तहाँ सुकर्मसाह नामक दिल्लीको बनिक वानिज्यकौं गजनी गयोहो तानैं स्वकीय सहरपैं पृत्यंतराजको प्रस्थान जानि सजातीयनपैं पत्र पठाइ प्रस्थामैं यहै उदंत जनायो सो पत्र पिक्खत समस्तही श्रेष्ठीजन राजाके गुरु रामदेवपैं जाइ वज्रपातसो वृत्तांत निवेदतभये तब रामदेव १ हू बंदीचंदकौं संग लैकैं कूकते सेठन सहित द्वै २ ही पंगुजाके पस्त्यके पहिले प्रकोष्ठ गये ॥

तिनकौं देखतही पुरुखनके पट १ भूखन २ धरैं पंचसत ५०० प्रमदानको प्रकर पंगुपुत्रीको प्रवीर पृथ्वीराजके परिकरको प्रतिभट हो सो दोरि लछीनकी छाँह करतभयो ॥

तब विप्र १ बंदी२ रामदेव १ चंद २ वौं हननसौं बाहिर कढि आपुनें आननें दिखाइ विनैय विहित बिन्नती करि गोरीके आइवेको अरु अपनें आलयसौं इंद्रप्रस्थके जाइवेको पत्र लिखि स्वामीके सपथ दिवाइ पृथ्वीराजके पास पहुंचाइवेकौं दयो ॥ १२ ॥

सो पत्र किंकरीनें स्वामिनीकौं सुनायो तहाँ प्रामारी प्रच्छन्न पिक्खि आयेको उद्वास करि भित्तिके अंतरसौं कांतकौं कूक सुनाइ दीनी सो जानि संयोगिताहू किंकरीके कर पत्र पहुंचाइ जनावतभई ॥

सो जानतही नरेन्द्र बाहिर आइ वर्तमान वीरनकौं बुलाइ निगमबोध जाइ स्वसाके स्वामीसौं आपुनें मंतुकी क्षमा कराइलई॥

अरु आपुनैं अवसेसें आधिवीरनमैं प्रामार सिंह १ कामध्वज

---

१ बनिया वनज करने को २ अपने ३ अपने ज्ञातिवालों के नाम ४ प्रथा(आडी ओलों में अथवा अपनी रीति के अनुसार साङ्केतिक अक्षरों में) ५सेठ लोक ६ संयोगिता७महल के ८ पहिले द्वार पर गये ९ स्त्रियों का१०समूह११पृथ्वीराज की परिगह को१२शत्रु १३ उस मार(पीट) खाने से बाहर निकलकर१४अपने मुख दिखाकर१५नम्रता के साथ १६अपने घर से दिल्ली को जाने की १७ सोगन दिवाकर ॥ १२ ॥ १८ दासियों ने १९ कूक करके २० दीवार की आड़ से २१ अपने प्यारे पति को २२ निगमबोध नामक घाट पर २३ बहिन के पति से २४ अपराध की २५ बाकी के २६ अधिक वीरों में २७ राठोड़

आर्य २ प्रतिहार सिंह ३ महन४पीप ५ पृथाके *पतिकौं आयो सुनि अजमेरसौं आयो ऐसो आजानुबाहु लोहान ६ बीर मल्ह-- णा ७ जद्दव जाम ८ बडगुज्जर राम ९ खिच्ची प्रसंग १० बग्ग- डी देवराज ११ प्रामार जैत १२ कूर्म बलिभद्द १३ अरु कन्हको पुत्र ईश्वरदास१ कैमासको पुत्र प्रताप२ गोबिंदराजको सूनुं साम- न्तसिंह ३ इत्यादिक उद्भटनकौं[2] बंदी चंदके संग मिलाइ अधिष्ठान मैं आनि इक्कथाल[4] असन करि कही मैं स्त्रीजित होइ कुलकीर्ति खोइ अन्वयको[5] अंगार कहायो रु आपकौं आयें बीस २० बास- र[6] भये तथापि न जानिसक्यो सो अब जानि करजोरि कहतहौं

स्वसाँ सहित आप चित्रकूट पधारिये॥

तब राजकुल कही ऐसे अंधकारको अरिबर्ग अवसरही हेरत यातैं अब सहाबुद्दीनके संपात[१०]की सुनि जैबेमैं क्षात्रधर्मकी च्यें- ति जानि संगही मरिबो स्वीकार कियो यातैं निवारिये ॥ १३ ॥

तब दिल्लीसहू स्वसाके स्वामीकौं सौहसी[११] जानि पट्टपकुमार र- त्नसिंहकौं बुलाइ आपुनों आसन[१२] देनलग्यो सो कुमारहू कलहै[१३]

को आगमजानि न लयो ॥

अरु पिउसियाके पतिके प्रसभ पूर्वक कहैं पिताको प्रस्थान

प्रघातनमैं[१४] पिक्खि नीठिनीठि पीछैं रहतभयो॥

राजकुल समरसिंह सालककौं समुझाइ संग लैंजाइ दाधिम चामुंडराजकी बेरी बिनयपूर्वक निकासि द्वै २ ही दलनके स- त्तरिसहँस्र ७०००० सूरनकौं सज्जकरि सम्मुह चलाइ सहाबुद्दी- नकौं सत्तद्रू[१६]के पारही जाइ अटक्यो ॥

---

*राउल समरसिंह को१पुत्र२महाशयों का३पुर में लाकर ४ भोजन करके५ वंश को जलानेवाला६दिन७बहिन के सहित ८राउल ने ९ दिल्ली पर पड़ने (अचानक घात करने) की खबर सुनकर जाने में क्षात्र धर्म का १० नाश जानकर।१३।११हठ करनेवाला१२पाट१३युद्ध का आगम जानकर नहीं लिया और फूफी(भुआ) के पति राउल समरसिंह के हठ पूर्वक कहने से पिता का १४युद्ध में जाना देखकर१५चित्तोड़ और दिल्ली की सेनाओं के१६अटक नदी

अरु प्रामारराजके संवतकी रुद्रसत पंचावन११५५सम्मित स-माके श्रावनकी अमाके दिन प्रधनको प्रारंभरचि सूरननैं परस्पर सस्त्रनको संपात पटक्यो ॥ १४ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे १ चतुर्थ ४ राशौ वीतिहोत्रकुराडासि १ वंशवर्णनवीजहड्डाधिराडस्थिपाल १५५ वंशपानुवंश्याख्यानव्याहार्यगाम्भीरिरणधवल१७२ चरित्रे मण्डनदुर्गमहेन्द्रहड्डाधिराजरणधवल१७२ यादवीपद्मोदवी१७२।१ परिणयन १ तदौरसराजकुमारसरदार १७३ समुद्भवन २ सामन्तसन्ततिप्राणपरीक्षकपृथ्वीराजनिगमबोधघट्टधातुमयवेध्य-स्तम्भाऽऽरोपण ३ कास्मूवेधितस्तम्भप्राप्तप्रभुप्रसादहिंसारदुर्गपुण्डीरधीरयवनेन्द्रग्रहणप्रतिज्ञान ४ तन्मत्सरिप्रामारजैत्र १ दाधिमचामुण्ड २ वर्णदूतविज्ञापितप्रत्यन्तराजज्वालात्मिकाध्यानासक्तनिगडितधीराऽऽकारण ५ प्राप्तकरतोयापारविज्ञातव्रत १ जप२ समाप्तिसमयकृतस्वर्णशृंखलदानम्लेच्छसभासङ्गतधीरपुनर्यवनेन्द्रग्रहणप्रतिश्रवण ६ नियतानाहृतम्लेच्छसन्माननत्प्रतिमुक्तस-

१ विक्रम के २ प्रमाण वर्ष के ३ अमावास्या के दिन ४ युद्ध का ५ प्रहार.

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के चतुर्थ राशि में अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन के कारण हड्डाधिराज अस्थिपाल के वंश और वंश की शाखाओं में उत्पन्न होनेवाले वंश की कथा के कहने में गम्भीर के पुत्र रणधवल के चरित्र में मांडलगढ के राजा हाडों के पति रणधवल का यादवी पद्मादेवी से विवाह करना,उसके उदर से राजकुमार सरदार का जन्म होना, सामन्तों की सन्तान का बल देखनेवाले पृथ्वीराज का निगमबोध के घाट पर धातुमय निशाने का रोपना, बर्छी से स्तम्भ को वेधकर मालिक की प्रसन्नता से हिंसारगढ पाकर पुण्डीर धीर की बादशाह को पकड़ने की प्रतिज्ञा को जनाना, उससे पराई सम्पत्ति को नहीं सहनेवाले प्रामार जैत और दाहिमा चामुण्ड का अर्जी भेजकर बादशाह को जनाकर ज्वालात्मिका देवी के ध्यान में आसक्त धीर को बन्धवाकर मंगवाना,अटक नदी के पार जाकर प्रसिद्ध व्रत और जप की समाप्ति के समय सोने के लंगर का दान करके म्लेच्छ की सभा में जाकर फिर बादशाह के पकड़ने का सुनाना,

माराधितशक्तिपुण्डीरराजदिल्लीनगरागमन ७ पृथ्वीराजसभासमागतधीरसत्करण ८ तदीर्ष्याप्ररुष्टदाधिम १ प्रामार २ सहाबुद्दीनसमाकारण ९ संहृतसपत्नपुण्डीरप्रतिकीलितप्रत्यन्तराजमोचन १० दाधिम १ प्रामार २ शिक्षितहयविक्रयियवनयूसफसार्थसङ्गतविश्वासघातकम्लेच्छकालनमीरधीरशिरश्छेदन ११ तत्कबन्धयवनशतद्वय २०० संहरण १२ पुण्डीरप्रवीरप्रभूतप्रतिपक्षनिपातन १३ तत्समयपूर्वप्रज्ञातपिशुनद्वय २ प्रेरितप्रभुप्रकोपत्यक्तस्वपट्टसदश्वचिक्रीषुधीरप्रत्यन्तसीमप्रविशनसूचन १४ शहाबुद्दीनसमर्पितसत्कारपट्टतिरस्करणज्ञापन १५ ज्ञातप्रत्यन्तप्रविष्टपितृकलुरिटतलाहोरनगरसमागतपुत्रप्राणाजिहीर्षुधीरपरिकरलोकनिवारणद्योतन १६ प्राप्तश्रुतैतदुदन्तपृथ्वीराजसमाह्वानपलतदर्थक्रीतैकमहार्घहयरत्नप्रत्यागच्छद्धीरप्रोक्तरीतिमार्गसरण १७ वन्दिचन्द्रोक्तवहुवाक्यवृत्तान्तवैतथ्य १ विपर्यय २ निर्धारण १८ नरेन्द्रपृथ्वीराजसंयोगिताऽऽसक्तमीभवन १९ पंगुपुत्रीपरिकरप्रकोष्ठप्राप्तयादवहम्मीरोष्णीषपातन २० ज्ञातैतदुद

---

निश्चय ही अनादर किये हुए म्लेच्छ से सन्मान पाकर उसका पीछा आकर शक्ति की आराधना करके पुण्डीर राज का दिल्ली नगर में आना, पृथ्वीराज का सभा में आये हुए धीर का सत्कार करना, उसके द्वेष से क्रोधित होकर दाहिमा और प्रामार का सहाबुद्दीन को बुलाना, शत्रुओं का संहार करके पुण्डीर का बादशाह को कैद करके छुड़ाना, दाहिमा और प्रामार के सिखाये हुए घोड़े बेचनेवाले यवन यूसफ के घोड़ों के समूह (पशु समूह को सार्थ कहते हैं) के साथ आये हुए म्लेच्छ कालनमीर का विश्वास घात करके धीर का मस्तक काटना, उस कबन्ध का दो सौ यवनों को मारना, पुण्डीर के वीरों का बहुत से शत्रुओं को मारना, इस समय से पहिले प्रत्यक्ष दोनों चुगलों की प्रेरणा से स्वामी के कोप से अपना पट्टा छोड़कर जितेन्द्रिय भूखे धीर का म्लेच्छ की सीमा में जाने की सूचना करना, सहाबुद्दीन के दिये हुए सत्कार और पट्टे का अनादर जनाना, अपने पिता को म्लेच्छ देश में गया हुआ जानकर लाहौर नगर को लूटकर आये हुए पुत्र के प्राण लेने की इच्छावाले पुण्डीर राज धीर का परिगह के लोगों को मना करने को जनाना, यह वृत्तान्त सुनकर पृथ्वीराज के बुलाने

न्तविरक्तीभूतावशिष्टसामन्तस्वाभिमतौदासीन्यभजन २१ ज्ञाततत्
दन्धकारसमागतसपत्नीकसमरसिंहनिगमबोधस्वाशिविरन्यसन
२२ संयोगितातदर्थमणि १ भूषण २ दिसत्कारप्रेषण २३ नि-
र्णीतपृथ्वीराजप्रमाददिल्लीजिगीषुयवनेन्द्रशहाबुद्दीनाभिषेणन २४
ज्ञातश्रेष्ठिसुकर्मपत्रदिल्लीवाणिग्गण १ द्विजगुरुरामदेव २ बन्दि-
चन्द ३ पंगुजामकोष्ठप्रापण २५ भर्त्सितप्रत्यभिज्ञातबन्दि १ वि-
प्र २ सशपथप्रभुपार्श्वपत्रप्रेषण २६ वाचितवर्णोदूतबहिरागतसाखि
लसामन्तपृथ्वीराज १ समरसिंह २ सम्मिलन २७ समनादृतगृ
हगमनश्यालकसहायीभूतसमरसिंहसौमिकुमाररत्नसिंहससाह-
सदिल्लीस्थापन २८ स्वसृस्वामिसम्मतविरचितविशृंखलदाधिम-
सन्नद्धसैन्यससमर १ सौमि २ सपत्नसम्मुखसमभिषेणन २९ पा
राडवपृशत्कशिव ११५५ सम्मितविक्रमशकश्रावणादर्श ३० दिन

---

का पत्र पाकर उसके लिये बहुत महंगे मोल का घोड़ा रूपी एक रत्न मो-
ल लेकर पीछे आते हुए धीर का ऊपर कही हुई रीति से मार्ग में मरना,
चन्द भाट के कहे हुए बहुत वाक्यों में वृत्तान्त का मिथ्यापन और उलट प-
लट का निर्धार करना, राजा पृथ्वीराज का संयोगिता में आसक्त होकर
रात्रि होना अर्थात् दिल्ली में अन्धेरा होना, जयचन्द की पुत्री की परिगह का
ड्योढी आये हुए यादव हम्मीर की पाघ गिराना, इस वृत्तान्त को जानकर
विरक्त होकर बाकी के सामन्तों का उदासीन होना, यह अन्धकार जान-
कर आये हुए स्त्री सहित समरसिंह का निगमबोध के घाटपर अपने डेरों
में रहना, संयोगिता का उनके लिये मणि भूषण आदि सत्कार भेजना, पृ-
थ्वीराज का प्रमाद निश्चय होने पर दिल्ली को जीतने की इच्छा से बाद-
शाह सहाबुद्दीन का युद्ध यात्रा करना, सेठ सुकर्म का पत्र जानकर दिल्ली
के बनिये लोक और ब्राह्मणगुरु रामदेव चन्द भाट का संयोगिता की ड्योढी पर
जाना, डराये हुए विचार पूर्वक भाट और ब्राह्मण को सोगन दिलाकर स्वामी के
पास भेजना, पत्र को बांचकर बाहर आये हुए पृथ्वीराजका बाकी के सामन्तों
सहित समरसिंह से मिलना, परम्परा(आगे)के समान आदर करके घर में आकर
शाला की सहाय होकर समरसिंह और पृथ्वीराज का कुमार रत्नसिंह को
हठ पूर्वक दिल्ली में रखना, बहिन के पति की सलाह से दाहिमा को कैद
से छोड़कर सज्ज होकर समरसिंह सहित पृथ्वीराज का शत्रु के सामने युद्ध

रणप्रारम्भणं ३० द्वात्रिंशत्तमो ३२ मयूखः ॥ ३२ ॥
आदित एकचत्वारिंशदुत्तरशततमः ॥ १४१ ॥
प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा
( सचरणगद्यम् )

अमां ३० के दिनसौं पंचमी ५ पर्यंत महा अवमर्द्द मंडत तेरह १३ हजार १३००० सत्रुनकौं संहारि सपरिकर राउल समरसिंह बीरतल्पै लयो ॥

---

की यात्रा करना, पांडव (पांच) और बाण (पांच) और शिव (ग्यारह) अर्थात् ग्यारह सौ पचपन के प्रमाणवाले विक्रम के शक में श्रावण की अमावास्या के दिन युद्ध प्रारम्भ होने का बत्तीसवां मयूख समाप्त हुआ॥३२॥ और आदि से एक सौ इकतालीस मयूख हुए ॥१४१॥

१ अमावास्या के दिन से २ सब पदार्थों का नाश करनेवाले संग्राम ३ परिग्रह सहित राउल समरसिंह ४ वीरशय्या सोये अर्थात् काम आये (पृथ्वीराज के साथ राउल समरसिंह का माराजाना मिथ्या है; क्योंकि यह दोनों राजा एक समय में नहीं हुए थे. और पृथ्वीराजरासा जो पृथ्वीराज से कई सौ वर्ष पीछे चन्द्र भाट के नाम से किसी भाट ने अपनी जाति की उन्नति दिखाने के कारण से कपोल कल्पित कहानियों से मिथ्या इतिहास लिखकर बनाया है इस रासा नामक झूठे ग्रन्थ के सिवाय अन्य पुस्तकों से तो यह भी नहीं पायाजाता कि पृथ्वीराज के पास चन्द्र नाम का कोई भाट था भी या नहीं, पृथ्वीराजरासे का मिथ्यापन तो ज्योतिष आदि प्रमाणों से इस ग्रन्थकर्त्ता (सूर्यमल्ल) ने भी अनेक जगह लिखा है परन्तु उनको उस समय का अन्य इतिहास नहीं मिलने के कारण रासे का मिथ्या इतिहास ही लिखना पड़ा जिसके लिये स्वयं सूर्यमल्ल ने लिखा है कि "हम न लिखैं तो किम लिखैं, लद्धो लेख न और" परन्तु सूर्यमल्ल ने भी इतना लिखकर इस मिथ्या इतिहास के अन्तिम सम्वत् ११५५को सत्य मानलिया सो अनुचित है क्योंकि कई फारसी तवारीखों और अनेक पाषाण लेखों (प्रशस्तियों) से सिद्ध है कि पृथ्वीराज और सहाबुद्दीन का यह अन्तिम युद्ध हिजरी सन् ५८८ विक्रमी सम्वत् १२४९ ईसवी सन् ११९२ में हुआ था जिसके उपरोक्त अनेक प्रमाण विद्यमान हैं. रासे में पृथ्वीराज का पकड़ा जाना लिखा है सो भी मिथ्या है क्योंकि वह इसी युद्ध में मारागया था, पृथ्वीराजरासा के कारण केवल इसी ग्रन्थ में सम्वतों की भूल नहीं हुई है किन्तु राजपूताना के समग्र इतिहासों में सम्वतों की गड़बड़

अरु दाहिम चामुंडराज १ जद्दव जाम २ आजानुबाहु लोहान ३ कूर्म बलिभद्र ४ भामार जैत५सिंह ६ खिच्ची प्रसंगराज७व-ग्गडी देवराज ८ वडगुज्जर रामदेव ९ पुंडीर पाउसराज १० रट्ठोर अज्ज ११ वीर मल्लहन १२ प्रतिहार सिंह १३ महन १४ पीप१५ द्विज गुरु रामदेव १६ सस्त्रसंचिव सारंगदेव १७ तांबूलवाहक प्रतिहार वीर १८ प्रमुख पार्थिव पृथ्वीराजको परिकर खंडविहंड होइ काचके कैरीरलौं भरतभयो ॥

मोरी ४४ चाहुवान संकरसिंह १ अरु धौंधेटिक ३ चाहुवान जगम्मनि २ द्वै २ ही भीलुकन भजिकैं चडासिराजके कुलही-के कलंकलगायो ॥

अरु हड्डा ६१ चहुवान हम्मीर १७११ को सूनुं सुमेरु १७२ ग-क्खरके टंक ५ चाहुवान चट्टाको पुत्र सारंगदेव २ सोलंखी भानुरा-ज ३ तीन ३ ही तेरह १३ तुरंग मारि अल्प आहव करि कढिगये परंतु स्वामीकों संकटमैं देखि इन पंच ५ न मांहिंसौं देहडारिबो वि-चारि अर्धासके अड्डो कोऊ न आयो ॥ १ ॥

---

मचगई है और बड़वाभाटों ने भी पृथ्वीराजरासे के इसी सम्वत् को सम्पूर्ण राजपूताना की रियासतों में पीढियों के कपोल कल्पित नाम लिख-कर जहां तहां झूठे इतिहास लिखकर शृङ्खला बद्ध बनादिया है जिनका छानना अब दुर्घट सा प्रतीत होता है. अब हमको यह जताना है कि चित्तो-ड़ के रावल समरसिंह चित्तोड़ पर किस समय राज्य करते थे जिसके लि-यें कई प्रमाणों से विक्रमी सम्वत् १३३०से लेकर१३४४तक और हिजरीसन् ६७१ से ६८६ तक और ईसवी सन् १२७३ से १२८७ तक रावल समरसिंह का चित्तोड़ पर राज्य करना सिद्ध है जो पृथ्वीराज से अनुमान सौ वर्ष पीछे हुए थे तो यहां पर रावल समरसिंह का माराजाना कदापि सम्भव नहीं है. पाठक लोगों को इस प्रकरण को विशेष देखने की इच्छा होवे तो वीरविनोद नामक मेवाड़ के इतिहास की २५४ की पृष्ठ में देखें).

१सलहखाने का दरोगा२पान बीड़ा रखनेवाला ३ आदि४राजा पृथ्वीराज का ५ काच के घड़े के समान ६ कायर ७ पुत्र ८ युद्ध ९ आड़ा ॥ १ ॥

नरेन्द्र पृथ्वीराजहु समस्तही सज्जनकों सफलकरि वीरतल्प चाह्यो परंतु गोरि गहिबोही दृढकरि स्वकीय सुभटन सुरसज्जा सुवावत ढालनसों दावि गहि गजनी लैगयो ॥

अरु पंचमी ५ के दिन प्रभुके पकरिबे की दसमीके दिन दिल्ली सुनतही पंगुपुत्रीनैं प्रान तजे रु एकादसी ११ के दिन चंडासिराजके एकादस ११ ही रानी जनन समरसिंहकी सीमंतिनी पृथा सहित आपआपके प्रवीरनकी पत्निन उपेत पंचसत५०० पाँनिग्रहीती प्रमदानके प्रकर ज्वलनमैं जरि स्वस्व स्वामिनको सामीप्य लयो ॥

हेप्रभु रासेमैं ठामठाम चंदभट्टके लेखके विरोधी वाक्यनकों अन्यथाभाव कहाँलों कहिये ॥

एक १एक १ बात बीस २० बीस२०न भेद भजंत जानि ग्रंथके ग्रंथनमैं और कोऊ आलंबन न मानि भिन्नभिन्न भाखननमैं कोऊतो सत्य व्हैहैं ऐसी पहिचानि इहाँतो आगमप्रमानके दुग्धोदधिमैं राजहंसता करि सारा सार टारि तात्त्विकही उदंत गहिये ।२।

( दोहा )

चंबिय चंद दसमी १० दिनहु, दिय पंगजानिय देह ॥
अक्खिय पुनि एकादसिय ११, अखिल जरी तँहँ एह ॥३॥

( सचरणागद्यम् )

यातैं हड्डाधिराज नरेंद्र रामसिंह२०३बन्दीचंद्रके विरुद्ध वाक्यन

१काम आना चाहा परन्तु २ अपने३ संयोगिता ने४ रानी५ विवाहीहुई स्त्रियों का ६ समूह अग्नि में जलकर ७ अपने अपने पतियों के ८ पास गया ९ हे स्वामी रामसिंह १० झूठापन ११ धारण करती जानकर १२ ग्रन्थ यनाने में कोई दूसरा१३ सहारा न जानकर जुदी जुदी रीति से कहने में कोई तो सत्य होवेगा यह जानकर यहां तो १४ ग्रन्थ के प्रमाण में १५ क्षीरसमुद्र में राजहंसता करके (राजहंस दूध को पीकर पानी को छोड़देता है इस माफिक) साच झूठ को छोड़कर १७ वृत्तान्त में १६ सारांश होवे सो ही लीजिये ॥ ४ ॥ १८ कहा १९ संयोगिता ने २० सभी जलगई ॥५॥

के अन्यथाभावकी सूची तो इहाँ अनवसर लिखिवेकरि व्यर्थही प्रवंध वढैं यातैं ग्रंथकी समाप्तिमैं कहिजैहैं ॥

अरु वाहू सूचीमैं जेजे वाक्य संगतहू मैं मौढ्य करि असंगत लिखिदैहों तिनकों स्वामीके सप्रतिभ सभ्य सत्य संभवी दिखाइदैहैं तेतेही समीचीनं भावमैं रहिजैहैं ॥

यदैही भट्ट जाकों पृथ्वीराजकी वारहीं १२ रानी इंद्रावती लिखैं सोही सोलंखी सारंगदेव की सुता अद्यावैधि संसारमैं सौभाग्यदेवी असे दूजे २ नामकरि विख्यात सो विवाहके अनंतर दाधिम कैमासको अंकस्थ पुत्री करि आनीही ताकी सबही सँपत्निनमैं अतिही असूया जानि प्ररुष्ट पहिचानि याके पितृकल्प कैमासके आलयँ खट्टू कितेक कालमैं पहुँचाइदईही सो स्वकीयँ स्वामीके सामंत आयलदुर्गके अधीस खिची दुर्गसेन जाकों नित्यही पंचास ५० पल कुंकुमके उँद्वर्तनसों स्नान करिवेके कारन दूजे२ नामकरि पीवलेपंजरहू कहैं तासों प्रच्छन्न दुश्चारकरि अनर्गलैं रहतभई ताहि जानतही नरेंद्र १ कैमास २ सहित खट्टू आइ दम्य वलीवर्दनसों वँधाइ चिराइडारी ॥

अरु कैमास दुर्गसेनकों सुरंगामैं दोरि जावत गहि मुखमैं तृन लेत भल्लसों वहुंसिख सीस सहित विरूपकरि लत्ताघात दै तारयो

२झूठेपन की ३विना अवसर लिखने से ४ग्रन्थ वढ़ता है ५ हृदय में आवे जैसे वचनों को मैं ६ मूर्खता करके ७ अनुचित लिखदूंगा उनको ८ आपकी उपस्थित बुद्धि के सामने ९ आपके सभासद् सत्य और सम्भवयोग्य दिखा देवेंगे उतने ही १० सत्यता में रहजावेंगे ११ अब तक १२ पीछे दाहिमा कैमास की गोद रक्खी हुई पुत्री करके लाये थे उसकी सब ही १३ सौतों में बहुत असूया जानकर उसको १४ क्रोधित जानकर इसके कल्पना किये हुए पिता कैमास के १५ घर १६ खाटू १७ अपने पति के उमराव १८ उबटना (मालिश) १९ पीले शरीरवाला २० दुराचार (व्यभिचार) करके २१ विना रोक टोक रहने लगी २२तरुण २३वृषभों से २४सुरङ्ग (गुप्तमार्ग) में २५ मुण्डन कियेहुए मस्तक सहित २६ नकटा बनाकर ठोकर की देकर निकाला

तामूढनैं[1] पीछैं कालकूट[2] कवलनकरि[3] दुर्गतिकी यातना[4] धारी ॥ ४ ॥

वा रानी सोलंखिनीको मृत्युमात्र हू चंद नैं पहिलैं न लिख्यो अरु एक १ पट्टरानी प्रातिहारीकोही पूर्व मरन लिखि इहां बडी बेरीके अंतमैं दसमी १० के दिन पतिकौं पकरयो सुनतही पंगुपुत्रीको प्रान बियोग लिखि एकादसी ११ के दिन संयोगिता सहित बारह १२ रानिनको सहगमन[5] लिख्यो तिनमैं संख्यासूचना करि सोलंखिनी रानी सौभाग्यदेवी हू ज्वलनमैं जरी जनाई ॥

अरु बानबेध खंडके अंतमैं यवनेंद्रकौं मारि पृथ्वीराज मरयो ताको स्वप्न दिल्ली संयोगिताकौं आयो लिख्यो सोहू असंगत[6] उदंत अवसरपर लिख्योजैहैं पर असैं गोरीपठान सहाबुद्दीन पृथ्वीराज पार्थिवकौं[7] गजनी लैजाइ बेनीदत्त प्रमुख[8] दस १० द्विजनकौं परिचर्यामैं[9] पासधरि जामिक जवनके आयत्तकरि[10] गुप्तिगेहमैं[11] राख्यो तानैं बासरकी[12] वावनी ५२ पर्यंत अन्न न लयो लिख्यो सो जानतही साहि[13] तहाँ जाइ समुझावनलग्यो सो साकंभरराजनैं[14] असी दृष्टिसौं देख्यो कि होजहाँसौं पचीस २५ पैंडपीछो जाइ नृपके नेत्र निकसाइ आपुनी निर्दय बिरोधिता बताई ॥

तदनंतर[15] सोमसुत[16] स्वप्नमैं सिवको सासन पाइ दीदिवि[17] लैन लग्यो अरु याही अंत्य आहवके[18] आरंभमैं हाहुलिहम्मीरके बुलाइबेकौं चंदभट्टही नगरकोट पठायोहो ताकौं हम्मीरनैं छलसौं देवीके मंदिरमैं रोकि द्वार चूनाँसौं चुनाइ कैदकरि राख्योहो सो भव[19]१ भवानी २बीर३ योगिनी ४ प्रमुख खेचर[20] यो तुमुलको[21] तमासो

१उस मूर्ख ने फिर २जहर ३खाकर ४पीड़ा ॥ ६ ॥ ५सती होना ६ अनुचित वृत्तान्त ७ राजा को ८ आदि ९ सबों में रखकर यवन पहरायतों के १० आधीन करके ११ तहखाने में रक्खा जिसने १२ बावन दिन तक १३ बादशाह ने १४सांभर के राजा पृथ्वीराज ने १५जिसपीछे १६पृथ्वीराज ने १७शिव की आज्ञापाकर अन्न लेने लगा १८युद्ध के १९महादेव २०विद्याधर २१युद्ध का

देखि पीछे चले तव गिरीसके गन वीरभद्रनैं पहिलैं दिल्लीमैं परिचित जानि उहाँआइ द्वार खोलि निकास्यो तानैं इंद्रप्रस्थ आइ अष्ट८दिन अधिक मास द्वय२मैं एकलाख १००००० ग्रंथ रासो बनाइ अंतिम आहवमैं इंद्रप्रस्थके अधीस चंडासिराज रत्नसिंहके मरिवे१ दिल्लीमैं यवनेंद्र कुतबुद्दीनके अमल करिवे २ जयचंद्रके गंगामैं परिवे३ प्रमुखं भावीवृत्तांत हू ईस्वरके अवतार प्रभु परासरपुत्रलौं पूर्वही प्रकासि पीछैं चंद्रहू जोगलै रु गजनी आयो ॥

ऐसे उदंतनसौं असंभूत असंगत अप्रमेय अर्थांस टारि जाजाकौं ज्यौंज्यौं संभवी सूझै त्यौंत्यौं ही श्रोताजन समुझि छमाकरहु सोमसुतके चरित्र संवंधी मेरे वाक्यननैं जो अलीकपनैं पायो ॥५॥

ऐसैं चंद गजनी आवत सहाबुद्दीनके सिपाहनकौं वेध्य वेधत देखि नासा सल्ल दै रु कमनैतनकी कूरता दिखाई अरु सहाबुद्दीनहू राजाके भट्टकौं जोगलै रु आयो सुनि खत्री भीमराजके भवन राख्यो तहाँ चंदहू खत्रीसौं होमकी सामग्री मगाइ महामांत्रिक विधियविधान बिस्तारि अंबिकाकौं आराधितभयो तहाँ पार्वतीहु प्रसन्नहोइ कह्यो तेरो स्वामी सब्दवेधकरि म्लेच्छराजकौं मारि मरिहै ताको उपायकरि इष्टसाधन करहु ऐसैं पार्वतीकी प्रसन्नता पाइ आनंदित भट्टहू प्रत्यंतराजको प्रसादलयो। यवनेंद्र आइवेको हेतु पूछ्यो तहाँ भट्ट कही पहिलैं नरेंद्रनैं तमिस्राके महाअंधकारमैं नेत्रबांधि भल्लाविहीन सैर करि सप्त७धातुमय सप्त७ पूर्णचंद्र सब्दके अनुसार एकही संग बेधेहे तव मो-

१ शिव के २ जानाहुआ (मिलाभेंटा) समझकर ३ युद्ध में ४ दिल्ली के ५आदि ६ आगे होनेवाले वृत्तान्त भी ७ वेदव्यास के समान ८ ऐसे वृत्तान्तों से ९ असम्भव १० अनुचित और प्रमाण रहित चिंतवन में नहीं आवे ऐसे११मिथ्यापन (झूठ) ॥७॥१२ निशाना १३ घर में१४ बडे मन्त्र जाननेवाला विधि पूर्वक मन्त्रों को फैलाकर देवी की आराधना करनलगा१५ वाञ्छित फल की साधना करके१६बादशाह को प्रसन्न किया१७रात्रि के१८ वाण से १९ सात तव

कों अभीष्ट[1] दैनकह्योहो तहाँ मैं कह्योहो जबही कामपरिहै तब मंगिलैहों सो बिनाप्रयोजन न पाइसक्यो इतनेमैं आप नरेंद्रकों कीलितकरि[2] इहाँआनि नेल निकासि अंधकरयो ॥ सो जानि स्वामीको सीघ्रही मारिजैबो मानि अबोभयो यातैं सा हनसाहको सासन होइतो मिलैं सो मंगिबो होइ असी सुनि स-हाबुद्दीन निर्भल्ल बानसों शब्दायमानें धातुबिधु बेधमैं बिस्मय लहि वहैही कौतुक पुनिहू पिक्खिबो प्रमानि अपुनैं अनुगनसों भट्टकों स्वामीसह मिलाइबेको आदेस उच्चरयो ॥६॥

तबही बंदीचंद साहके सिपाहनके संगजाइ उनहीके अनुमत करि दस १० पैंड दूररहि स्वामीकौं सदाही सुनावतो वाही बिरु दसौं उच्चस्वरकरि बिरुदायो ॥ सो सुनतही नरेंद्रहू आपुनैं बंदीको बिरुदावलीलहि रागपैं नाग लौं उरकी आंखिसौं अभिमुख आयो ॥ तहाँ भट्टहू स्वामीकौं सानुकूल[11] जानि कोऊ संकेतितैं[12] कथन-करि समुझावतभयो ॥

तामैं सब्दके अनुसार अग्गैं उलूक[13] बेध्योहो सोही साकूत सु लाइ धातुबिधु[15] बेधनको स्वीकार कराइ अधीसको आसय लै रु यवनेंद्रपैं गयो ॥७॥

सहाबुद्दीनहू बंदीको बचन बिदितकरि यहैही कौतुकको आ लंबन[16] बिचारि वैसैंही सप्त ७ धातु चंद्र बांधि चंदहीकौं भेजि नृप बुलायो तहाँ नृप कही सहाबुद्दीन तीन३बेर कहैं तब सब्दायमा[17] न धातुचंद्रनको बेध करौं॥ अरु न कहैतो मरेकौं कहा मारिहै यातैं म्लेच्छकी जोजोही

१वांछित फल२कैद करके३ बिना भाल (फल) के तीर से४ बजतेहुए धातु के तवे बेधने में५आश्चर्य मानकर६सेवकों को७आज्ञा दी ८ सलाह से९ उत्साह बढ़ानेवाली स्तुति से १० सन्मुख११ प्रसन्न १२ किसी सङ्केत कियेहुए कहने से १३ उल्लू (घूघू) को मारा था १४ अभिप्राय सहित १५ धातु के बनेहुए पूर्ण चन्द्रमा के आकार (तवे)॥९॥१६ आधार१७ शब्द होतेहुए १८ तवों को

सासनां औहैं सोसोही स्वकीय सीसधरौं ॥
सो सुनि भट्ट गोरीसौं कही साहनसाहके फरमानको उत्सुक
नरेन्द्र श्रवनमैं अमृतपान कियो चाहैं ॥
अरु पिछिसौं निदेसदियैं अग्गैं जे सब्दायमान धातुचंद्र तिनको
वेध विसेसता करि निवाहैं ॥८॥
सोहू सुनि सहाबुद्दीन स्वीकारकीनौं तहाँ तत्तारखान प्रमुख
स्वकीय सुभटन रोक्यो ताथापि तिनसौं विपरीत बानि बिधु बेध-
नमैं विसेस आल्हाद आनि वीतिहोत्र वसुधेश्वर वीज्य बुलायो॥
अरु भट्टहू सप्त ७ ही धातुचंद्र अगारी वंधे बताइ पिछिसौं प्र-
त्यंतराजको जंपिवो जताइ साकूत सूचना करि पहिलैं आरवपैं
उलूक वेध्यो सो समुझाइ महीसके मनमैं जन्म जीतिबेको आ-
नंद खुलायो ॥
यवनेंद्रके पहिले वचन१पर सर संधानकरि दूजे२पर आकर्ण
ऐंचतही वंदीहू विरुदनकरि वीरत्व विसेसजगायो ॥
अरु तीजो३ वचन निकसतही पच्छो मुररि म्लेच्छराजके मु-
खहीपैं बान लगायो ॥ ९ ॥
कूर्चितें कलंबकी सलाका वदनमैं व्याप्तहोतही गोरिसहाबु-
द्दीन गैंवाक्षसौं पृथ्वीपर आइपर्यो ॥
सो देखतही चंद हू आपुनैं जटाजूटसौं असिपुत्री निकासि
स्वकीय सिर काटि नृपकौं दई जातैं जंगलराजहू म्लेच्छनसौं
मरिवेमैं द्वापर देखि आत्मघात कर्यो ॥

२आज्ञा३चाहनेवाला॥१०॥ ४आदि५तवे६अग्निवंशी वसुधेश्वर के राज्यवंश में उत्पन्न ऐसे पृथ्वीराज को बुलाया७सामने८बोलना९सांकेतिक शब्दों में जानकर पहिलें शब्द करने पर उलूक वेधा था सो १० कान तक खींचते ही ११ वीरता ॥ ११ ॥ १२ कुचलेहुए १३ बाण की १४ मुख में १५ झरोखे से १६ छुरी १७ अपना १८ सन्देह(मुक्ति होने में सन्देह जानकर)

गोरीकी गद्दीपर अंगजके अभाव याहीको कीत किंकर कुतबुद्दीन १ बैठो जाकों कितेक सुबुक्कगीं महमूदको मोललयो गुलाम कहत तानैं पट्टपावतही खुरासानकों आधिपत्य सावधानीसों म्हारयो ॥

ताको नाम बंदीचंद्रनैं आपुनैं ग्रंथके भावीवृत्तांतमैं बिनयसाहस १ ग्रैसो लिख्यो ताहूनैं राज्यके अंग प्रबलपारि आर्यावर्तको अधीश व्है बो धारयो ॥ १० ॥

इतकों पिताको प्रतिघातनैं सुनि चंडासिराज रत्नसिंह दिल्ली १ लाहोर २ अजमेर ३ संभर ४ के प्रभुत्वको पट्टलयो ॥ अरु सिंधुनदीके वारको कितोक प्रांत प्रत्यंतराजके वसवर्त्ती भयोहो तहाँके गोरीके गोपँनकों गंजि १ गहि २ गिराइ ३ अटक आपगाके उपकंठलों आपुनैं अधीन करतभयो ॥

सो सुनतही कुतबुद्दीन १ अटकनदीकों उल्लंघि उतकी आर्यअवनीकों अपनैंही अधीन करतआयो सो सुनि रत्नसिंह संवितालों सम्मुहजाइ विग्रह बिरचन बिचारयो ॥

तहां कन्हके अंगजं ईश्वरदास १ कैमासके पुत्र प्रताप २ गोबिंदके गात्रजं सामंतसिंह ३ हम्मीरके सूनु सुमेरु ४ पाउसपुंडीरके पट्टपति भानु ५ मोरी ४४ साकंभर संकर ६ टंक ५ संभरी सारंग ७ धाँधेटिक २ चाहुवान जगन्मानि ८ चालुक भानु ११९ जयसिंह २।१० बीरकरन ९।११ चंद्र २।१२ प्रताप ३।१३ प्रमारराज सिंह १४ प्रबर प्रबीरन आपुनैं बलकों बिध्वस्तजानि अरिके अनीकको आधिक्यमानि दिल्लीही सज्जाकियैं संगरको सौलभ्य समुझाइ निवारयो ॥ ११ ॥

---

१पुत्र के नहीं होने से २ मोल लिया हुआ नौकर ३ स्वामीपन ४ आगे होनेवाले वृत्तान्त में ॥ १२ ॥ ५ मारना सुनकर ६ स्वामीपन का ७ रक्षा करनेवालों को ८नदी के ९समीप तक १०पिता के समान ११ पुत्र १२पुत्र १३ पुत्र १४पुत्र १५ पट्ट का मालिक १६ चहुवाण १७चहुवाण १८ सेना का १९ नाश जानकर २० शत्रु की सेना को अधिक मानकर २१ युद्ध की सुलभता ॥१३॥

तब सबही समरकी सामग्री संचितकरि दिल्लीके दुर्ग दरीमैं दुर्द्धर दंतावलदारकलौं रुपिरह्यो ॥

अरु इतसौं कुतबुद्दीन दरकुंचन आइ महापन्नगलौं पलेटा लगाइ तोपनकरि दंग दह्यो ॥

सात ७ मास अरु द्वै २ दिन तोपनको तुमुलतनि दुर्गकौं टूटत न जानि वैरनको वप्रतलैं बारूदकरि उडायो ॥

तहाँ रत्नसिंह हू रनके समय सिसुनसमेत आपुनैं अनुज सामंतसिंहकौं अवरोध उपेतं प्रच्छन्न निकासि सुभटन समेत धारातीर्थ लहि परलोकपायो ॥ १२ ॥

क़ुतबुद्दीन दिल्लीमैं अमलकरि कान्यकुब्जपर प्रस्थान करयो ॥
सो सुनि जयचंद्र चंडैसिराजको कीलन चिंति त्रिविष्टपतरंगिनीके प्रवाहमैं पैठि मरयो ॥

विद्यापति मिश्रतो पुरुषपरीक्षा ग्रंथमैं ऐसी लिखि पहिली यवनेंद्रनें दान१ भेद२ द्वैरही उपायकरि जयचंद्रकी रानी सुभदेवीकौं स्वपक्षमैं मिलाइ वाके पक्षपातिनकौं स्कन्धावारके समस्त ही अधिकार दिवाइ राठौरराजकौं विद्याधर मंत्रीसौं बिरक्त कराइ तापीछैं गाधिपुर जाइ जुद्धकरि विजयलह्यो ॥

ताही तुमुलमैं मंत्री विद्याधरतो स्वामीको लौंन उज्वलकरि साँचे स्वांतसौं सूरसज्जा सोयो रु सुभदेवीहू म्लेच्छराजनैं मारिडारी अरु जयचंद्र न जानिये कहाँगयो ताको निश्चयही वा प्रबंधमैं न कह्यो ॥ १३ ॥

---

१ गढ़ रूपी गुफा में दुर्धर्ष २ हाथियों का विदारण करनेवाले सिंह के समान ३ घेरा ४ नगर को जलाया ५ भयङ्कर युद्ध फैलाकर ६ कोट की ७ नींव (बुनियाद) ८ जनाना ९ सहित ॥ १४ ॥ १० कन्नोज पर ११ कूंच किया १२ चहुवाण राजा पृथ्वीराज को १३ कैद करना याद करके १४ गङ्गा के प्रवाह में घुसकर मरा. विद्यापति मिश्र ने पुरुषपरीक्षा नामक ग्रन्थ में लिखा है कि १५ अपने पक्ष में मिलाकर उसके पक्षवालों को राजधानी के सभी अधिकार दिलाकर १६ अप्रसन्न १७ सच्चे मन से ॥ १५ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे १ चतुर्थ ४ राशौ वीतिहोत्रचण्डासिवंशवर्णनान्तर्गतपृथ्वीराजचरमचरित्रेचामुण्डराजादिसामन्तसहितराजकुलसमरसिंह १ बीरतल्पशयन १ चाहुवाणशङ्कर १ जगन्मणि २ पलायन २ प्राप्तप्रदरक्षतहड्डसुमेरु १ टङ्कसारङ्गदेव २ चालुक्कभानु ३ निष्क्रसन ३ यवनेन्द्रगृहीतपृथ्वीराजतत्पुरप्रापण ४ श्रुतैतदुदन्तप्रबीरपत्नीपञ्चशती ५०० सहगमन ४ बन्दिवाक्यविरोधदृढीकरण ५ दुश्चारिणीचालुक्कीराज्ञीसौभाग्यदेवीपूर्वमारणसूचन ६ कैमासतदुश्चारिखिञ्चिदुर्गसेनविरवीकरणाज्ञापन ७ यवनेन्द्रद्वापञ्चाशद्दिनावध्यशनायितपृथ्वीराजनेत्रनिष्कासन ८ प्राप्तस्वप्नशिवनिदेशान्धसौम्यन्धोग्रहण ९ रणारम्भसमयेयादवहम्मीरस्वाकारकवन्दिचन्द्रज्वालात्मिकामन्दिररोधन १० बीरभद्रनिष्कासितदिल्लीसमागतचन्द्राष्टषष्टि ६८ दिनावध्येकलक्ष १००००० ग्रन्थरासकनिर्माणलिखन ११ लिखितानेकभाविवृत्तान्तप्राप्तयवनेन्द्रपुरभट्टचन्द्रखत्रिभीमराजभवनहवनकरण १२ देव्याराधनप्राप्ताभीष्टसभासमाहूतयवनेन्द्रपृष्टा

---

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के चतुर्थ राशि में अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन के भीतर पृथ्वीराज के अन्तिम चरित्र में चामुण्डराज आदि सामन्तों सहित रावल समरसिंह का काम आना, चहुवाण शङ्कर और जगन्मणि का भागना, तीर का घाव पाकर हाडा सुमेरु टङ्क सारङ्गदेव चालुक भानु का निकलना, बादशाह का पृथ्वीराज को पकड़कर उसके पुर में जाना, यह वृत्तान्त सुनकर वीरों की पांच सौ स्त्रियों का सती होना, भाट के विरोधी वचनों का दृढ करना, दुराचारिणी सोलंखिनी राणी सौभाग्यदेवी को पहिले मारने की सूचना करना, कैमास का दुराचारी खीची दुर्गसेन को नाक काटने का जताना, बादशाह का बाव[illegible] दिनतक निराहार रहे पृथ्वीराज के नेत्र निकालना, स्वप्न में प्राप्त हुए शि[illegible] की आज्ञा से सोम के पुत्र पृथ्वीराज का भिक्षा लेना, युद्ध के प्रारम्भ स[illegible]य में यादव हम्मीर का अपने बुलाये चन्द भाट को ज्वालात्मिका देवी के [illegible]न्दिर में बन्द करना, वीरभद्र के निकालेहुए चन्द भाट का दिल्ली आकर [illegible]ठ दिन की अवधि में एक खास ग्रन्थ रासा बनाने का लिखना, अनेक [illegible]वी वृत्तान्त लिखकर बादशाह के शहर (गजनी) में चन्द भाट खत्री [illegible]मराज

गमनकारणवन्दिचन्दनृपपूर्वदेयीकृतदानावशेषत्वकथन १३ श्रु-
तैतद्दाननिमित्तनिर्भल्लविशिखसप्त ७ धातुचन्द्रवेधतद्दिदृक्षुसच-
मत्कृतयवनेन्द्रचन्द १ पृथ्वीराज २ सम्मेलन १४ स्मारितप्राग्गु-
लूकवधसाकूतस्वीकारितशब्दवेधगतप्रत्यागतचन्दरङ्गस्थलनृपा
नयन १५ स्वपरिकरवारणप्रतीपपृष्ठप्रदेशप्रासादप्रग्रीवप्रलग्नप्र-
त्यन्तराजविधुवेधवाग्दान १६ पृथ्वीराजनिर्भल्लबाणबेधितमुख
म्लेच्छराजनिपातन १७ चन्द १ पृथ्वीराज २ शस्त्रीसमाघात-
स्वस्वतनुत्यजन १८ यवनेन्द्रक्रीतकिंकरकुतबुद्दीन १ खुरासा-
णाधिपत्यप्रापण १९ श्रुतपितृपरलोकप्राप्ततत्पट्टचण्डासिराज-
रत्नसिंहयवनाक्रान्तकरतोयाप्रान्तप्रत्याक्रमण २० तत्प्रकुपितदृ
ढवरूथसमाक्रान्तकरतोयाप्राच्यप्रदेशकुतबुद्दीन १ दिल्लीदङ्गवेष्ट
न २१ वीक्षितवारूदवरणविध्वंसनिष्कासितसशिशुवर्गसानुजसा
मन्तसिंहसमुपेतशुद्धान्तजनधारातीर्थपूतसपरिकररत्नसिंहस्वर्ग-
समारोहण २२ श्रुतजितदिल्लीककान्यकुब्जजिगीषुयवनेन्द्राभि
षेणनगङ्गानिमग्नजयचन्द्रविग्रहविहान २३ मिश्रविद्यापतिस्वग्र

---

के घर में यज्ञ करना, देवी की आराधना से वाञ्छित वर पाकर सभा में बुलाकर बादशाह के आने का कारण पूछने पर चन्द भाट का पृथ्वीराज के दियेहुए दान का बाकी रहने का कहना, उस दान का कारण सुनकर बिना भाल के बाण से धातु के सात तवों का बेधना चमत्कार सहित देखने की इच्छावाले बादशाह का चन्द और पृथ्वीराज को मिलाना, पहिले उलूक के मारने का स्मरण दिलाकर अभिप्राय सहित अथवा सांकेतिक शब्दों से शब्दवेध स्वीकार कराकर बादशाह के पास गयेहुए चन्द का पीछा आकर राजा को अखाड़े में लेजाना, अपनी परिगह के मना करने पर पीठ पीछे महल के झरोखे से लगकर बादशाह का तवे बेधने को कहना, पृथ्वीराज का बिना भाल के बाण से मुख बेधकर बादशाह को मारना, चन्द भाट और पृथ्वीराज का छुरी की घात से अपने अपने शरीर छोडना बादशाह के मोल लियेहुए नौकर कुतबुद्दीन का खुरासान का मालिक होना, पिता का परलोक जाना सुनकर उसके पाट बैठनेवाले चहुवाण रत्नसिंह का यवन के आक्रमण कियेहुए अटक नदी के प्रान्त पर पीछी चढाई करना, उससे क्रोध करके बड़ी सेना से अटक नदीका पूर्व दक्षिण

न्थपुरुषपरीक्षालिखितजयचन्द्रचरमोदन्तसमयराज्ञीशुभदेवीदु-
श्चारसूचन २४ तच्छिद्रागतयवनेन्द्रयुद्धपंगुमन्त्रिविद्याधरधाराती
र्थमरण २५ प्रत्यन्तराजदर्शितदुश्चारशुभदेवीप्रतिघातनप्रकटन
२६ तत्रस्तराष्ट्रकूटराजजयचन्द्रप्रच्छन्नगतिप्रापणं २७ त्रयस्त्रिं-
शत्तमो मयूखः ॥ ३३ ॥

आदितो द्विचत्वारिंशदुत्तरशततमः ॥ १२४ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा

सचरणगद्यम्

ऐसैं यवनेंद्र कुतबुद्दीन १ प्रामारराज विक्रमके बसु सर संभु ११५८ संम्मित सकमैं कान्यकुब्जको जय करि जयचंद्रको पट्ट बरदाईसेनकौं दैकैं इंद्रप्रस्थकौं आपुनी राजधानी राखि आर्याव-र्तको पहिलो अधीस भयो ॥

जानैं चंडासिराज पृथ्वीराजके लघुपुत्र सामंतसिंहकौं कुंडल नैरसौं लगाइ मेवातदेसको कितोक प्रांत दयो ॥

इतकौं चित्रकूटके अधिराजैं सीसोद समरसिंहके पुत्र रत्न-सिंहनैं राज्यपायो ॥

---

का देश लेकर कुतुबुद्दीन का दिल्ली नगर को घेरना, बारूद से कोट का नाश हुआ देखकर अपने छोटे भाई सामन्तसिंह सहित जनाने लोगों को बालकों के समूह सहित निकालकर धारा तीर्थ से पवित्र होकर परिगह सहित रत्नसिंह का स्वर्ग जाना, दिल्ली का विजय कीहुई सुनकर कन्नोज को जीतने की इच्छावाले बादशाह की युद्धयात्रा से गङ्गा में डूबकर जयचन्द का शरीर छोड़ना, मिश्र विद्यापति का अपने ग्रन्थ पुरुषपरीक्षा में लिखे हुए अन्तिम समय राणी शुभदेवी का दुराचार जनाना, उस छिद्र में आये हुए बादशाह के युद्ध में जयचन्द के मन्त्री विद्याधर का धारातीर्थ में मरना, शुभदेवी का दुराचार देखकर बादशाह का उसको मारने के लिये जनाना, वहां पर राठोड़ राजा जयचन्द के प्रच्छन्न गति पाने का तैंतीसवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ३३ ॥ और आदि से एक सौ बयालीस मयूख हुए ॥ १४२ ॥

१ प्रमाणवाले सम्वत् में २ कन्नोज को ३ दिल्ली को ४ स्वामी

अरु इतकौं घोसाके अधीस कूर्म प्रद्युम्नको नाती मलय-
सिंहको पुत्र बिज्जुलदेव आपुनैं प्रांतको अधीस कहायो ॥ १ ॥

कितेक काल पीछैं चित्रकूटके राउल रत्नसिंहके पुत्र कर्ण-
सिंहकै माहप १ राहप २ द्वै२ पुत्र भये तिनमैं माहपतो भुजबल-
की खटी भूमि भोगिवो विचारि वग्गड़ देसकौं जीति डुंगरपुर रा
जधानी रची ताके बंसके सीसोदेतो आहडे ही कहाये ॥

अरु राहप गुजरातके प्रतिहाररानाँ मोकलकौं मारि रानाँ क-
हाये ताके कुलके रानाउत ऐसे भेदकारि ठाये ॥

इतकौं पातसाह कुतबुद्दीन १ कितेही कालके अनंतर ह्यतैं
गिरि देह तजतभयो तब थोरेकाल दिल्लीस आरामसाह२ भयो॥

तापीछैं दिल्लीको तखत कुतबुद्दीनको गुलाम अरु जामाता
ग्वालेर दुर्गको अध्यक्ष इल्तमिश २ सोही समसुद्दीन २ नाम द्व-
योपेतँ कहियत ताही नैं लयो ॥ २ ॥

इतकौं मंडनगढके अधीस हड्डाधिराज रनधवल १७२ के राज-
कुमार सरदार १७३ राजकोटपुरके अधीस बंढेल सरबहिया चा-
लुक्य जल्हनकी पुत्री पट्टिमदेवी १७३।१ परनि पिताके अनंतर
पंच५सिख पट्ट धार्यो ॥

ताके राजकुमार जोधराज १७४ भयो जाहीकौं मागधलोक
भीमसेन १७४ कलिकर्ण १७४ चंद्र १७४ राजचंद्र१७४ वीरमदे-
व १७४ इन छ ६ ही नामनकरि विख्यात कहैं तानैं तारापुरके
पार्थिव गर्जी गजदेवकी सुता स्यामलदेवी १७४।१ बिवाहि जन-
कके अनंतर मंडनदुर्गको स्वामित्व सम्हार्यो ॥

ताके राजकुमार रत्नसिंह १७५ सोही वत्सराज १७५ सोही

---

१कछवाहा२पोता ॥१॥३उपार्जित कीहुई४बागड़ देश को५आहड़ नामक नगर (जो उदयपुर से एक कोस के अन्तर पर है) में राज्य करने के कारण गुहि-लोतों को आहड़ा कहते हैं ६ जमाई७दो नामों सहित ॥ २ ॥ ८ मांडलगढ के ९मालिकपन

रेनु१७५ इन तीन ३ ही नामनकरि बिदित जान्यौं गयो ॥

अरु नरेस जोधराज १७४ के *अवसानपर गर्जनी स्यामदेवी १७४।१ हू सहगमनकारि स्वर्गबास लयो ॥ ३ ॥

इतकौं दिल्लीके अधीस समसुद्दीन३के पुत्र अपनैं भ्राताचोथे४सुलतान रुकनुद्दीनफीरोज ४कौं गद्दीसौं उतारि वाहीकी बहिनि रजिया१नामबेगम बैठी सो पातसाहनकी गणनामैं न लीनी याहीतैं याके नामपर क्रमअंक संख्या हू न राखी ताहीके समयमैं कितेक जवननैं स्वच्छंद[1] होइ रट्ठोरनसौं कान्यकुब्ज[2] छिन्निलयो ॥

तब कान्यकुब्जको अधीस सिंहदेवहू आखेटमैं[3] यह उदंत सुनि देस १ काल २ देखि द्वारकाधीसके दरसनको निमित्त गहि पश्चिमकी तरफ प्रयान करतभयो ॥

धन्वधरासौं[4] दक्खिनदिस पल्लीपुर[5] आवतही पल्लीकी प्रजान कछुदिन राखि डमरकारकनकौं[6] डराइ आपुनी रक्षा कराई॥

अरु अग्गजावत चापोत्कटनके[7] राज्यमैं चाचोरे नरेस मूलराज आपुनैं जामाता[8] रक्षादित्यकी पुत्री बिबाहिवेको अत्याग्रहकारि नीठि नीठि हुंकृति[9] भराई ॥ ४ ॥

अग्गैं कच्छके अधिराज जड्डेचकैं[10] जद्दव फुल्लराजके पुत्र लक्षधीरनैं अस्वके लोभकरि चापोत्कट मूलराजके जामाता रक्षादित्यको दूजो २ बिबाह करि आपुनी स्वसा[11] दईही ॥

ताके एक पुत्र भए पीछैं प्रमत्त[12] पावतही रक्षादित्यकौं मारि वाको हय छिन्नि सुत सहित स्वसा स्वीय सदनैंही[13] राखि लईही ॥

वा रक्षादित्यकै चापोत्कटीमैं[14] एक १ कन्या भईही ताहि सिंहदेवकौं देकैं जद्दवकौं मारि स्वसुरको बैर लैंदैबेकी विज्ञप्ति[15] करी॥

---

* अन्त समय पर ॥ ३ ॥ १ स्वतन्त्र होकर २ कन्नोज छीन लिया ३ शिकार में यह वृत्तान्त सुनकर ४ मारवाड़ से ५ पाली ६ धाड़ा डालनेवालों को ७ चावड़ों के ८ जमाई ९ हांकारा भराया ॥४॥ १० जाड़ेचा ११ बहिन १२ [illegible] १३ [illegible] १४ चावड़ी १५ अरज

तत्र सिंहदेवनैं त्रिविक्रमकी यात्रा करि पच्छे बाहुरत बिनाँई।
विवाह रत्नादित्यको वैरलैबेकी संधा धरी ॥ ५ ॥
सिंहदेव कही मो वृद्धको विवाहतो उचित नहै परंतु लक्षधीरकौं
मारि रावरे जामाताको वैर लैहैं ॥

तहाँ सकुनिन कही रत्नादित्यकी कन्याको करग्रहनं कियैं
स्वामीके संतान बहुतही बढि धन्वधराके अधीस व्हैहैं ॥
तब दहिया रत्नादित्यकी पुत्री परनि रट्ठोर सिंहदेव जहव लक्षधी-
रकौं मारि मरुमैं आइ डव्भी १ गोहिल२नकौं गंजि सुमिया-
नाँके समीप एकसत चालीस १४० ग्रामन उपेत मेघपपुर दब्बि
राज्य करयो॥

सो सिंहदेवतो पीछैं कान्यकुब्जपर चलावत दिल्लीके छठे ६
पातसाह समसऊद ६ के प्रचारे पुंडीरनसौं जुद्धकरि मरयो. ॥ ६ ॥

सिंहदेवके तीन ३ पुत्र भये तिनमैं बडो आस्थान १ तो मेघ-
पपुरही रहि राज्यकौं बढावतभयो ॥

अरु दूजे २ पुत्र स्वर्णांग २ नैं गोहिलनरेस बलराजकौं मारि
ईडरगढ लैलयो ॥
ताके कुलकेतो समस्तही रट्ठोर ईडरेचा उँपटंककरि ठाये ॥

अरु सिंहदेवके तीजे ३ पुत्र अजपपाल ३ नैं आनर्तदेसके
कछु प्रांत पाये ताके बंसके समस्तही कबंध कोऊ हेतुं करि ब-
ड्डहेल कहाये ॥ ७ ॥

यासमयलौंतो आर्यावर्तमैं जवननको प्रताप विसेसही बढयो॥
तिनकौं अटक उतारि दिल्लीकौं दुलहीकरि भोगिबेवारो कोऊ
न कढयो ॥
याहीसमयसौं आसिख १ प्रनाम २ मेटि प्रथम १ मिलापमैं मुज-
रा १ प्रवर्तभयो रु आर्य भूप स्वकीयें धर्म भूलि स्नान १ संध्या २

---

१.द्वारकाधीश की२प्रतिज्ञा३विवाह४मारवाड़ में५डाभी वंश के क्षत्रियों को ६.सहित७ पदवी ८ प्रसिद्ध हुए ९ राठोड़ १० किसी कारण से॥७॥ ११.अपने

हीन होइ म्लेच्छनसौं आहार १ विहार २ करन लगे ॥

अरु घरघरही सेरसिंह १ बहादुरसिंह२हुकमसिंह ३बक्तावरसिंह ४ जालमसिंह ५ जोरावरसिंह ६ फतैसिंह ७ फोजसिंह ८ सरदारसिंह ९ दोलतसिंह १० नाहरखान ११ लाडखान १२ ताजखान १३ प्रमुख पुत्रनके नाम धरन लगे ॥ १० ॥

इतकौं हड्डाधिराज रत्नसिंह १७५ नैं ईडरगढके अधीस ईडरिया रठोर सूरराजकी सुता भाग्यवती १७५।१ बिबाही ॥

ताकौं अहिफेनके नसामैं अतिही आसक्त भयो जानि मंडनगढ लैबो बिचारि चित्तोरके रानाँ नागपालनैं छलसौं बुलाइ महिमानी दै रु मोघ मैत्री निबाही ॥

पीछैं मंडनगढ आइ भोजनके निमित्त सर्वही परिकरकौं दुर्गमैं प्रविसाइ हड्डनकौं हटाइ अमल करिलयो ॥

तब रत्नसिंह १७५ मंडनगढसौंही समीप पूर्वको प्रदेस दाबि बंबावद १ नाम दुर्गबनाइ सोही राजधानी राखि दूजो २ दुर्ग आपुनैं नामकरि रत्नगढ २ रचि द्वै २ ही दुर्गनके बलकरि खेडी१ सिंहोली २ अठानौं ३ जादव ४ निंबडी ५ बेघम ६ बिंभ्कोली ७ प्रमुख पुर १ दुर्ग २नमैं अमलकरि राज्यसौं पूर्वसौंहू बिसेस बढाइ सीसोदनको सल्ल होइ रह्यो इहाँ कितेक मागध कहत हड्डाधिराज रत्नसिंह १७५ कौं बंबावद दुर्गतो पिसाचननैं प्रसन्नहोइ बनाइदयो ॥ ११ ॥

रत्नसिंह १७५ सौं भाग्यवती १७५।१ मैं बडो राजकुमार कोल्हन१७६।१छोटे बिंभ्कराज १७६।२द्वै२ही पुत्र भर्गके महाभक्तभये

या बिंभ्कराज१७६।२ नैं पितासौं पटामैं पुरातन हरिभक्त राजा रुक्मांगदकी रानी बिंध्यावलीको बसायो बिंभ्कोलीपुर पाइ बिध्वस्त जानि बहोरि बिधिसौं बिसेस बसाइ सिवके स्वप्नकरि

१आदि॥१०॥२अमल के नशे में३मिथ्या मित्रता४परगह ५मांडलगढ के पास ६आदि७सालटभूत प्रेतों ने९महादेव के पहिले१०बिगड़ाहुआ(नाश प्रायाहुआ

सुवर्णको निधानं जाहि एक सताधिक सहस्र११०० महेसके मंदि-
र वनाइ वित्तकरि वनीपैकनकौं वदान्य करिदये ॥

जाचक जाचक प्रति हाटकंकी हुन्नं दैकैं सोही दूजे नामकरि
हुन्नराज १७६।२ कहायो ॥

सो फुल्लपुरपति संखुला प्रामार सहस्रमल्लकी सुता जांवव-
ती १७६।१ विवाह्यो जानैं रत्नसिंह१७५।१ पीछैं गोवधके निमि-
त्त धोडनगरके रंगस्थलमैं जवननसौं जुद्धकरि विनुही संतान पर
लोक पायो ॥ ८ ॥

या समयसौं पहिलैं इतकौं इड्डाधिराज रत्नसिंह १७५।१ के
तनू तजत रानी भाग्यवती १७५।२ हू संगही अंग भस्मकरयो ॥
अरु कोल्हन १७६।१ नरेस ऊंपरमालदेसके आधिपत्य उपेतं
वंशावंदं दुर्गकी गद्दी पाइ छत्र धरयो ॥

सो बुधपुरके अधीस चालुक्यराज सत्तलकी सुता चंपावती
१७६।१ विवाह्यो ॥

अरु आजन्महीं एकाग्रचित्तकरि परम पांसुपत भाव निवाह्यो ।९
वदरिकाश्रमके समीप केदारेश्वरशिवकी छ ६ वेर यात्राकरि
सप्तमीं७ यात्रामैं संतत साष्टांग प्रनामकरि जैवो स्वीकारकरि ए-
क१ एक१ कोस अति श्रमकरि लंघत सोलह १६ दिनमैं च्यारि
४ जोजनके प्रमान बुंदीग्रामके समीप आयो ॥

अरु मिलानमैं १ भूपभाव धारत प्रयानमैं २ स्वकीय सेनाकौं
कोसकोसके अंतरसौं चोंतरफ दूरही राखि एकांकीही चलायो॥
सत्रहम १७ दिनके प्रस्थानमैं बुंदीसौं ईसान विदिसा ८ पर

---

१ धन २ ग्यारह सौ महादेव के मन्दिर बनाकर धन से ३ याचकों को दाता-
र करदिये ४ सोने की ५ मोहर ६ सांखला ७ बुन्दी के राज्य में धोड़ ना-
मक ग्राम है उसके ८ युद्धस्थल में ॥ ८ ॥ ९ शरीर छोड़ने पर १० मेवाड़ दे-
श के पूर्वी प्रान्त बीझोली के पट्टे को ऊपरमाल कहते हैं ११ मालिकपन के
१२ सहित १३ बम्बावदा १४ जन्म पर्यन्त १५ शिव की भक्ति निबाही ॥ ११ ॥
१६ निरन्तर १७ मुकाम मुकाम में १८ राजापन रखकर १९ चलने में २० इकल्ला

*पादोन[3] कोसके[4] प्रमान पहुँचत बिप्रके बेससौं केदारेश्वर प्रत्यक्ष
होइ वरंब्रूहि कह्यो ॥
तहाँ अनन्यभक्तिके प्रभावसौं निश्चयकरि नरेंदहू पयन परि
तात्त्विक[2] रूपसौं[3] त्र्यंबककों देखिबे चह्यो ॥ १२ ॥

( दोहा )

संकर तब निज रूप सह, दुर्लभ दरसन देत ॥
[4]नुति भूपहु किय पुनि प्रनमि, अवयव[5] अष्ट उपेत[6] ॥ १३॥
सुनत भक्त नुति मुदित सिव, सिरधुनि करत सिराह ॥
कछु[7] सुरधुनि धारा निकसि, परिग कलाप प्रवाह ॥ १४ ॥

( षट्पात् )

[10]सरधि[9] सरन[11] सैन स्रवत हिठ लाहि प्रचुर[12] स्रोत हुव ॥
सिव अक्खिय झरि सरन धरनि प्रकटिय प्रवाह ध्रुव ॥
सो मम बान प्रसंग बानगंगा यह बज्जहि ॥
जाहि छुवत अघ जनन भीत तजितजि सब भज्जहि ॥
तू भक्त मंगि इच्छित अतुल चविय[13] भूप और न चहत ॥
भवभवहि[14] भक्ति भवदीय[15] भव[16] मोहि रुचहु प्रतिदिन महत॥१५

( दोहा )

सुनि अकाम[17] नृपबैन सिव, अक्खिय तू अवसान[18] ॥

ही जला *पौन कोस के १ "वर मांग" यह कहा २ यथार्थ रूप से ३ शिव का दर्शन करना चाहा ॥१२॥४ स्तुति ५ प्रणाम के आठ अङ्गों ६ सहित ॥ १३ ॥ स्तुति सुनकर महादेव ने प्रशंसा करके मस्तक धुना जिससे ७ गंगा की धारा निकलकर वह प्रवाह ८ बाणों के भाथे से गिरा ॥ १४ ॥ १० बाणों के ९ भाथे ११ से टपककर जब नीचे १२ बहुत प्रवाह हुआ तब शिव ने कहा कि "बाणों से टपककर पृथ्वी पर निश्चय ही प्रवाह हुआ है सो मेरे बाणों के प्रसङ्ग से यह बाणगङ्गा ही कहलावेगी जिसके स्पर्श के भय से पाप मनुष्यों को छोड़ छोड़ कर सब भागेंगे, तू भक्त है सो वाञ्छित बड़ा फल मांग" तब राजा ने १३ कहा कि "और नहीं चाहता १४ जन्म जन्म में १६ हे महादेव! १५ आपकी बड़ी भक्ति प्रतिदिन मुझे रुचा करै" ॥ १५ ॥ शिवने राजा के ये १७ कामना रहित बचन सुनकर कहा कि १८ तू अंत समय में

लैहै मम सामीप्य[1] लहि, धारातीर्थ विधान ॥ १६ ॥
कहत दयो खग्गहु[2] किते, रुट्ठि सु गो अहिरूप ॥
पच्छे दिय तव पंच ५ पय, भयकरि पिक्खत भूप ॥ १७ ॥
गिरिस[4] वचन विस्वास गहि, पुनि फन दब्बत पानि ॥
अहिप[5] भयो ततकाल असि, महिप लयो हितमानि ॥१८॥
प्रभु[6] बुल्ले तैं पंच ५ पय, पच्छे दिय भयपाइ ॥
पंचम ५ इम तव कुल पुरुख, यह भुव भुग्गहिं आइ ॥ १९ ॥
पिहित[7] भये प्रमथेस[8] पुनि, स्व भुवन दै अवसान[9] ॥
तहँ पधराये ईस[10] तव, रचि मंदिर चहुवान ॥ २० ॥
केदारेश्वर नाथकरि, धरा विदित[11] यह धाम ॥
जानहु सरगंगा[12] जुताहि, तवतैं भूपति राम ॥ २१ ॥

(सचरणगद्यम्)

ऐसैं श्रीकेदारनाथको वरपाइ कोल्हन १७६।१ नरेस बंबावद दुर्ग आयो ॥
अरु पहिलैं छ ६ वेरकी यात्राहू प्रनामन सहित करी ऐसो-हू लेख कोऊ मागध[13]के पुस्तकमैं पायो ॥
इतकौं दिल्लीके अधीस दयाके समुद्र आपुनैं परिश्रमके मोल-के द्रव्यकी भिस्सा[14]के भोजक न्यायपथके पैंथिक[15] सप्तम ७ यवनेंद्र[16] सुलतान नासुरुद्दीनमहमूद ७ के थानौं आर्यावर्त्तमैं ठाम ठाम बैठि

१ युद्ध में काम आकर मेरी २ समीपता लेवेगा अर्थात् मेरे पास आवेगा ॥ १६ ॥ कितने ही कहते हैं कि शिव ने ३ खड्ग भी दिया था सो सर्परूप होकर रूठ गया उसको देखकर भय से राजा ने पांच पैंड़ पीछे दिये ॥ १७ ॥ परन्तु४शिव के वचन पर विश्वास करके जब फिर हाथ से फण दबाया तब वह ५ सर्पों का पति तुरन्त खड्ग होगया सो राजा ने हित मानकर लेलिया ॥ १८ ॥ ६ शिव बोले कि तूने भय पाकर पांच पग पीछे दिये इसकारण तेरे कुल का पांचवां पुरुष आकर यह भूमि भोगेगा ॥ १९ ॥ फिर ८ महादेव ९ अन्त समय में अपने स्थान आने का वरदान दे-कर७अन्तर्धान होगये१०शिव को ११प्रसिद्ध१२बाणगङ्गा ॥ २१ ॥१३भाट के १४भिक्षा का भोजन करनेवाला१५न्याय के मार्ग में चलनेवाला१६बादशाह

करें[1] लैनलगे ॥

अरु कितेक नरेसतो दिल्लीही आइ सेवनमैं सावधानी दिखाइ किंकरलौं[2] नम्रीभूत व्हैनलगे ॥ २२ ॥

[ दोहा ]

बदत किते बाईस २२ ही, सूबा हुव तबसाँहि ॥
कति अकबर ३१ बंधे कहत, इतरैं[3] रचे कति याँहि ॥ २३ ॥

( पादाकुलकम् )

अर्ज्जनको[4] इत्यादि अनादर, किते कहत तबतैं लाघव कर ॥
बदतकिते तैंमूरसाँहिबहु,पिसुनैंकतिकिअग्रातिअकबर३१पहु॥२४॥

( सचरणगद्यम् )

तिनही दिननसौं अहिफेनको[5] नसा १ अरु हुक्कायंत्रको पान करिबो आर्यावर्तमैं प्रबर्त भयो ॥
अरु हड्डाधिराज कोल्हन १७६।१ सौं चालुकी रानी चंपावती १७६।१ मैं कुमार आसुपाल१७७जन्मलयो ॥
सोरत्नपुरकेराजारट्ठोररामदेवकीतनुजाराजलदेवी१७७।१बिवाह्यो तामैंकुमारआसुपाल१७७सौंकुमार बिजयपाल१७८प्रादुर्भावपायो॥
तदनंतर आसुपाल १७७ तो कुमारभावमैंही कोऊ असाध्य आमय कर बिग्रह बिहायो ॥ २५ ॥

॥ दोहा ॥

मरत कुमर नृप खिन्न मन, भैंव[10] बिरक्त भवभक्त[11] ॥
सोवन चाह्यो रैनसयन[12], पैंहु[13] कुलधर्म प्रसक्त ॥ २६ ॥

---

१खिराज तथा हांसिल २चाकर के समान झुकने लगे ॥ २२ ॥ ३औरों ने ॥ २३ ॥ ४ आर्यों का इत्यादिक अनादर हुआ. और कितने ही कहते हैं कि जब ही से थोड़ा खिराज जारी हुआ. और कितने ही कहते हैं कि तैमूर से ही बढ़ा परन्तु सुनते हैं कि कितने ही खिराज बादशाह अकबर ने नियत किये ॥ २४ ॥ ५अमल का नशा ६ पुत्री ७ जन्म ८ रोग से ९ शरीर छोड़ा ॥ २५ ॥ १० संसार से विरक्त होकर ११महादेव के भक्त ने १३ हे प्रभु रामसिंह! कुलधर्म में आसक्त होकर१२युद्ध में काम

कहिय भूप गोवध करत, इतउत फिरत अमानं ॥
कटकं मिच्छ जानहु निकट, सुहि मुहि कहहु सुजान ।२७।
क्रम इन वित्तत दिन कछुक, महिप सुन्यौं चरमग्गं ॥
मारत गोगन मिच्छदलं, लक्खैरियपुर लग्ग ॥ २८ ॥
जंपियं कति जवनहु जवन, अप्पन सीमा आइ ॥
हनैं गाइ जब तब हरखि, स्वामी मरन सुहाइ ॥ २९ ॥

॥ षट्पात् ॥

महिपति सोहु न मन्नि सवय भट समर सज्जकिय ॥
विजयपाल्ल १७८ ढिग बुल्लि द्रुतंहि निजछत्र ताहि दिय ॥
सुतसुतकौं करि सुपहु अप्पि सह भुव वंबावद ॥
सत्तसहँस ७००० लहि सेन हांकि रक्खन अज्जनं हद ॥
मिच्छन अनीकपंति मुस्तुफहिं पठई कहि इम दूत प्रति ॥
कै तजहु सर्व गोवध कुटिल कै पयमंडहु होहु कति ॥ ३० ॥

( सचरणागद्यम् )

हड्डाधिराज कोल्हन १७६।१ के दूतको ऐसो वचन सुनतही म्लेच्छनके मालिक मियाँ मुस्तुफाअली पीछी कहाई हमारी पंद्रहहजार१५०००पृतनापैर तुमनैं सातहीसहँस्र७०००सेनासौं चलाइ मरिवोही विचारयो तो तुमारी सीमामैं आइ गोवधकौं निवांरिदैहैं। परंतु ऐसो कोन सो सर्वत्रही गोवधकौं रोकि साहनसाह सुलतान नासुरुद्दीनमहमूद ७ की सेनासौं फैंट लैहैं ॥

---

आना चाहा ॥ २६ ॥ १ प्रमाण रहित अर्थात् बहुत २ म्लेच्छों की सेना को ॥ २७ ॥ ३ हलकारों द्वारा ४ गौओं के समूह को ५ म्लेच्छों की सेना मारती है ॥ २८ ॥ कितनेही यवनों ने६ कहा कि यवन लोग अपनी सीमा में आकर गौओं को मारें तभी आपका मरना अच्छा लगेगा अर्थात् इस समय आपकी सीमा में नहीं मारते हैं सो नहीं लड़ना चाहिये ॥ २९ ॥ ७ अपनी अवस्था के वीरों को युद्ध के लिये तय्यार करके विजयपाल को पास बुलाकर ८ शीघ्र ९ पोते को राजा करके १० आर्यों की सीमा को रखनेवाले ११ सेनापति ॥ ३० ॥ १२ सेना पर १३ रोक देवेंगे

मरिबोहो मान्यौं तो हमहूकौं जंगके रंगपैं सज्जहोइ परिपंथिनको पंथ जोवतही जानौं ॥
अरु नहीतो घरजाइ तुमारी नीतिके देस १ काल २ पहिचानौं३१

( दोहा )

पहुँ अक्खिय लुट्टहु प्रजा, इतउत जानि अनाथ ॥
हम हड्डे सोहु न सहैं, गोवधतो हद्दं गाथं ॥ ३२ ॥

( षट्पात् )

इमकहि हयन उठाइ रिपुन दल मिलिग रैन १७५ सुवं ॥
तुमुल बजिय तरवारि भाजियं सहसा प्रकंप भुव ॥
लुत्थिन लुत्थि लगाइ बुत्थिं बुत्थिन वहु वट्टिय ॥
तुरक गाहि त्रयसहँस ३००० चाहि इम धारन चट्टिय ॥
मुस्तुफाअली हनि मिच्छ वह चउ ४ दिस बित्थरि कित्ति चैंय॥
कोल्हन १७६।१ नरेस तजि कायं रन गन पुरोगं सिवलोक गय।३३।

( दोहा )

सहँसइक्क १००० अप्पन सुभट, सह अच्छरि गय सग्गं ॥
तजि अच्छरि संभर तक्किय, अष्टापदंहि उदंग्ग ॥ ३४ ॥

इतिश्री बंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे १ चतुर्थ ४ राशौ बीतिहोत्रचराडासि १ वीज्यवर्णानवीजनृपास्थिपाल १५५ वंश्यानुबंश्यविहितव्याख्यानावसरव्याहार्यहड्डाधिराड्रणधवला १७२

१युद्धस्थल में २ शत्रुओं का मार्ग ॥ ३३ ॥ ३ राजा ने कहा ४ गोवध की तो बड़ी ५ बात है ॥ ३४ ॥ ६ रत्नसिंह का पुत्र ७ भयङ्कर ८ अचानक पृथ्वी धूजनेलगी ९टुकड़े टुकड़े करके१०कीर्ति के समूह को चारों तरफ फैलाकर ११ रण में शरीर छोड़कर१२ समूह का अगवा होकर शिवलोक गया॥३५॥ १३ स्वर्ग गये और अप्सरा को छोड़कर चहुवाण राजा ने१४सुमेरु पर्वत के १५ ऊपर दृष्टि दी अर्थात् कैलास को गया ॥ ३६ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के चतुर्थराशि में अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन के कारण राजा अस्थिपाल के वंश और वंश की शाखाओं की कथा बनाने के समय के कथन में हड्डाधिराज रणधवल आदि कोल्हण पर्यन्त पांच कुलपुरुषों के चरित्र में जनायेहुए विक्रम के शक और वर्ष में

दिकोल्हरा १७६ पर्यन्तकुलपुरुपपञ्चक५ चरित्रे सूचितशकवर्ष वरदायिसेनार्थदत्तकान्यकुब्जाल्पराज्यपार्थ्वीराज्यसामन्तसिंहार्थदत्तमेवातदेशमितप्रान्तोपेतनारनोलनगरकृतदिल्लीस्कन्धावारय वनेन्द्रकुतबुद्दीना १ र्यावर्त्ताधीशीभवन १ रत्नसिंहचित्रकूटराज्य प्रापण २ विज्जलदेवद्योसाधिपत्यसमासादन ३ राजकुलकर्ण-ज्येष्ठपुत्रमाहपड्डूङ्गरपुरराज्यलभन ४ प्राप्तराणोपटंकतदनुजराह पचित्रकूटराज्यकरण ५ तुरंगपतितदिल्लीशकुतबुद्दीन १ तनुत्यजन ६ तदनन्तरद्वितीया २ रामसाह २ शीघ्रमरणानन्तरप्रथम-१ यवनेन्द्र १ क्रीतदासजामातृसमसुद्दीनश्वशुरपट्टप्रापण ७ परिणीतचालुकीपद्मिमदेवी १७३।१ कहड्डाधिराजरणधवल १७२ कुमारशरदार १७३ मण्डनगढराज्यगद्दीकोपविशन ८ व्यूढगर्जिनीश्यामलदेवी १७४।२ कशारदारियोधराज १७४ जनकानन्तर स्वराज्यसमासादन ९ समुद्भावितकुमाररत्नसिंह १७२ योधरा-

---

वरदाईसेन को कन्नोज देकर छोटे राज्य पृथ्वीराज के सामन्तसिंह के अर्थ मेवात देश के थोड़े हिस्से सहित नारनोल नगर देकर दिल्ली को राजधानी बनाकर बादशाह कुतुबुद्दीन का आर्यावर्त का स्वामी होना, रत्नसिंह का चित्तोड़ का राज्य पाना, बीजलदेव का धोसा का स्वामीपन ग्रहण करना, रावल करणसिंह के बडे पुत्र माहप का डूंगरपुर का राज्य लेना, उसके छोटे भाई राहप का राणा पदवी पाकर चीतोड़ का राज्य करना, घोड़े से गिरकर दिल्ली के बादशाह कुतुबुद्दीन का शरीर छोड़ना, जिसपीछे दूसरे बादशाह आरामशाह के शीघ्र मरे पीछे पहिले बादशाह का मोल लियेहुए चाकर और जमाई समसुद्दीन का सुसरे का पाट पाना, विवाह की हुई पद्मिम देवी में हड्डाधिराज रणधवल के कुमर सरदार का मांडलगढ की राजगद्दी पर बैठना, गर्जी (गर्जना करनेवाले) गजदेव की पुत्री श्यामलदेवी से विवाह करके सरदार के पुत्र योधराज का पिता के पीछे राज्य ग्रहण करना, कुमर रत्नसिंह के जन्म हुए पीछे योधराज का अन्त और श्यामलदेवी का सती होना, स्त्रीरूप (रजिया बेगम) पञ्चम दिल्लीश के समय में म्लेच्छ सेना का कन्नोज लेकर निकालेहुए राठोड़ राजा सिंहदेव का द्वारकाधीश के दर्शनों की इच्छा करना, पाली नगर की रक्षा करके सिंहदेव का चावड़े राजा मूलराज की दौहित्री विवाहने से अस्वीकार करना, रक्षादित्य के घोड़े के लोभी कच्छदेश के पति जाड़ेचा यादव फूलराज के पुत्र लक्ष-

जावसानश्यामलदेवी १७४।१ सहगमन १० स्त्रीरूपपञ्चम ५ दिल्लीशसमयम्लेच्छसेनासमाक्रान्तकान्यकुब्जानिष्कासितराष्ट्रकूट राजसिंहदेवद्वारकाधीशदिदृक्षभवन ११ आतपल्लीपुरसिंहदेवचापोत्कटनरेशमूलराजदौहित्रीपरिणीषास्वीकारण १२ रत्नादित्यहयलुब्धकच्छदेशाधिराजजाटेत्ययादवफौल्लराजिलत्तधीरस्वभगिनीतद्विवाहन १३ भागिनेयजन्मानन्तरलक्षधीरहतप्रमत्तभामदर्भिकरत्नादित्यहयप्रापण १४ प्रत्यागतशाकुनिकस्वीकारितपरिणीतचापोत्कटमूलराजदौहित्रीकराष्ट्रकूटराजासिंहदेवजाटेत्ययादवलत्तधीरनिपातन १४ मर्वागतहतदार्भिक १ गोभिल २ क्षत्रगणप्राप्ततद्राज्यस्कन्धावारीकृतमेघपपुरकान्यकुब्जनिनीषुसिंहदेवषष्ठ ६ दिल्लीशशमसऊद ६ प्रेरितपुण्डीररणमरण १५ सिंहदेवप्रथम १ पुत्राऽऽस्थानमेघपपुरगद्दीकोपविशन१६ समाक्रान्तेडरदुर्गद्वितीय २ पुत्रस्वर्णांगवंशभिन्नोपटङ्कप्रवर्तन१७

---

धीर का अपनी बहिन रत्नादित्य को विवाहना, भाणज के जन्म होने के पीछे बहिन के पागल होते ही लत्तधीर का डाभी रत्नादित्य को मारकर उसके घोड़े को लेना, पीछे आतेहुए शकुनियों के स्वीकार कराने पर चावड़े मूलराज की दौहती विवाहकर राठोड़ राजा सिंहदेव का जाड़ेचे यादव लत्तधीर को मारना, पीछे आतेहुए डाभी और गोहिल चत्रियों के समूह को मारकर उनके राज्य को लेकर मेघपपुर को राज्यधानी बनाकर *कन्नोज के पति होने की इच्छा से सिंहदेव का छठे दिल्लीश शमसऊद के प्रेरणा कियेहुए पुण्डीरों के युद्ध में मरना, सिंहदेव के (जिनको सीहा सीया अथवा सेवा भी कहते हैं)प्रथम पुत्र आस्थान का मेघपपुर (मेघपपुर खेड़ ग्राम का नाम मालूम होता है क्योंकि आस्थान ने मारवाड़ का प्रथम राज्य खेड़ में स्थापित किया था) की गद्दी पर बैठना, दूसरे पुत्र स्वर्णाङ्ग ने *ईडरगढ लिया जिसके वंश का जुदी पदवी से प्रवृत्त होना, काठियावाड़ के हिस्से को पाकर तीसरे पुत्र जयपाल के कुल का जुदा भेद जनाना,

---

*ग्रंथकर्त्ता[सूर्यमल्ल] ने बड़वाभाटों की लिखाई हुई वंशावली के अनुसार राठोड़ों का राज्य प्रारम्भ से ही कन्नोज में होना लिखा है सो ठीक नहीं है; क्योंकि जोधपुर के इतिहास से सिद्ध है कि राठोड़ों का राज्य प्रथम दक्षिण देश में रहा फिर कन्नोज में राज्य हुआ जिसपीछे मारवाड़ में आये.

*मारवाड़ के इतिहास में ईडरगढ को आस्थान का लेना लिखा है.

प्राप्ताऽऽनर्तदेशांशतृतीय ३ पुत्राजयपालकुलपृथग्भेदाख्यापन
१८ समाक्रान्तार्यावर्त्तकरदीकृतार्यगणयवनेन्द्रस्वस्वसमयप्रताप
विस्तरण१९म्लेच्छसंगतिलुप्तधर्मविस्तृतस्नान१सन्ध्या२ दिनित्य
कर्मराजन्यकस्वस्वसन्ततियावनीसञ्ज्ञास्वीकरण२०हड्डाधिराज
रत्नसिंहे१७५डरगढनरेशराष्ट्रकूटशूरराजसुताभाग्यवती१७५।१परि
णयन२१छलसमाक्रान्तमण्डनदुर्गचित्रकूटराजराणानागपालमो
घमैत्रीविश्वस्तनागफेनप्रमत्तरत्नसिंह १७५निष्कसन२२निर्मातव
म्बावद१रत्नगढ२दुर्गद्वय२रत्नसिंहखेटिकाद्यनेकपुरा२धिपत्यसमा
सादन२३रत्नसिंह१७५भाग्यवत्यो१७५रसपरमपाशुपतकुमारको
ल्हण१७६।१विन्ध्यराज१७६।२युग्मरसमुद्भवन२४पितृविभक्तलब्ध
जीर्णीकृतविन्ध्यावलीपुरस्वप्नपिनाकिप्रसादप्राप्तपुरुद्धनिधाननिर्मा
तशताधिकसहस्र ११०० शिवमन्दिरप्रतियाचकहाटकहुन्नदानवि
दितहुन्नराजा १७६।२ परनामपरिणीतप्रामारीजाम्बवतीक १७६।१

आर्यावर्त लेकर आर्यगण को खिराज देनेवाले बनाकर बादशाहों का अपने अपने समय में प्रताप फैलाना, म्लेच्छों की सङ्गति से विस्तार पाये हुए धर्म और स्नान संध्या आदि का लोप होकर राजाओं का अपनी अपनी सन्तानों के यवन सम्बन्धी नाम अंगीकार करना, हड्डाधिराज रत्नसिंह का ईडरगढ के राजा राठोड़ शूरराज की पुत्री भाग्यवती से विवाह करना, चित्तोड़ के राजा राणा नागपाल का छल करके मांडलगढ लेने में उनकी झूठी मित्रता पर विश्वास करके अमल के नशे में मस्त रत्नसिंह का निकलना, बम्बावदा और रत्नगढ दोनों दुर्ग और खेड़ी आदि अनेक पुर और गढ़ों का स्वामीपन रत्नसिंह का लेना, रत्नसिंह से भाग्यवती के उदर में शिव के परम भक्त कुमार कोल्हण और विन्ध्यराज दोनों का जन्म लेना, पिता के बांटने से मिलेहुए जीर्णोद्धार कियेहुए बीझोली पुर में स्वप्न में शिव की प्रसन्नता से स्वर्ण का धन प्राप्त होने से ग्यारह सौ शिवमन्दिर बनाकर याचक याचक प्रति सोने की मोहर दान देकर दूसरे नाम से हुन्नराज प्रसिद्ध हुए और प्रामारी जाम्बवती को विवाहकर विना सन्तान विन्ध्यराज का गोवध के कारण धोवड़ा ग्राम के पास यवनों के युद्ध में मरना, हड्डाधिराज के अन्त समय पर राठोड़ी भाग्यवती का सती होना, स्वामीपन पाकर सोलंखिनी चम्पावती का विवाह कर कोल्हण का छः बेर केदा-

भान न इत१ उत२को भयो, समय रत्ति संग्राम ॥
माँहिं माँहिं कटि बहु मरत, इत१ उत२ जुरि उद्दाम ॥ २७ ॥

॥ षट्पात् ॥

रुस्तुम१कों सुनि रुद्ध भीत आलोचि साहभय ॥
सहँसबीस२०००० दल समिटि जवन मुरे मंडतजय ॥
उदित इतेविच अंक पार१ निज२ चक्क प्रकासन ॥
कोलि पिक्खन बलि कुतुक विघ्नतम निघ्न बिनासन ॥
गन घूक१ चकित२ डरि दुरिगये भये प्रफुल्लित कोक१भट॥
मुख१कंज२विकसि जुग्गिनि१मिलिग बीर२करतहुवबीरवट ॥२८॥
जँहँ उद्धत इक१ जवन द्विरद आरूढ आइ द्रुत ॥
हानिय भूप हरराज १८११ अंग सरपरसर अद्भुत ॥
गज१हु जाइ नृप२ गहिय हड्ड हनि तस आरोहक१ ॥
कुंजरसुंडिय२ कट्टि मोरिदिन्नो परमोहक ॥
तस दंतघात घुम्मत तुमुल होत उदित छदघटिय मिहिर॥
इक१मिच्छ कियउ दै आसि अलग सय१समेत हरराज१८११सिर॥२९
रारि गिरत हरराज १८११ लज्जि यह अनिय१ लरक्किय ॥
जिम मिच्छहु अति जोर सोर घन अग्ग सरक्किय ॥
रुस्तुम१ तिन वह रुद्द लरत १मरत२हु छुराइलिय ॥
इतरहु खट६ नृप अनुज हत्थ१८११२ मुख मारि हाइ लिय ॥
नृपसमरसिंह१८११७दूजी२अनिय२ हेति१ अनल२अरि१करतहुत२

१कैद हुआ सुनकर बादशाह का भय२विचार कर३सूर्य. पराई और अपनी सेना का प्रकाश करने को. पुनि ५ युद्ध का कौतुक देखने और अंधेरे रूपी विघ्न का ६विनाश करने के लिये. उलूक और डरनेवाले लोक डर कर गये चकवे और वीर प्रफुल्लित हुए. वीरों के मुख और कमल विकसित और जोगिनी व बावन वीर मिल कर वीरों के मार्ग करनेलगे ॥ २८ ॥ ७ ती र पर तीर मार कर ८ सवार को ९ हाथी की सूंड को १० शत्रुओं को मूछ देनेवाले को ११ युद्ध में १२ सूर्य. हाथ १३ सहित ॥ २९ ॥ १४भागी १५ रुस्तम को छुडालिया १६ आदि १७ शस्त्रों रूपी १८ अग्नि में शत्रुओं को१९ होम करता था उसके पास

दल*सेस संग तस हुव ×दरित जपि नृप हत छह्अनुजन जुत॥३०॥
एहु अनिय दुव२ अरिन इक्क१बनि तब जय आसय ॥
+सैन्यप रुस्तुम१ सहित गज्जि गरदाइ पासगय ॥
नृप समर१८१७हु निज नियति आयु पूरन तब अद्दरि ॥
अब्बन बीच उठाइ कतल किय खल अचिज्ज करि ॥
रुस्तुम१ समेत हनि दै रसिक पलचारन लोहित१ पलल२॥
समरेस१८१७पत्त बीरन सुगति बीर न भुल्लिय बिरुद१बल२॥३१॥

॥ दोहा ॥

सुत्तो जिम रनभुव समर१८१७, रीति वहहु नृपराम २०२ ॥
सुनहु पारि रुस्तुम१ सहित, किय अपुब्ब जिहिँ काम ॥ ३२ ॥

॥ षट्पात् ॥

हारिगिरत हरराज १८१२ अनुज खट६सहित अचानक ॥
इतके सेस अनीक नृपहि पिक्ख्यो बल तानक ॥
समरसिंह१८१७ जहँ सज्ज प्रधन मंडत बुंदियपति ॥
इक्क१ सु लखि अवलंब गये तहँ कहि अग्गजगति ॥
मिच्छन अनीहु दुव२इक्क१मिलि सख्ख बरासि रुस्तुम१सहित ।
हक्कारि नृपहिँ ढिगआतहुव जय१ जुज्झन२उद्धत अहित ॥३३॥
सोलंखिय नृप सुभट करन१ संकर२ अभिधाकरि ॥
इन दोउ२न बढि अग्ग लियउ बहलीम१ निकट लरि ॥
इक१के असि१ आघात टोप२कट्टिय अति अद्भुत ॥
अपर२ तोत्र१ लागि असह सत्रु२ कछु भिदिय बक्क३जुत ॥

---

* बाकी की सेना + डरकर उसके संग होकर छः भाइयों सहित हरराज राजा का मारा जाना कहा ॥३०॥ + सेनापति१ घेर कर २ भाग्य के अनुसार ३ स्वीकार करके ४ घोड़ों को ५ आश्चर्यवाला कार्य करके ६ रुधिर ७ मांस देकर वह वीर वीरों की गति को गया और अपने विरुद और बल को नहीं भूला ॥ ३१ ॥ ८ हे राजा रामसिंह ॥ ३२ ॥९ सेना ने १० विस्तार करनेवाले ११ युद्ध १२ आधार १३ ललकार कर. उद्धत१४ शत्रु से ॥३३ ॥ १५ नामवरी करके १६ दूसरे का १७ भाला ॥ ३४ ॥

शिसन१ रहीम२ जँहँ जवन जुग२ रुस्तुमखान १ सहायरचि ।
दलमथत मारि चालुक दुहुँन वढिय अग्ग वल आयुवचि ॥३४॥
भूपसुभट भगवंतसिंह३ भट्टिय अग्रेसर ॥
हे जवनन जुग२ हनि रु तकि रुस्तुम१ ढिग सत्वर ॥
इक्क खानओकवत३ नाम मिच्छहिँ हनि निर्भय ॥
कुंजर४ तास जकाइ गज्जि तोमर भ्रमात गय ॥
वारन वढाइ रुस्तुम१ तवहि कलहरुप्पि अद्भुत करिय ॥
कट्टिय हरोल अरु सर निकर भट्टिय३ कनपट्टिय भरिय ॥३५॥
भट्टिय३ परतहि भूप तरल डपटाइ तुरंगम ॥
तकि रुस्तुम१ उर तोत्र दियउ कढि पार गयउ दम ॥
तिमहनि हैदर२ कुतब३ खुरम४ फीरोज५ वहादुर६ ॥
पीवत जवनन प्रान धरिय नृप समर१८१७ समरधुर ॥
इक१ मिच्छ नाममोमिन१ उहाँ दपटि खग्ग आघात दिय ॥
सिर सिवहिँ अप्पि बुंदिय सुपहु लग्गत जिहिँ सुरलोकलिय॥३६॥
काका सिंहन१८०१३केर तनय घुग्घुल १८१ प्रवीर तँहँ ॥
नृपमारक लखि निकट कट्टि द्वैरकिय मोमिन१ कँहँ ॥
मीरन२ सम्मन३ खुरम ४ आदि वानैत वीस२० अरि ॥
संहरि घुग्घुल १८१ सहज वासिय सुरपुर अच्छरि वरि ॥
वारहहजार१२०००डरिमिच्छवलदुव२भ्रातनपरिअयुत१००००दल।
भजि खिलअनीक आवतभये वंवावद१ बुंदिय विकल ॥३७॥

॥ दोहा ॥

ताही रन मुकल१८१तनय, काका मोहन १८०११केर ॥
अठ्ठ८ जवन हनि उव्वरयो, बहि अठ्ठ८हि छत[१२] वेर[१३] ॥३८॥

---

१ आकवतखां नामक २ गिराकर भाला फिराता हुआ गया. बायाँ का३ समूह ॥ ३५ ॥ ४ चपल घोड़े को ५ भाला ६ श्वास निकल गया. समरसिंह ने ७ युद्ध का धुर धारण किया ८ दौड़ कर ॥ ३६ ॥ राजा के ९ मारनेवाले को १० बाकी सेना भाग कर ॥ ३७ ॥ ११ पाकर १२ शरीर पर आठ १२ घाव १३ पाकर

सम¹ निजराज्यहिँ दै सलिल², निरखहु राम³२०२।४नरेस ॥
अग्रज भार बटाइ इम, सँमर⁴ परयो समरेस१८१।७ ॥ ३९ ॥
नरेस१मरेस२ अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥
ही सबठाम समान यह, राजनघर कुलरीति ॥
सोहि मिटत आये सरकि, जवन अधर्मिन जीति ॥ ४० ॥
तदपि रही चित्तोर१ अरु, बुंदिय२पुर यह बात ॥
औरनतैं बढिकैं अधिक, जग जस अबहु न जात ॥ ४१ ॥

षट्पात् ॥

इम बंबावद अत्थ भ्रात नव९ परिग जातभुव ॥
हड्डनन्नृप हरराज१८१।१हत्थ१८१।२ पुनि अनुज सत्थहुव ॥
बहुरि भोज१८१।३तिम बग्घ१८१।४बाल१८१।५चाहड़१८१।६उद्धतबल
समरसिंह१८१।७बुंदीस सहित गोविंद१८१।८खंडि खल ॥
नृप देव१८०तनय ए अट्ठ८अरु सिंहन१८०।१सुत घुग्घुल१८१सहित
नव९भ्रात परिग करि जस नियत इम आहव संहरि अहित॥४२॥

(दोहा)

बल खिल मिच्छन लहि बिजय, जितजित अमल जमाइ ॥
रानमुलक जो दबिरह्यो, अखिल लयो अपनाइ ॥ ४३ ॥
अवसरलखि इतरहु अरिन, दब्बे निजनिज देस ॥
पहुहल्लुव१८२।१ वसपरगनाँ उब्बरि खट६ अवसेस ॥ ४४ ॥

षट्पात् ॥

बंबावदगढ१ बिदित बहुरि बेगम२ बिझोलिय३ ॥
भैंसरोर४ रैंनगढ५ सहित पत्तन सिंघोलिय६ ॥

---

। ३८ ॥ १ बराबर के अपने राज्य को २ पानी देकर ३ हे राजा रामसिंह
देखो बडे भाई का भार बंटाकर समरसिंह ४ युद्ध में गिरा ॥ ३९-४०-४१
। गिरे ६ निश्चय ७ शत्रुओं को ॥ ४२ ॥ ८ बाकी के म्लेच्छों की सेना
। ॥ ४३-४४ ॥

इन प्रभुता लहि अधिप बन्यौं हल्लुव१८२।१ बंबावद ॥
वयलहि तेरह१३ वरस हड्ड रक्खन स्वधर्महद ॥
हुव सज्ज तदपि मिच्छन हनन बहु परिकर रक्ख्यो बरजि ॥
नृपराम२०२लखहुकुलरीति निज लरत१मरत२रहतनलरजि॥४५॥

(दोहा)

समरसिंह१८१।७नृप जनम सक,त्रि नव अर्क१२९३ मित तत्थ ॥
बुंदिय हायनसप्त७ बय, पाई संगर पत्थ ॥ ४६ ॥
रचि गुन भू१३१२मित सक रच्यो, निखिल किरातन नास ॥
किन्नौं ख नयन त्रि ससि१३२०क्रम,बुंदी बिस्तर बास ॥४७॥
सक रस दृग गुन ससि१३२६समय, पिक्खि उचितबय भूप ॥
पुत्र३न हित वंटिय पुहवि, रचि बिभाग अनुरूप ॥ ४८ ॥
मुनि दृग गुन ससि१३२७ सक प्रमिति, जँहँ मंडनगढ जित्ति ।
गंजि लयो चिरतैं गयो, करि उदार जगकित्ति ॥ ४९ ॥
जैत्रसिंह१८२।३ समरेस१८१।७सुत, या१३२७हीसमय अधीन ।
कौटिकं भिल्ल विनासकरि, कोटा नवपुर कीन ॥ ५० ॥
लयो मुहूरत इष्टलखि, तिथि माधव२ सित तीज३ ॥
कोटा बसन प्रवृत्तिकिय, वह्नि किरातन बीज ॥ ५१ ॥
रचि हरराज१८१।१ सहाय रन, संहरि जवन असेस ॥
सक रद गुन ससि१३३२सुक्र सित, स्वर्ग गयउ समरेस१८१।१
समरसिंह१८१।७ रन मृतसुनत, साजि बिचित्र शृंगार ॥
तीन३हि रानिन सत्थ तब, छिप्र कियउ बँपु छारँ ॥ ५३ ॥
पहिली१दूजी२ पंचमी५, इम हरराज१८१।१ उपेत ॥

॥४५-४६-४७-४८-४९ ॥ १ कोट्या नामक भील का नाश करके ॥ ५० ॥ २ वैशाख ३ सुदि ॥ ५१ ॥ ४ जेठ सुदि पक्ष में ॥ ५२ ॥ ५ शीघ्र ६ शरीर को ७ भस्मकिया ॥ ५३ ॥ ८ सहित

काय[1] तीन३रानिन कियउ, हुत[2] पावक[3] पतिहेत ॥ ५४ ॥
हत्था१८१।२दिक घुग्घुल१८१ सहित, सत्त७हि बंधुन संग ॥
जाँया पुनि निजनिज जरी, इक१इक१।७ प्रेम उमंग ॥ ५५ ॥
बरस दोय२जुतबीस२२ बय, इत लहि नियति अधीन ॥
नरपाल१८२सु बुंदियनृपति, हुव नृपतागुन हीन ॥ ५६ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वा१यणे पंचम ५ राशौ वीतिहोत्रचण्डासि १ बीज्यवर्णनवीजहड्डाधिराडस्थिपाल १५५ वंश्यानुवंश्यविहितव्याख्यानाऽवसरव्याहार्यबम्बावदेश १ बुन्दीश२हरराज१८१।१ समरसिंह १८१।७ भ्रातृयुग २ चरिते समाराधितयवनेन्द्रराणासचिववर्गबुन्दी १ बम्बावद २ पैशून्यप्रवर्त्तन १ यवनेन्द्रानुमतत्यक्तमण्डलदुर्गनरेन्द्रसमरसिंह १८१।७ स्वाग्रजहरराज १८१।१ सहायस्वीकरण २ मण्डलदुर्गन्यस्तस्वरक्षकयवनेन्द्रहरराजा१८१।१ ऽऽधीनराणादेशप्रत्याक्रमणार्थरुस्तुम १ दण्डनायकपृतनाप्रेषण ३ यवनाहमद १ क्षत्रियप्रमारान्तर २ चाहुवाणसौवर्णगिर ३ वशीकृतचित्रकूटदुर्गयवनेन्द्रदिल्लीगमन ४ श्रुतज्येष्ठभ्रातृदेशोज्झि-

---

[1]शरीर[2]होम[3]अग्नि में [4] अपनी अपनी स्त्रियें ॥ ५५ ॥ [5] भाग्य के बल से राजापन लिया परंतु राजा के गुणों से हीन था॥५६॥
श्रीवंशभास्करमहाचम्पू के पूर्वायण के पञ्चमराशि में अग्निवंशी चहुवाण के वंशजों के वर्णन के कारण हड्डाधिराज अस्थिपाल के वंश और वंश की शाखाओं की कथा बनाने के समय के वचनों में बम्बावदा के पति हरराज और बुन्दी के पति समरसिंह दोनों भ्राताओं के चरित्र में आराधन किये हुए बादशाह से राणा के सचिवों का बुन्दी और बम्बावदा की चुगली करना, यवनेन्द्र के मतानुसार मांडलगढ छोड कर राजा समरसिंहका अपने बडे भाई हरराज की सहायता स्वीकार करना, मांडलगढ में अपने रक्षक रख कर बादशाह का हरराज के आधीनवाला राणा का देश पीछा लेने के लिये सेनापति रुस्तुम के साथ सेना भेजना, यवन अहमद, कोई प्रमार क्षत्रिय और सोनगिरा चहुवाण इन के वश में चीतोड का गढ करके बादशाह का दिल्ली जाना, अपने बडे भाई के देश को

र रुस्तु

ष्ठुवहत्नीमम्लेच्छरुस्तुमा २ ऽभिषेणनस्वाग्रजवारणप्रतिकूलबुन्दी-न्द्रपुरमण्डलसमीपसौप्तिकरणरचन ५ भ्रातृद्वय२ मद्रुतप्रत्यागतप्र-त्यनीकपतिरुस्तुम १ निग्रहण ६ सन्तमसमूढसैन्यद्वय २ परस्पर-स्व १ पर २ पक्षसंहरण ७ सूर्योदयसमयनिर्धारितस्व १ पर २प-क्षविंशतिसहस्र२०००० यवनाभिषेणन ८ यवनान्तरगजगृहीतप्र-तिहततदारोहकतद्दन्तविद्धहड्डाधिराजहरराज १८१।१ तद्गजकरक-र्तन ९ कबन्धीकृततदन्ताघातघूर्णितहरराज १८१।१ निपातितह-त्था १८१।२ऽऽदितदनुजषट्क ६ यवनान्तरस्वसैन्यसहायसेनापतिरु-स्तुम १ मोचन १० सैन्यद्वय २ द्वैधीरभावहानानन्तरपुरोगबुन्दी न्द्रसामन्तकर्ण १ शङ्कर २ चालुक्यद्वय २ रुस्तुमा १ऽङ्गखड्ग २ कु त ३ प्रहरण ११ नृपसुभटभट्टिभगवत्सिंह ३ तच्चालुक्यद्वय, २ मारकरोशन १ रहीमा २ ऽऽकबत ३ यवनत्रय ३ निपातन १२ नरेन्द्रसमरसिंह १८१।७ स्वसुभटभट्टिभगवत्सिंह १ मारकगजारू-

---

म्लेच्छों की युद्धयात्रा सुनकर बड़े भाई के मना करने के प्रतिकूल होकर बुन्दी के राजा का मांडलगढ के समीप रतिवाह युद्ध करना, भागकर पीछे मुड़ेहुए सेनापति रुस्तुम को दोनों भाइयों का कैद करना, अन्धकार से मूढ दोनों सैन्यों का परस्पर अपने और शत्रु के पक्ष को मारना, सूर्य उदय होने के समय अपना और पराया पक्ष देखकर बीस हजार यवनों का सन्मुख होना, यवनों में से हाथी को पकड़, उसके सवार को मार कर उस हाथी के दांत की चोट से घायल होकर हड्डाधिराज हरराज का उस हाथी की सूंड को काटना, हाथी के दांत की चोट से घूमतेहुए हरराज को कबन्ध करके (मस्तक काटकर) हत्थ आदि उसके छः छोटे भाइयों को मारकर दूसरे यवनों का सेना की सहायता से रुस्तुम को छुडाना, अपनी दोनों सेना के द्वैधीभाव की हानि के आगे होकर बुन्दी के उमराव कर्ण और शंकर दोनों सोलंखियों का रुस्तुमके अंग में खड्ग और भाला मारना राजा के सुभट भाटी भगवंतसिंह का उन दोनों सोलंखियों को मारनेवाले रोशन रहीम और आकबत इन तीनों यवनों को मारना, राजा समरसिंह का अपने उमराव भाटी भगवंतसिंह को मारनेवाले हाथी पर चढेहुए रुस्तुम

ढरुस्तुम १ सहितहैदर २ कुतब ३ बुरम ४ फीरोज ५ बहादुर ६ नाममुख्ययवनषट्क ६ संहरण १३ मोमिन १ नामम्लेच्छमहावीरम हीपमस्तकपृथक्करण १४ हतनृपमारकमोमिन १ समेतयवनवीर- विंशति २० कबुन्दीन्द्रबन्धुपितृव्यकसिंहण १८०।३ सूनुघुग्घुल १८१ शूरशय्याशयन १५ द्वादशसहस्र १२००० मितम्लेच्छ१ सैन्य १ दशसहस्र १०००० मितार्थ १ सैन्य १ तनुत्यजन१६ निपाति- तप्रवीरयवनाष्टक ८ सोढपरप्रहरणप्रहाराष्टक ८ नृपपितृव्यक- मोहन १८०।११ पुत्रमोकल १८१ स्वायुर्बलजीवन १६ घुग्घुल- १८१ समेतहरराज १८१ समरसिंह१८१।७ऽऽदिवीरतल्पसुप्तभ्रातृन वक ९ निर्धारण १७ प्राप्तविजयावशिष्टम्लेच्छसैन्यसमेतशत्रुवर्ग स्वस्वोद्देश्यबम्बावदढुर्गवशवर्तिदेशसमाक्रमण १८ प्राप्ताखिलप्रदेश षट्क, ६ प्रभुत्वत्रयोदश १३ वर्षवयस्कस्वपरिकरवारितयुयुत्सुहड्डा- धिराजहल्लू १८२।१ बम्बावदाधिपत्यधारण १९ नरेन्द्रसमरसिंह- १८१।७ जन्म १ बुन्दीप्राप्ति २ शबरशातन ३ बुन्दीवसतिविस्तारण ४ तनयत्रि ३ कार्थवसुधाविभजन ५ मराडनगढसमाक्रमण ६ शू-

---

सहित हैदर-कुतुब-कुरम-फीरोज- बहादुर नामक मुख्य छः यवनों को मारना, मोमिन नामक म्लेच्छ का बडे वीर राजा के मस्तक को दूर करना, राजा को मारनेवाले मोमिन सहित वीर यवनों को मार कर बुन्दी के राजा के काका सिंहण के पुत्र भाई घुग्घुल का काम आना, बारह हजार म्लेच्छसेना और दश हजार आर्यसेना का माराजाना, आठ वीर यवनों को मारकर शत्रुओं के शस्त्रों के आठ बडे प्रहार सह कर राजा के काका मोहन के पुत्र मोकल का अपनी आयु के बल से जीना, घुग्घु ल सहित हरराज और समरसिंह आदि नव भाइयों के काम आने का नि- र्धार करना, विजय पाकर बाकी की म्लेच्छसेना सहित शत्रुवर्ग का अपने प्रयोजन से बम्बावदा गढ का वशवर्ति देश लेना, बाकी के छः देश लेकर ते रह वर्ष की अवस्था में अपनी परगह से मना कियेहुए युद्ध की इच्छावाले ह- ड्डाधिराज हल्लू का बम्बावदा का आधिपत्य लेना, नरेन्द्र समरसिंह का जन्म- बुन्दी पाना-भीलों को मारना-बुन्दी की बस्ती को फैलाना-तीनों पुत्रों के

रशय्याशयन ७ शकसूचन २० जैत्रसिंह १८२।३ कोटापुरनिर्माण शक १ मास २ पक्ष ३ तिथि ४ निश्चयन २१ भ्रातृनवक ९ सह गामिनीनिजनिजपत्नीसङ्ख्या १३ समभिधान २२ द्वाविंशति२१ वर्ष-वयस्कनरेन्द्रनरपाल १८२।१ बुन्दीपुराधिपत्यप्रापणं तृतीयो३ मयूखः ॥ ३ ॥ आदित एकोनपञ्चाशदुत्तरशततमः ॥ १४९ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

(दोहा)

भूपति पुरबुंदिय भयउ, प्रभुतालहि नरपाल १८२।१ ॥
सिंह १ प्रतिम शूरत्व २ सह, बुद्धिसत्व १ जंह बाल२ ॥१॥
नेतनामपुरपति नृपति, कृष्णसाहि कछवाह ॥
सुततस मोहनसाहिनैं, सुनि कहुँ प्रकट सिराह ॥ २ ॥
निज तनया जो नामकरि, कहियत सरसकुमारि १८२।१ ॥
नप्प१८२।१हिं सो ब्याहिय निपुन, पहिलैं१ सुमह प्रसारि ॥३॥
जैसलमेर नरेसके, बंधुवर्ग बिच बीर ॥
भट्टी कन्हड़देव भो, सिवसरपुर पँ सधीर ॥ ४ ॥
अभिधाकरि तस अंगजा, सूरजकुमरि१८२।२ सुजान ॥
वह दूजैं२ बुंदियअधिप, ब्याहिय उचित विधान ॥ ५ ॥

॥ षट्पात् ॥

---

लिये भूमि का बंट करना-मांडलगढ लेना और काम आना इनकी सू' करना, जैत्रसिंह के कोटा नगर बसाने के संवत, मास, पक्ष और तिथि ३॥ निश्चय करना, नव भाइयों के साथ अपनी अपनी स्त्रियों के सती होने की संख्या कहना, बाईस वर्ष की अवस्था में राजा नरपाल का बुन्दी पुर के अधिपति होने का तीसरा मयूख समाप्त हुआ ॥ ३ ॥ और आदि से १४९ मयूख समाप्त हुए ॥

जो वीरता में सिंह के १ सदृश और बुद्धि के २ बल में ३ त्यागने योग्य ४ बालक था ॥ १ ॥ भीतरी बुराइयें नहीं सुन कर प्रकट में ५ प्रसंशा सुनी जिससे ॥ २ ॥ ३ ॥ ६ पति ॥ ४ ॥ ७ पुत्री ॥ ५ ॥

इक१दिवस नृप नप्प१८२१अनुज हप्प१८२१२ सु अच्छोटन ॥
मिलत पितृव्यक जैत्रमल्ल १८१९ संजुत बढिगो बन ॥
जज्जाउर सन जाइ प्रथित टोडापुर पब्बय ॥
गिरिस पुज्जि गोकरन रह्यो गिरि घेरि बडे रॅय ॥
टोडानरेस किल्हन तनय रोपालहु मृगयारमत ॥
तँहँ आय सीम निज कोलत्रय३पिक्खे हड्डन हत्थ हॅत ॥६॥
रुष्ट तबहि रोपाल कहिय हम्मरे समीप क्रमि ॥
करि पालित किंटि कदन खूनकिय सु किम रहैं स्वामि ॥
जो बल तो द्रुत जुरहु न तो सूकरताजि नंठहु ॥
सुनत एह हुव सज्ज लरन काका१ भतीज२ लैंहु ॥
बिनुहयन पिक्खि चालुक बलहिं हड्डन सत्थहु बिनु हयन ॥
रिपुघात जैत्रमल्ल१८१९सु परिग ज़दपि लह्यो चालुक जय न ॥७॥

॥ दोहा ॥

गुटिका लग्गिय सोंड १८१६ सिर, चालुक करतैं चंड ॥
तीन३सुभट इक१ हय तदपि, खंडिकरे बहु खंड ॥ ८ ॥

॥ षट्पात् ॥

बहि सिर गोलिय बिद्ध किद्ध इम जैत्रमल्ल १८१९ कॅलि ॥
तीन३सुभट इक१तुरग१ छेदि सुत्तो रन रस छलि ॥
काका१८१९ मरत कुबैन लुल्लि हरपाल१८२ स्वबीरन ॥
सहसा परि अरिसत्थ दयो करि बिकल १बिदारन२ ॥
सत्तरि७०गिराइ चालुक सुभट जो चालुक भट सद्वि६०जुत ॥
रोपालनाम जीवनरसिक दिय भजाइ हरपाल १८२१२ द्रुत॥

---

राजा १नरपाल छोटे भाई हरपाल सहित २ शिकार गया ३प्रसिद्ध. बडे ४ वन से. तीन ५ सूवर हाडों के हाथ से ६ मरेहुए देखे ॥ ६ ॥ ७ आकर. पालेहुए ८ सूवरों को मारे सो ९सहन करके कैसे रहैं १० भागो ११ शीघ्र १२ गिरा ॥७॥ १३ मारकर ॥ ८ ॥ १४ युद्ध ॥ ९ ॥

॥ दोहा ॥

करि पद्दुत रोपालकहँ, जैत्रमल्ल १८२१९ धरि ज्वाल ॥
सूकर तीन ३ हि संगलै, पुर आयउ हरपाल १८२१२ ॥ १० ॥

॥ षट्पात् ॥

इम जज्जाउर आत भूप सुनतहि अमर्षभरि ॥
पहु तरज्यो नरपाल१८२११ अनुज हरपाल१८२१२अनादरि ॥
काका सहज कटाइ कहिय जीवत आयो किम ॥
पुनि टोडापुर पत्र त्वरित पठयो सकोप तिम ॥
इमलिखिय पितृव्यक१८२१९वैर अव लैहँ हम रन विजयलहि ॥
चालुकहु सुनत हुव अति चकित कन्यादैन उपाय कहि ॥११॥

॥ दोहा ॥

रम्य वहिनि रोपालकी, किल्लहनकी कन्या सु ॥
ग्यहिजनकुमरि१८२१३समाख्य वह, अप्पी नप्प१८२११हिंआसु॥१२॥

॥ षट्पात् ॥

नाम अपर[2] नारंगदेवि १८२१३ जाकोहि वदत जन ॥
तीजी३ रानिय ताहि परनि किय नप्प १८२११ वीरपन ॥
खुंदिय आवत विपिन[3] तरुन कट्टत लखि खत्तिय[4] ॥
चपल कुठारन चलत प्रीति भूपति हिय पत्तिय ॥
ततकाल गिरत वह छिन्नतरु[5] जानिय जो ए रनजुरैं ॥
कट्टि तो अरिन सहमूल कुल विजयकरैं जस विप्फुरैं ॥१३॥

॥ दोहा ॥

तरुतच्छक[6] सतपंच ५०० तव, रक्खिय नप्प १८२११ नरेस ॥
भट १ मंत्रि २न वरजत भनिय, उचित विचारहि एस ॥ १४ ॥

---

॥ १०-११ ॥ १ नामवाली ॥ १२ ॥ २ दूजे नाम से ३ वन में४ खातियों को वृक्ष काटतेहुए देखकर ५ कटेहुए वृक्ष ॥ १३ ॥ पांच सौ ६ खातियों को नरपाल ने नौकर रक्खे ॥ १४ ॥

लजि दुलही सोलंखिनी १८२१३, सु सुनि थकी समुझाइ ॥
नैंकनमन्नी नप्प १८२१नृप, प्रचुर मूढपन पाइ ॥ १५ ॥
सजातीय जिततित सकल, लगे हसन सहलोक ॥
तच्छक सतपंचक ५००० तदपि, आयउ रक्खि स्वओक ॥ १६ ॥

षट्पात् ॥

सुनि यह बुन्दिय सोर समय खिच्चिय महेसलहि ॥
रहलावनि १ रामगढ २ मऊ ३ इत्यादि दब्बि महि ॥
मंगरोल ४ रचि अमल बढ्यो चम्मलिलग बैरिय ॥
दहिया १ गौड २ हु दुहु २ न लये करउर १ लक्खैरिय २ ॥
ततकाल कुजस बढिगो तदपि रन खत्तिन पुच्छतरह्यो ॥
तिन सठन मिलहिं अवसर तबहि कुल समूल कट्टहिं कह्यो ॥१७॥

(दोहा)

तोमर दुल्लहराय तिम, जाहि समय लहि जोर ॥
आक्रमि लिय केथोनि १ इम, अरि हुव सब सबओर ॥१८॥

षट्पात् ॥

समय इक्क मधु १ मास तीज २ उज्जल उच्छव तँहँ ॥
बुन्दियपुर हुव बिदित जानि नप्प १८२१ हु प्रमत्त जँहँ ॥
महिप डोड प्रामार सेरगढको जँनि जोरिय ॥
सठ हरराजसु साज्जि गाज्जि लैगो गुनगोरिय ॥
चित्रसो रह्यो नारिन निकर सभा थित सु नरपाल १८२१ सुनि ॥
लगिसंग मुरयो कछुदूरलग पहुँच्यो डोड स्वदुर्ग पुनि ॥१९॥
बुंदिय तदनु सवेग आय दूतन यह अक्खिय ॥

१बहुत मूर्खता पाकर ॥१५॥ २अपनी जातिवाले(क्षत्रिय)अपने ३घर आया॥१६॥ ४खातियों से युद्ध के लिये पूछता रहा ॥१७॥ ५घेरकर ॥१८॥ ६ चैत्र सुदि तीज के दिन गुनगौरि का उत्सव हुआ, वहां डोड प्रमार७माता को जबरी से लेगया. स्त्रियों का ८ समूह चित्राम का सा देखता रहा ॥१९॥ ९ जिस पीछे

यह डोडवंश प्रामारों के वंश की एक शाखा है

पाइ आत रवि*पर्व ÷सुकृत अवसर श्रुति सक्खिय ॥
गंगाद्वारहिँ गोन कल्लिह खिच्चिय महेसकरि ॥
जेंहँ अप्पहु जत्थ सत्थआवहु अरिसंहरि ॥
सुहि कहिय रंक खत्तिन सुलभ मूढनृपहु तिंन्ह मंत्र चढि ॥
प्रतिकूल निवारक परिकरहिँ वेग उतहि लै गो सु वढि ॥२०॥
हुव दुव मिजल महेस अग्ग पिट्ठिसु तस अप्पन ॥
इहिँक्रम उभय २ अनीक पत्तँ धन द्विजन समप्पन ॥
दिन चउ४ गंगाद्वारँ रहे अंतर दुरकोस रचि ॥
इतरहु भूप अनेक जुरिग जहँ जहँ स्व इष्ट जचि ॥
रविपर्व समय निज कर्मरत जानि महेसहिँ नप्पँ१८२१जँहँ ॥
लघु जाइ वेढि मंडिय कलह तिहिँ प्रत्युत किय चित्र तँहँ ।२१।
खिच्चिय नृप तव खिज्जि सज्जि सायुध हुव सत्वर ॥
समयोचितँ कृतसर्व गिनिसु सहसा रन गँत्वर ॥
निजदलजुत हय नँक्खि मंडि हड्डोदँधि मंथन ॥
किय विहँस्त अरिकटक पत्तँ मँतिगति जिहिँ पंथन ॥
भिरतहि वराँक खत्तिय भजत हाहा जिततित हास्यहुव ॥
रहिगो दिदृक्षु नसक्यो निरखि भानुहु ग्रस्त सु रंगभुव ॥२२॥

---

*सूर्य पर्व (ग्रहण) पर जो ÷पुण्य का समय है और जिसका साची वेद है, उन खातियों की १सलाह से चढा ॥२०॥ २पहुंचे ३गंगा के घाट का नाम है. जहां जहां अपनी ४इच्छा थी तहां तहां जमकर रहे ५ सूर्य ग्रहण के समय महेश-दास को अपने ६कामों में तत्पर जानकर ७ नरपाल ने ८ शीघ्र जाकर ९ घेर कर युद्ध रचा तहां उस (महेशदास) ने १०उलटा आश्चर्य किया ॥ २१॥ ११ समय के उचित १२गमनशील; अथवा युद्ध में गया. घोड़े १३ उठाकर १४ हाडों-रूपी समुद्र का मन्थन करके १५ व्याकुल किया. शत्रु की सेना के १६ पहुंचते ही जिस मार्ग जाने की जिसकी १७बुद्धि हुई वह उसी मार्ग गया अर्थात् अपने अपने मतानुसार भाग गये १८ युद्ध से; अथवा अधम खातियों के भागते ही चारों ओर से अट्टाट्ट हास्य हुआ. युद्ध को १९देखने की इच्छा वाला सूर्य

( दोहा )

भज्जत खत्तिय निजभटहु, मगलग्गिय मनमोरि ॥
पहिलैं जिन बरज्यो नृपहिं, नवभटकरत निहोरि ॥ २३ ॥
भग्गो नप्प१८२।१हु दलभजत, ब्याकुल लपन बिगारि ॥
जानीनहिं मतिमंद जिहिं, रजपूतन बल रारि ॥ २४ ॥

निश्शाणी ॥

मारनकज्ज महेसकी पृतना जब पत्ती ॥
कालीरसनासी कढी कोसनैंसन कत्ती ॥
बट१उब्बट२ तक्की तबहि आवन आढत्ती ॥
कोउ न रक्खहु नप्प१८२।१क्रम खोवन भुव खत्ती ॥ २५ ॥
सहसा जातहु सम्मुहे अरि पिक्खि इकट्ठे ॥
रंक पलाये रारितैं मरिबेसन मैंठे ॥
भट कोबिदपनके भये ठाँठाँ जग ठट्ठे ॥
सज्जे खत्तिय सूर तो नरपाल १८२।१ हु नैंट्ठे ॥ २६ ॥

॥ दोहा ॥

पछितायो टोडापतिहु, पाँटव सु करि प्रमान ॥
जो नप्प १८२।१ हिं इम जानतो, करतो कर कन्न्या न ॥२७॥

॥ षट्पात् ॥

इम बिगारि मुख अप्प आइ बुंदिय लज्जित अति ॥

---

देखने से रुक गया; क्योंकि उपराग होने के कारण युद्धभूमि को नहीं देख सका ॥२२॥२३॥ १ मुख बिगाड़ कर, जिस मूर्ख ने यह नहीं जाना कि युद्ध रजपूतों के बल से होता है खातियों के बल से नहीं ॥ २४ ॥ २ सेना पहुंची ३ म्यानों से तरवार निकली. मार्ग और बिना मार्ग घर आने की ४ आढ़त देखी अर्थात् भगे, ५ खाती ॥ २५ ॥ वे रंक युद्ध से भगे जो मरने में ६ मट्ठ (कृपण) थे. उन वीरों की पण्डिताई की ७ ठाम ठाम ८ हँसीहुई ९ भगे ॥२६॥ १० चतुराई ॥ २७ ॥

रक्खिय पुनि रजपूत मन्त्रि आदर तिन्ह सम्मति ॥
रत्ति चरत सैरिभिन पिक्खि इक दिन मृगयापथ ॥
पटु तिन्ह चारकँ पकरि अक्खि चोरहि लायो अथ ॥
तुमरीहिप्रजा हम कहिय तिन्ह रहत पुष्ट पसु चरि रजनि ॥
निस तबहि भटन इच्छित नृपति भयो जिमावत उचित भनि ॥२८॥

॥ दोहा ॥

जिहिँ तीजो३ निजनाम जग, किय फुटँ पँसर सु काल १८२।१
सिसुजिम इम जोजो सुनैं, मन्नैं सुसु महिपाल ॥ २९ ॥
हल्लू १८२ लघुवय जदपि हो, वंबावद वसुधेस ॥
तदपि उपालंभन तरजि, दिय नप्प १८२।१हिँ उपदेस ॥३०॥
नप्प१८२।१अनुज हप्प१८२।२सु रमनि, जुग२ परन्यो पटजोरि ॥
रामकुमरि१८२।१सीसोदनी, राजकुमरि१८२।२ रट्ठोरि॥३१॥
जैत्र१८२।३हु किय जुग२व्याह जँहँ, उमाकुमरि१८२।१अभिधान॥
सो तोमर दुल्लहसुता, व्याह्यो प्रथम१ विधान ॥ ३२ ॥

॥ भिधान१ विधान२ अन्त्यानुप्रासः ॥१॥

परतटपुर जानैं प्रथम १, थिर दक्खिय केथोनि१ ॥
यातैं गिनि भू वैर इहिँ, दिय दुहिता रन छोनि ॥ ३३ ॥

---

१सलाह. शिकार के मार्ग में २रात्रि में ३भैंसियों को चरती हुई देखकर उनके चतुर ४चरानेवालों को पकड़ कर उनको चोर कहकर लाया, उन्होंने कहा कि हम तुम्हारी ही प्रजा हैं और पशु रात्रि में चरकर ५ताजा रहते हैं, तब रात्रि में अपने भटों को वांछित भोजन जिमाना उचित कहकर जिमाने लगा ॥२८॥ जिसने अपने नाम से भोजन का यह तीजा समय ७ *पसर काल के नाम से ६ प्रसिद्ध किया, इसप्रकार वह राजा बालक के समान जो जो सुने सो सो ही मानने लगा ॥ २९ ॥ ८ राजा ने भी ९ दुर्वचनों से धमकाकर ॥ ३० ॥ १० छोटा भाई ११ स्त्रियें १२ गंठजोड़ा (गठजोड़ा) बांधकर ॥ ३२ ॥ १३ ॥

---

*रात्रि की चौथी प्रहर के प्रारम्भ में पशुओं को जंगल में चरानें उसको देशभाषा में पसर कहते हैं सो इस राजा ने भी अपने वीरों को प्रहर रात्रि रहे पसर जिमाना प्रारम्भ किया

अक्खयसिंह सुताहु इम, समकुल पथ लखि सीर ॥
कछवाही आभाकुमरि१८२१२, परन्यौं अपर२ प्रबीर ॥ ३४ ॥
रोक्यो नप्प१८२१ सु डुंगर१४२१४ हु, आयो तदपि उमाहि ॥
करउरपति दाहिया कनी, स्यामा१८२१ को करसाहि ॥३५॥
सहिनसक्यो नरपाल १८२१ इन, अनुजनके अपराध ॥
लग्यो चढन रिपु संधिलखि, बिरचन दोउ२न बाध३ ॥ ३६ ॥

॥ षट्पात् ॥

खत्तिन रक्खत खिज्जि भटन बरज्यो जिन भूपहिं ॥
किय तिनको संकोच रक्खि आदर अनुरूपहिं ॥
कनीदेत तिनकहिय अरिहि लाघव४ अंकूरिय ॥
सुनिइम नगयो सामि सु खमि सु कोटा१ खज्जूरिय ॥
परन्यौं चतुष्क४ हल्लू१८२१नृपहु प्रथम१गौड़ सोपुर नृपति ॥
कन्या दई सु अभिधानकरि अमृतकुमरि१८२१ सुकुमार अति॥३७॥

॥ दोहा ॥

जिम घोसा जसराजकी, कन्या निधि गुनकेर ॥
कछवाही नरबदकुमरि १८२१२, ब्याहिय दूजी२ बेर ॥ ३८ ॥
तीजैं३ चम्मलपारतट, यहहु जैत्र १८२१३ जिम जाइ ॥
तोमर दुल्लह लघु सुता, परन्यौं गौरव पाइ ॥ ३९ ॥
नाम जास केसरिकुमरि १८२१३ पुर केथोनि पधारि ॥
जो लहि साली जैत्र १८२१३ की, आयो कुल अनुकारि ॥४०॥
तिनसौं रुठ्ठो नप्प १८२१ तउ, किय जो तिन हितकाम ॥
संतति कहि कहिहैं सु पैं, अग्रर्किरन अभिराम ॥ ४१ ॥
तनयतीन३ नरपाल १८२१ नृप, पाये गुनन गरीय ॥

॥ ३४ ॥ १ कन्या को २ करग्रहण (विवाह) करके ॥ ३५ ॥ ३ विनाश ॥३६ ४ शीघ्र ५ खड़े हुए ६ शान्त (ठंढा) होकर, सहन करके ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ दु ल्लह नामक तँवर की ७छोटी पुत्री को ॥३९॥४०॥ अगले मयूख में।४१।९बड़

तँहँ अग्रज हम्मीर१८३।१तस, हम्म१८३।१हु नाम द्वितीय ॥ ४२ ॥
नवरंग१८३।२सु मध्यम अनुज, लघु थिरराज१८३।३लसात ॥
पहिलो१कछवाही१८२।१प्रसव, जुग२भटियानी१८२।२जात ॥४३॥
नवरंग१८३।२हिं दिय लाडपुर१, जाको कुल जसजुत्त ॥
इहिन अष्टम८भेद हुव, पटु नवरंगपउत्त२१८ ॥ ४४ ॥
थिरराज१८३।३हिं दिय अनथड़ा२, अन्वय३ तास उदार ॥
जो थिरराजपउत्त१९जग, कहियत नवम९ प्रकार ॥ ४५ ॥
पुत्रन दिन्नी सिसुपनहि, वंटि पुहवि बुन्दीस ॥
सुनहु पंच५हल्लू१८२।१सुतन, अभिधा अब नरईस ॥ ४६ ॥

अमृतकुमरि१८२।१ औरस उभय२,
चंच१८३।१कुंभ१८३।२पटुपूत ॥
वाम१८३।३भोज१८३।४अरुनयन१८३।५त्रय३,
नरवदकुमरि१८२।२प्रसूत ॥ ४७ ॥

इहिन भेद चतुर्थ४हुव, हल्लू१८२।१पौत्र१।४कहात ॥
इन५नामन जुरि ते अखिल, प्रथित उत्त५पद पात ॥ ४८ ॥
पहिलँ१पीछँ२कथनक्रम, उचित समय अनुसार ॥
जानिलेहु नृपराम२०२जिम, इम पटु सभ्य उदार ॥ ४९ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वा१यणे पञ्चम५ राशौ वीतिहोत्रचरडासि १ वीज्यवर्णनवीजहड्डाधिराडस्थिपाल १५५ वंश्यानुवंश्यविहितव्याख्यानावसरव्याहार्यबुन्दीनरेशनरपाल १८२।१

---

गुणवान् ॥ ४२ ॥ १ शोभायमान ॥ ४३ ॥ २ नवरङ्गपोतों के नाम से ॥ ४४ ॥
३ वंश ॥ ४५ ॥ ४ नाम ५ हे नरेन्द्र रामसिंह! ॥ ४६ ॥ ४७ ॥ नामों के अन्त में
६ प्रसिद्ध उत्त पद पाते हैं अर्थात् चञ्चाउत्त, कुम्भाउत्त आदि ॥ ४८ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के पञ्चम राशि में अग्निवंशी चहुवाण के वंशजों के वर्णन के कारण हड्डाधिराज अस्थिपाल के वंश और वंशकी

चरित्रे प्राप्तराज्यनरपाल १८२।१कौर्मी १८२।१भट्टिनी १८२।२प-
त्नीद्वय २ परिणयन १ गोकर्णगिरिमृगयारसिकव्यापादितवराह-
त्रय ३ समरसिंहा १८१।७ ऽनुजजैत्रमल्ल १८१।९नरपाला १८२।१
ऽनुजहरपाल १८२।२ सहितस्वसीममृगव्यमच्छरिचालुक्यरोपालर-
णरचन २ गुटिकाविद्धमूर्द्धनिपातितैक १ हयप्रतिभटत्रय ३ जैत्र-
मल्ल १८१।९ वीरशय्याशयन ३ नाशितशत्रुसप्तति७०कपद्राविताः-
प्रतिपक्षसपोत्रित्रिक ३ हरपाल १८२।२प्रत्यागमन ४ तर्जितानु-
ज १ मार्गितपितृव्यकवैर २ नरपाल १८२।१ तृतीय ३ पत्नीचा-
लुकी १८२।३ पाणिपीडन ५ प्रत्यागच्छन्नरेन्द्रवारकप्रातिकूल्यपू-
र्वकसुभटीकृतपञ्चशत ५०० वर्द्धकिवृन्दरक्षण ६ विज्ञाततद्बालि-
शत्वसगोत्रखिच्चि १३ महेशरहलावणपुरप्रमुखप्रदेशचतुष्क ४ स-
माक्रमण ७ दाभिक १ गौड़ २ तोमर ३ त्रय ३ यथासंख्यपुरकर
वुर १ लक्खैरी २ केथोण ३ समादान ८ सेरगढदुर्गमहीपडोड-
प्रामारहरराजसबलात्कारबुन्दीपुरगुणगौरीसमाहरण ९ तदनु-
द्रुताऽप्राप्तपरपक्षप्रधननरपाल १८२।१ निन्दाप्रादुर्भवन १० दूतप्र

शाखाओं की कथा बनाने के समय के वचनों में बुन्दी नरेश नरपाल के चरि-
त्र में राज्य पाकर नरपाल का कछवाही और भटियानी दो स्त्रियों से विवा-
ह करना, गोकर्णेश्वर महादेव के पर्वत में शिकार के रसिक तीन सूवरों को
मारकर समरसिंह के अनुज जैत्रमल्ल और नरपाल के अनुज हरपाल सहित
शिकार खेलनेवाले चहुवाणों से सोलंखी रोपाल का युद्ध रचना, गोली से
मस्तक विद्ध होकर एक घोड़े और तीन शत्रुओं को मारकर जैत्रमल्ल का काम
आना, सत्तर शत्रुओं को मारकर शत्रुओं के भागने पर तीनों सूवरों सहित
हरपाल का पीछा आना, छोटे भाई को धमकाकर काका का वैर मांगने पर
नरपाल का तीसरी स्त्री सोलंखिनी से विवाह करना, पीछे आकर नरेन्द्र का
मना करने पर प्रतिकूल होकर पांच सौ खातियों को सुभट बनाकर रखना,
उस की मूर्खता जानकर उसी गोत्रवाले(चहुवाण) खीची महेशदास का रह-
लावणपुर आदि चार प्रदेशों को लेना, दाहिया, गौड़, तोमर इन तीनों का य-
थासंख्या से करवुर, लाखैरी, केथोण लेना, सेरगढ के महीप डोडशाखा के
प्रामार हरराज का बल पूर्वक बुन्दीपुरी की गणगौर का हरना, जिसके पीछे

मुखज्ञातखिचि१३ महेशगंगाद्वारगमनतत्पृष्ठप्रस्थितनरपाल १८२।१
प्राप्तशत्रूद्दिष्टतीर्थदिनचतुष्क ४ समयसमवस्थान ११ पञ्चम ५
दिनसोपप्लवसूर्यसमयसूचितसाध्यसाधनपाटवप्रमत्तपरिपन्थिप्रता-
रण १२ तत्कालसज्जसैन्यप्रत्युत्पन्नप्रज्ञहड्डोदधिमन्मथमन्दरमहेश
त्रस्तवर्द्धकिव्रातविपलायन १३ दृष्टानिष्टकातरीकृतस्वान्तप्र-
द्रुतस्वपरिकरपश्चात्तापितचर्मश्वशुर्यकान्दिशीकबुन्द्यागतनरपाल-
१८२।१ पुनःक्षत्रभटसमर्जन १४ लालिकीपालशिक्षितरात्रिभटभोज
नोपहास्यप्रादुर्भावितत्तृतीय ३ निजनामान्तरनप्पा १८२।१ र्थहल्लू
१८२।१ पालम्भन १५ नप्पा १८२।१ ऽनुजहप्प १८२।२ शैषोद्दी
राष्ट्रकूटी २ द्वितीयाद्वयो २ पयमन १६ तदनुजजैत्रसिंह १८२।३
तोमरी १ कौर्मीपत्नीद्वय २ परिणयन १७ नप्प १८२।१ निवारि
ततदनुजडुङ्गरसिंह १८२।४ समाक्रान्तकर्बुरशत्रुसुतादाभिकी १ पा
णिपीड़न १८ स्वीयसुभटसङ्गजैत्रसिंह १८२।३ डुङ्गरसिंह १८२।४
जिघांसुनप्प १८२।१ निवारण १९ हड्डाधिराजहल्लू १८२।१ गौ-

दौड़ कर प्राप्त नहीं होने से शत्रुओं में नरपाल की युद्ध विषयक निन्दा हो-
ना, दूत आदि से खीची महेशदास का गङ्गाद्वार जाना जानकर उसकी पीठ
पर गमन करके शत्रु के तीर्थ स्थान पर प्राप्त होकर चार दिन पर्यन्त वहां र-
हना, पांचवें दिन सूर्यग्रहण के समय कहेहुए साधन योग्य कार्यों के साधन में
चतुर ऐसे गाफिल शत्रुओं को ताड़ना करना, तुरन्त सेना सजकर उस बुद्धि-
मान् से उत्पन्न हुए हाडों के समुद्र रूपी ज्ञान को मथनेवाले मन्दराचल रूप
महेश से डरकर खातियों के समूह का भागना, अपनी परगह का नाश और
मन के कायरपन से भागे हुए देख कर खेद पायेहुए बाकी के अपने वीरोंस-
हित भयद्रुत बून्दी में आये हुए नरपाल का फिर क्षत्रिय वीरों को इकट्ठा क-
रना, भैंसियों का पालन करनेवालों(ग्वालों)की शिक्षा से वीरों को अपने ना-
म से तीसरा भोजन कराने से उपहास्य होकर नरपाल के अर्थ हल्लू का उ-
पालम्भ देना, नरपाल के छोटे भाई हरपाल का सीसोदिनी और दूसरी रा-
ठोड़ी दोनों से विवाह करना, उसके छोटे भाई जैत्रसिंह का तोमरी और क-
छवाही दो स्त्रियों से विवाह करना, नरपाल के मना करने पर छोटे भाई डूं-

ड़ी १ कौर्मी २ तोमरी ३ राष्ट्रकूटी ४ पत्नीचतुष्क ४ पाणिग्रहण २० नरपाल १८२।१ तनयहम्मा १८३।१ऽपर २ नामहम्मीर १८३।१ नवरङ्ग १८३।२ स्थिरराज १८३।३ त्रय ३ प्राकट्यपूर्वकतत्तन्मातृनिश्चयन २१ यथासंख्यप्राप्तलाडपुरा १ ऽनथड़ा२ऽऽख्यस्थाननवरङ्ग १८३।२ स्थिरराज १८३।३ भाविसन्ताननवरङ्गपौत्र ।१८ स्थिरराजपौत्रो २।९ पटङ्क्तिहड्डकुलाष्टम ८ नवम ९ भेदप्रख्यापन २२ स्वस्वजनन्यवधारणासहितचञ्च१८३।१ बामा १८३।३ ऽऽदिभाविहल्लू १८२।१ पुत्रपञ्चक ५ सन्ततिहड्डकुलचतुर्थ ४ भेद हल्लूपौत्र४ ४ पञ्च ५ प्रकारप्राप्तिप्रकटनं २३ चतुर्थो४ मयूखः ॥ ४ ॥ आदितः पञ्चाशदुत्तरशततमः ॥ १५० ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ (दोहा)

रक्खन खत्तिय १ भजन रन२,पसरचरावन ३ पिक्खि ॥
बढिग सीम आक्रामि बहुत, सत्रुभाव नव सिक्खि ॥ १ ॥

॥ षट्पात् ॥

दहिया १ तोमर २ द्वैर हु भये दब्बत बुंदिय भुव ॥

---

गरसिंह का करवुर लेकर दहिया जाति के शत्रु की पुत्री से विवाह करना, अपने सुभटों के समूह का जैत्रसिंह और डूंगरसिंह को मारने से नरपाल का रोकना, हड्डाधिराज हल्लू का गौडी, कछवाही, तोमरी और राष्ट्रकूटी चार स्त्रियों से विवाह करना, नरपाल के पुत्र हम्मा दूसरे नाम से हम्मीर, नवरङ्ग और स्थिरराज तीनों का प्रकट होना और उनकी माताओं का निश्चय करना, यथसंख्या से लाडपुरा और अनथड़ा नामक स्थान पाना और नवरङ्ग और स्थिरराज के आगे होनेवाले सन्तान का नवरङ्गपोता और स्थिरराजपोता पदवी से हाडों के कुल में अष्टम और नवम भेद होने की सूचना करना, अपनी अपनी माता के धारण करने सहित चंच और बाम आदि आगे होनेवाले हल्लू के पांच पुत्रों के बंश का हाडाओं के कुल में चतुर्थ भेद हल्लू पोते का पांच प्रकार की प्राप्ति प्रकट करने का चौथा मयूख समाप्त हुआ॥४॥ और आदि से १५० मयूख हुए ॥

इनके गृह उपयाम हुडु तीन३न अभीष्ट हुव ॥
जैत१८२१३रु डुंगर१८२१४जुगल२वहुरि हल्लू१८२१२हु बिवाहिय॥
यातें तिनपति अहित नप्प१८२१ बुंदीस निबाहिय ॥
हल्लू १ रु जैत्र २ तब इमकहिय बैरिनकी कन्या बिबहि ॥
आवैं सु स्वकुल गौरव गिनत कबहु न लाघव मंतु कहि ॥२॥

पादाकुलकम् ॥

जो तुम अरि जामाता जानत, परपक्षी इम भुल्लि प्रमानत ॥
आवहु तो पहिली मति उज्झत, जुरि पिक्खहु भ्राता कितजुज्झत
तरुतच्छकजितनप्प१८२१भयेतिम, अप्पनगिनहुहमहिंस्त्रीजितइम
भट१रु सचिव२पुच्छे तब भूपति,उन अक्खिय इतही सनेह अति॥४॥
तबनरपाल१८२१२सजिदलसत्वर, प्रथम१चढयोखिच्चिय१३महेसपर
कोटापुरहि प्रपातें जायकिय, इत तँहँ बंधु जुगरहि उपदादिय ५
जैत्रसिंह१८२१३तत्थहिहोजानत, तिहिंस्वागतकियअतिउंपयतानत
अक्खियप्रान१धन२रुवसुधा३पह, सबहि स्वामिआयत्तकित्तिसह६
कोटागतहल्लू१८२१२हु सुनत क्रम, नृपहुअग्रजहिंआइमिल्योनामि
लघुवय१राज्य२पिक्खिनृपमद्दलिय, एकासनबैठन ननइच्छिय ७
भटन कहिय प्रभुकोहि लैनभुव, हल्लू१८२१२से पट्टप सहाय हुव
अधिक राज्य दर्प न इम आनहु,पुहवी तुमहु गई सु प्रमानहु॥८॥
हल्लू१८२१२जनक बिहित उत होई,खमि तुम जनक अनंतरखोइ

१ विवाह २ प्रिय ३ विवाह करके ४ वडप्पन. तुच्छ ५अपराध करना भी नहीं कहना चाहिये ॥ २ ॥ जो तुम शत्रुओं के ६ जमाई जानते हो इसी से ७ शत्रु मानते हो तो भूल है. पहिली बुद्धि को ८ छोडकर युद्ध करके देखो कि भाई किसकी ओर लड़ते हैं. हे नृपाल! तुमको जैसे ९खातियों ने जीत लिया तैसे हमको स्त्रीजित मत समझो ॥४॥ १० शीघ्र सेना सझकर ११मुकाम (पड़ाव) १२नजराना ॥५॥ अत्यन्त १३खरच करके १४आधीन ॥ ६ ॥१५चलकर १६एक गादी पर बैठना नहीं चाहा ॥७॥ राज्य अधिक होने का १७ घमण्ड मत ला- ओ १८ भूमि तुम्हारी ही गई है ॥ ८ ॥ हल्लू के १९ पिता तुम्हारे २०पिता ने

दलिहरराज१८११साह उत दक्खिय, चुच्छ१इततुमरीभ्रवचब्खिय॥९॥
अक्खिस्वीयकाकामुक्कल१८११यह, एकासन बैठन किय आग्रह
नृपहिंपितृव्यकानिक्किनिहोरियजाभुनप१८२११हल्लू१८२११जबजोरिय
हल्लू१८२१२कहियपुव्वहँमरोहित,समर१८१७समरसोयेहितसंचित॥
भुग्गतहम बपु अल्प अल्पसुव,हितवस लोभ ग्रसेहि सत्थहुव॥११॥
द्रुत जानत हमरी लैदेहो, प्रधनकर्म हमरी जो पैहो॥
सुनि औसीहु न नप१८२११सिटायो, यहजानी भटबनि इतआयो॥
सबनछिपी न रही मति सोहू, जानतहुव कोबिद जो जोहू॥
भोजनसमयहु इमइहिं भूपति, मन्नी यह किम उचित मंदमति॥
तबहुतरजिसुक्कल१८१हठतानत, बैठारयो इक१ थाल बखानत॥
गहिकरगाढ जैत्रसिंह१८११३हुजिम,इक्क१थालजिस्मनलिन्नोइम॥१४
अक्खिय दोउरन अंसन अनन्तर, तरुतच्छक्क जिमाकिन्नसुभटतर
जैसँअप्प१८२१२हमहि जिनजानहु, पानिस्वकीयनजुद्धप्रमानहु १५
किय नृप तब इन जुत प्रयान किर, स्वभुत्र लैन पहिलँ१महेसासिर
दूतनअक्खियदंगपलहायथ,परिकर अल्पसु आत निकट पथ॥१६॥

॥ पज्झटिका ॥

इहिं क्रम कोटारसन सुनि सु अड्ड॥
हंकिय सांयं तनयं संय हड्ड॥
नवसहँस ९००० दुहुर न दल बल बिधान॥
पत्ते प्रधान तँहँ बिधिप्रमान॥ १७॥

---

१ तुच्छ लोगों ने तुम्हारी भूमि को अब चबाई (चर्वण की) है॥ ९॥ २घुटना जोड़कर बैठे॥ १०॥ ३ पहिले ४ समरसिंह ५ युद्ध में सोये थे॥ ११॥ ६ युद्ध कर्म ७ उमराव बनकर॥ १२॥ ८ पण्डित थे जो सब समझ गये॥ १३॥ ॥ १४॥ ९ भोजन के पीछे १० खातियों को ११ अत्यन्त सुभट १२ हाथ १३ अपने लोगों के॥ १५॥ १६॥ १४ आड सार्ग अर्थात् उपट १५ सन्ध्या समय १६ फैलाते हुए १७ हाथों से अर्थात् शत्रुओं के लिये अपने हाथों से अन्धेरा

एर लुट्टि हल्लकरि अरर पारि,
चउ ४ अट्ट दुर्ग प्रविसे प्रचारि ॥
हो तँहँ महेस बंधुव पहार,
सम्मुह हुव गिनि ध्रुव मरन सार ॥ १८ ॥
संहारत इतके भटन सूर,
पँहुच्योहिं नप्प १८२१ ढिग दप्पपूर ॥
असिझारिय भूपति अंस आइ,
करि फलकँ दिय सुमुक्कल१८२१ चुकाइ ॥१९॥
दूजी २ सिरँ दिन्नी सिर कराल,
कटि पग्ग गई अंगुल १ कपाल,
हल्लू १८२१ तब जुज्झत अग्ग होइ,
दे असि पँहार किय खंड दोइ २ ॥ २० ॥
सतइक्क १०० पर इतके सिपाह,
उतके मृत सत्तार ७० रंगराहँ ॥
पुर इम सु पल्हायथ १ प्रथम १ पाइ,
सत अठ्ठ ८०० सुभट तँहँ धारि सहाइ ॥ २१ ॥
पुनि दल जयरंजितँ किय प्रयान,
आयो तँहँ खिच्चिय१३ खगउडान ॥
दल इक्कअयुत १००००० सज्जित दुरूह,
जितजित पटैत बढि भटन जूह ॥२२॥

---

फैलाते हुए चले ॥ १७ ॥ १ कपाट तोड़कर २ पहाड़सिंह ३ निश्चय. मरना ही ४ सार समझ कर; अथवा खड्ग से मरना निश्चय मानकर ॥ १८ ॥ ५ दर्प ६ कन्धे पर ७ ढाल से ॥ १९ ॥ दूसरा प्रहार सिर और ८ पगड़ी पर भयङ्कर दिया; यहां एक शिर शब्द पगडी का वाचक है ९ पगड़ी १० पहाड़सिंह के दो टुकड़े करदिये ॥ २० ॥ ११ युद्ध के मार्ग में ॥ २१ ॥ १२ विजय से प्रीति करनेवाला; अथवा जय होने से प्रसन्न होकर १३ पक्षि.के उडान के वेग से १४ कठिनाई से तर्कना में आवे ऐसा १५ समद ॥ २२ ॥

छतें अल्प नृपहिं तउ सिबिरें छंडि,
हड्डे हुव सम्मुह स्ट्रधहिं मंडि ॥
कुलपँहुप हल्लू१८।२।१ बिजयकास,
नृप नप्प१८।२।१ अनुज हरपाल१८।२।२ नाम ॥ २३ ॥
जिहिं अनुज जैत्रसिंह १८।२।३ हु सजोर ॥
मुक्कल१८।१।१ पुनि काका भटनमोर ॥
हो मुक्कल १८।१।१ पह अरिग्रसनहार ॥
देवा १८।०।१ऽनुज मोहन १८।०।१।१ सुत उदार ॥२४॥
हनि अष्ट ८ अह्व छनलहि गहीरें ॥
बचिगो जु साहदल समर बीर ॥
जिहिं कानि जैत्र१८।२।३ हल्लू१८।२।१ सुसंधं ॥
इक १ थाल निठि लिय नप्प १८।२।१ अंध ॥२५॥
पुनि भूप अंस अरि असि प्रहार,
हड्डनअरि टारिय जिहिं उदार ॥
सो नृप पितृव्य मुक्कल १८।१।१ सधीर,
बलबिच चतुर्थ ४ पह मुख्य बीर ॥ २६ ॥
चउ ४ हड्डन पिल्लिय बल बकारि,
हल्लिय महेस उतसैंन हकारि ॥
हरराज ११ सेरगढ आधिप हंकि,
आयउ महेस २ उपकार अंकि ॥ २७ ॥
मिलि दल उत दोरउन अयुत १०००० मान,
नवसहँस९००० इतहु दोरउन निदान॥

---

अल्प १ घाव लगा था तो भी राजा को २ डेरों में छोड़कर ३ युद्ध रचकर ४ वंश में पाटवी ॥ २३ ॥ बीरों का ५ मुकुट ६ देवासिंह के छोटे भाई मोहनसिंह का पुत्र ॥ २४ ॥ आठ घाव ७ गहरे पाकर. जिसकी ८ शङ्का से ९ श्रेष्ठ प्रतिज्ञावाला ॥ २५ ॥ २६ ॥ १० उधर से. उपकार का ११ चिन्ह करके; वा उपकार

मचि तुमुल चित्र बढि असिनमार,
रुक्किय रवि कौतुक बहुप्रकार ॥ २८ ॥
मुक्कल १८।१।२ तँहँ अरिभट त्रिदस १३ मारि,
सोयो समरंगन जसप्रसारि ॥
खिच्चिय १३ महेसको सचिव खंडि,
हरपाल १८।२।२ छकिय वपु छत विहंडि ॥२९॥
अतिमोहँ थकत हरपाल १८।२।२ अंग,
अरिदल बढ्यो सु धरि जयउमंग ॥
धीर १ रु हरि२ खिच्चिय १३ हनि धक्यो सु,
छतअधिक जैत्रसिंह १८।२।३ हु छक्यो सु ॥ ३० ॥
बढितँहँ नृपहल्लू १८।२।१ भीमवेस,
मूर्छित मतंगथित कियमहेस ॥
छतविकल झुकत खिच्चिय १३ सछोह,
आयो हरराजसु रचत रोह ॥ ३१ ॥
सरदुव २ तस हल्लू १८।२।१ सहि विसेस,
पहु हनिय खग्ग अरिसिर प्रदेस ॥
कटि टोप द्वि २ तिलँ पैठत कृपान,
भीलुक सु डोढ भजिगो बिभान ॥ ३२ ॥
दलभजत डोढ बनि व्यग्र दंद,
मूर्छित महेस लै भजिग मंद ॥

---

करके ॥२७॥ १ भयंकर युद्ध मचकर आश्चर्य २ घटा ३ खड्गों की मार से ॥२८॥ ४ युद्धभूमि में ५ शरीर को घावों से ६काटकर ॥२९॥ ७ अत्यंत मूर्छा से ८ अधिक८घावों से ॥३० ॥९ भयङ्कर वेश से अथवा भीमसेन के वेष से १० हाथी पर चढ़ेहुए महेसदास को मूर्छित किया ११घाव से विकल होकर १२ शत्रुओं का रोष (रोक) रचताहुआ ॥ ३१ ॥ दो १३तिल के बराबर १४ तरवार बैठते ही १५ भीरु (कायर) ॥ ३२ ॥ युद्ध में १६ व्याकुल होकर

इतकेहु मुख्य छकि छत[1] अपार,
हल्लू १८।२।१ हि रह्यो रनकरनहार ॥ ३३ ॥
रनखेत खरो यह धवल धीर,
बजवाइ बिजयआनक प्रबीर ॥
हरपाल १८।२।२ जैत्र १८।२।३ छतमूढ[2] हेरि,
निजसिबिर[3] सबन लायो निबेरि[4] ॥ ३४ ॥
कियकाका मुक्कल १८।१।१ दाहकर्म,
नप्प १८।२।१ हिं जयआप्पिय कछु सुनर्म[5] ॥
सतअट्ठ ८०० गिरे इतके सिपाह,
उतकेहि इते ८०० लहि वाहवाह ॥ ३५ ॥
बिद्रुत[6] बल खिच्चि१३न प्रहत[7] बिक्खि,
अपरहु[8] किय हल्लुव १८।२।१ समय इक्खि ॥
कोटापठाइ घायल कितेक,
अलपछत[9] नप्प १८।२।१ लै संग एक १ ॥ ३६ ॥
चढिकैं निस हल्लुव १८।२।१ चाहुवान,
लिय जाइ सीसवाली २ सुथान ॥
खिच्चिय १३ भट हे तिन्ह कछु खपाइ,
दिय नप्प १८।२।१ आंन[10] तत्थहु फिराइ ॥ ३७ ॥
धरि तँहँ सतबारह १२०० सुभट धीर,
पत्ते[11] पुनि कोटा दुव २ प्रबीर ॥

---

१ अनेक १ घावों से ॥ ३३ ॥ २ घावों से मूर्छित हुओं को हेरकर ३ अपने डेरों में ४ युद्ध का ४ निपटारा (निमेड़ा) करके ॥ ३४ ॥ ५ हसी के साथ; अर्थात् नरपाल युद्ध में नहीं गया इस कारण उसकी हसी करके विजय की सूचना की ६ खीचियों की ६ भगीहुई और ७ मरीहुई सेना को देखकर हल्लू ने ८ और भी समय देखकर कार्य किये ९ छोटे घाववाले अकेले नरपाल को संग लेकर ॥ ३७ ॥ १० ढिंढोरा ११ पहुंचे

क्रिय *न्हान हप्प१८२१२ जैत्र १८२१३ हु जितैंक ॥
अवनीस रहे दुव २ तहँ इतैंक ॥ ३८ ॥
जंपिय पुनि हल्लू १८२११ करनजोरि,
हमसौं भई सु किन्नी निहोरि ॥
भुव इम लेदैहो तुमहु भ्रात,
जानहिं तव प्रत्युपकार जात ॥ ३९ ॥
इमकहि वंवावद पत्त अप्प,
निजपुर इतआयउ भूप नप्प १८२१२॥
इकसमय श्रावनिक तीज ३ तत्त,
पुरटोडा पाहुन नप्प १८२११ पत्त ॥ ४० ॥
तव पिउहरं ही रानी तृतीय ३,
गिनितास प्रेम बंधन गरीय ॥
आसार अमित जलपूर जास,
वाजिबल तरि सु तटिनी वनास ॥ ४१ ॥
आगम निसीथ असवार एक १,
टोडापुर पहुँच्यो निवहि टेक ॥
सोलंखिन जातहि मँह प्रसारि,
कंतिदिन तहँ रक्खिय प्रसभंकारि ॥ ४२ ॥
वर्द्धापन १ बादन २ नटन ३ गान ४,
मंचि विविध कुतूहल तान मान ॥
इकदिन गिरि निज्झर गय असेस,
नानाविध क्रीड़त दुव २ नरेस ॥ ४३ ॥

---

जबतक हरपाल और जैत्रसिंह ने नैरोग्यता का *स्नान किया तबतक दोनों राजा वहीं रहे ॥३८॥ १ पीछा उपकार हुआ जानेंगे ॥ ३९ ॥ २ श्रावण की ३ गया ॥४०॥ ४पीहर(पिता के घर)५ घोड़े के वल से ६बनास नदी तिरा ॥४१॥ ७उत्सव ८हठ करके. उत्सव, वाद्य, नाचने गाने से विविध कौतुक मचा ॥४३॥

किल्हन १ तब गोह्यो तजि स्वकाय,
रोपाल्ल २ हुतो चालुक्कराय ॥
सो स्वीय कुमर नरपाल ३ सत्थ,
जामिपहित[2] बर्द्धन पत्त जत्थ ॥ ४४ ॥
पल्ल १ अन्न २ सिद्ध हुव चउ ४ प्रकार,
अहिफेन[4] १ भंगि २ मादक अपार ॥
बारुनि[5]प्रसंग चालुक बहैं न ॥
नृपकरि सु पान किय रत्तनैंन ॥ ४५ ॥
थिरइक्क १ सिला गिरिकटक थान,
सम[7] १ रुचिर २ दिग्घ ३ आयत[10] ४ समान ॥
बुंदीपहुँचावन तिहिं बिचारि,
हक्कलिय उड्ड १ सँकट[11] २ न हकारि ॥ ४६ ॥

॥ दोहा ॥

बुंदिसहिं बरज्यो बहुन, उपल्ल[12] न दुर्लभ आँहि ॥
सालक[14] अनुमत[15]लहि सुपहु, तदपि पठावहु ताहि ॥ ४७ ॥

॥ षट्पात् ॥

मद्यबिबस महिपाल भनिय यहसुनत कोपभरि ॥
कातर चालुक कतिक देत दुहिता जु बैर डरि ॥
रोपाल १ सु सहिरहिय तदपि नरपाल २ पुत्र तस,
सह भट ग्रावसमीप[16] जाइठह्यो बिरोधबस ॥

---

१ अपना शरीर छोड गया था २ थहिनोई ॥ ४४ ॥ ३ मांस और चार प्रकार के अन्न पके. ४ अमल ५ नशे की वस्तुएँ. सोलंखी ६ मद्य नहीं पीते थे ॥ ४४ ॥ पर्वत के शिखर पर एक शिला ७ बराबर ८ सुन्दर ९ लंबी १० चौड़ी बराबर थी जिसको बुन्दी पहुंचाने के लिये ओड (खोदनेवाले जाति विशेष) बलदार और ११ गाडों को मंगवाये ॥ ४६ ॥ १२ पत्थर दुर्लभ नहीं १३ हैं तो भी हेराजा १४ साले की १५ मंजूरी लेकर भिजवाओ ॥ ४७ ॥ वीरों के सहित १६ पत्थर के

वुल्ल्यो सु लयेजात न विखम इम रजपूतनके उंपल,
वल जोहु करहु कैसी बनत कंकहु नन चक्खहिँ कुंपल ॥४८॥

॥ दोहा ॥

करखि खग्ग हड्डहु कमत, वहुन गह्यौ धरि बत्थ ॥
मेटतहुव रिस मध्य रहि, सांत्वन करन समत्थ ॥ ४९ ॥
रत्ति वहहि बुंदीसरहि, रस१ विच विरस २ रचाइ ॥
लै निजरानिय प्रात लघु, आलँय प्रविस्यो आइ ॥ ५० ॥
कतिमासन अंतर कढत, मन सुहि अनख प्रमानि ॥
सज्जि फटक१ खनक२रु सकट३,उंपलसु कढ्ढयो आनि॥५१॥

॥ षट्पात् ॥

सज्जि गयउ यहसुनत धाँव बाँजिन वढात धकि,
रह्यो खिजत रोपाल १ तदपि नरपाल २ क्रोध तकि ॥
मचत अचानक तुमुल रुकि पिक्खन लग्गो रवि,
इम भुसुंडे उत्तरत परत अद्रिन मनौंकि पवि ॥
कंकट१ सिरस्क२ बाँहुल३ कटत मुंड अटत विकरालमुख,
सिंहिकासूनु मानहु सतन रवि निश्चलखि ग्रसन रुख ॥
अरि चालुक लखि आत सेनसम्मुह हुव हड्डन,
नप्प१८२१अनुज डुंगर१८२१४सु अग्ग भो गहि असि१अड्डन२
साँवल१विजय२ सुमेरु३ हेरि४ चालुक चतुष्क४ हानि ॥

समीप जा खड़ाहुआ १ पत्थर २ ढींच पक्षी भी ऐसे कायरों के ३ खोटे मांस को नहीं खावेंगे ॥ ४८ ॥ ४ चलतेहुए को ५ शान्त (क्रोध रहित) करने को ६ शीघ्र ७ घर ॥ ५० ॥ ८ खोदनेवाले (बेलदार) ९ गाडे १० पत्थर को ॥ ५१ ॥ ११ दौड़ाकर १२ घोड़ों को १३ भयंकरयुद्ध १४ हाथियों के दांतों सहित शिर उड़नेलगे सो मानों पर्वतों पर १५ वज्र गिरनेलगा १६ कवच १७ टोप १८ दस्ताने कटने लगे और फटेहुए मुख पर से मुंड फिरने लगे सो मानों १९ राहु शरीर सहित होकर; अथवा सैकड़ों राहु होकर सूर्य को युद्ध देखने के लिये २० ठहराहुआ देखकर ग्रसने को तैयार हुआ ॥ ५२ ॥

स्ववपु पाइ छत सत्त७ पर्‍यो जीवत प्रवीर मनि ॥
नरपाल१८२।१नक्खि*तरलित तुरग सजव मिल्यो नरपालसन,
पहिलैं चलाइ दोउ२न प्रदरैं सुरपथैं किय छादित सघन ॥५३॥
मारिय इक्क१ महीप प्रदर चालुक कनपट्टिय ॥
नृपभुज१ सत्रु२ निसंक दुसहचालुक दुव२ दट्टिय ॥
तजि कमान तरवारि झारि अरि कर नृप झारिय ॥
अरिहु सद्धि उपकार प्रास नृपवदन प्रहारिय ॥
चालुकी१८२।१जदपि बरज्यो चतुर बालन साहस तदपि बहि ।
जगकिय अपुब्बनरपाल१८२।१जस सिलसंटैं रनखेतरहि॥५४॥

(दोहा)

सालकको अपसब्य सय, बक्खिय रन बुन्दीस ॥
बचिगो सो निजआयुबल, सल्ल जदपि सर सीस ॥ ५५ ॥
लग्गो तोमर नृपलपन प्रखरैं कढ्यो गलपार ॥
पारि तदपि नव९ अरि पर्‍यो, दिष्टहि फलत उदार ॥ ५६ ॥
परसुराम वह पानि लै, चालुकको चहुवान ॥
पत्तो बुन्दिय करि पिहितैं, सूचन बिहित समान ॥ ५७ ॥

षट्पात् ॥

भूपदेह१८२।१ अरु भ्रात डारि सिबिका वह डुंगर१८२।४ ॥
आये बुन्दिय अनुग कैं१ उर२ जाठर३ कुट्टत कर ॥

---

* चपल १ नरपाल नामक सोलंखी से २ तीर ३ आकाश को ॥ ५३ ॥ ४ ला राजा के ५मुख में मारा ६ मूर्ख हठकरके ७ शिला के बदले में रणखेत रहकर ॥ ५४ ॥ दहिना ८ हाथ ९ मस्तक में बाण का साल था तो भी ५॥ १० मुख में भाला लगासो ११ तीक्ष्ण १२ भाग्य ॥ ५६ ॥ उस सोलंखी १३हाथ को लेकर १४ छिपा कर दोनों को बराबर कहने के लिये बुन्दी पहुं र ॥ ५७ ॥ १५ पालखी में १६ उस डुंगरसिंह को डालकर सेवक लोग १७ स्तक, छाती और पेट को हाथों से कूटतेहुए बुन्दी आये

जिम वह चालुक जान डारि उतके टोडागय ॥
कप खिल फोजन कलह रुप्पि दुव२ जाम वडेरय ॥
नरपाल जात रोपालनृप तरजि ताहि मोरयो मरन ॥
इन कृपान करहीन३है ननजीवहु अक्खिय नरन ॥ ५८ ॥
जि सिविका चढितुरग जनक तर्जित चालुक जँहँ ॥
नुश्रद्दाहु बहोरि कढयो गहि रंदन कुसा कँहँ ॥
नजदल मिलत निहोरि जदपि रोक्यो निजजोधन ॥
नक विडारन ज्वलित रंच मन्निय अवरोध न ॥
म सव्य करहि असिगहि अनखि हड्डन घन वल वीच हुव ॥
रि जुग२ गिराइ नरपाल वह भिरि इम सुत्तो रंगभुव ॥५९॥
ोलंखी जयसिंह१ पंच५ बुंदियभट पारिय ॥
तके गोड़ अमान१ त्रि३ हय रिपु च्यारि४ प्रहारिय ॥
क१ हल्लू चहुवान डोहि अर्णव चालुकदल ॥
नघोरापति एह थक्कि अरि नवक६ महावल ॥
सन मुराइ लहि जयसुजस सहघायल आयो सदन॥
उतकेहु दाहि नरपाल इम पहुँचे टोडा विमनपन ॥ ६० ॥

(दोहा)

बुंदिय नृपवपुं भ्रात इत, वीरी विरचि सुवास ॥
सहगामिनि सोलंखिनिय, कियकछु नेर्म प्रकास ॥ ६१ ॥
असुचि सव्य१ अपसव्य२ इक१, प्रिय तुम द्वि२मुख प्रसिद्ध ॥

सीप्रकार सोलंखी को १ यान में डाल कर उधर के लोग टोडा में गये. उस नरपाल को जाते ही राजा रोपाल ने २ धमकाकर मरने के लिये पीछा फेरा. हाडों के ३खड्ग से ॥ ५८ ॥ ४ दांतों में घोड़े की ५ बाग पकड़कर ६ पिता के निकाल देने की अग्नि से जलतेहुए ने रोकने को नहीं माना ॥ ५९ ॥ सोलंखियों की सेना रूपी ८ समुद्र को ७ डोह (मथ)कर ९ उदासपन से ॥६०॥ १० शरीर ११सुगंधवाली बीड़ी बनाकर १२सती कुछ १३हसी(मस्करी)की ॥६१॥ परशुराम के हाथ में दहिना हाथ कटाहुआ देखकर सोलंखिनी ने कहा कि हे प्यारे तुम्हारे १४बायाँ हाथ बाकी रहा सो तो अशुद्ध

लाऊँ अब कैसे लपन, बीरी सौरभ बिद्ध ॥ ६२ ॥
कर सु डारि संभरकहिय, यह भतीज कर आँहिं ॥
यातैं स्वामिनि धरिअपर२, मन्न्योगत मुखमाँहिं ॥ ६३ ॥
कर दक्खिन चालुक्यको, इम रानिय मुखअग्ग ॥
परसुराम अवसर पटक्कि, लहिय त्राह सिसुलग्ग ॥ ६४ ॥
अनघोरापतिके अनुज, परसुरामकेपानि ॥
रीझि हार बितरन लगी, तिहिं न लयो हठतानि ॥ ६५ ॥
रानी पठयो दूत द्रुत, बदि इम बिरुद बिगोइ ॥
जीवहुरे नरपाल जिन, हड्डन अंकित होइ ॥ ६६ ॥
सुनि पुनि आये निजनसन, कलह सु आयो काम ॥
चिता ज्वलित प्रमुदित चढी, रक्खि सुजस अभिराम ॥ ६७ ॥
तातं कुमति लज्जित तदनु, बिद्या१ नंय२ रन३ बीर ॥
बुंदिय पंद्रह१५ बरस बय, हुव अधिपति हम्मीर १८३११॥६८॥
सक ख इन्दु गुन भू१३१० समय, पायो भव नरपाल १८२११॥
सो लि बेद गुन ससि१३४३ समय, सुत्तो रन रिपुसाल ॥ ६९ ॥

---

होनेके कारण उस हाथ में बीडी नहीं देसकती और तुम प्रसिद्ध हीद्विमुख हो(यहां द्विमुख शब्द में श्लेष है; अर्थात् एक तो भाले से गर्दन में छिद्र होजाने के कारण दो मुखवाले होगये हो और दूसरा, झूठे को द्विमुख कहते हैं) यहां व्यङ्गय से यह अर्थ निकलता है कि तुम सदैव कहा करते थे कि मैं शत्रु को मारकर मरूंगा और अब अकेले ही मरे इस से झूठे हुए सो यह सुगन्ध की बीड़ी च बाने के लिये किस १ मुख में दूं ॥ ६२ ॥ वह हाथ डालकर परशुराम चहुवाण ने कहा कि यह तो तेरे भतीजे का हाथ है अर्थात् हाथ कटजाने से वह भी योग्य नहीं रहा है और तुम्हारा पति शत्रु को मारकर मरा है जोझूठा नहीं है इस कारण हे स्वामिनि! तेरे पति के२गर्दन में हुए दूसरे मुख में बीड़ी रख; अर्थात् यह वीरता से हुआ मुख है जिसमें धर ॥ ६३-६४ ॥ ३देनेलगी ॥ ६५ ॥ ४उत्साहवर्द्धिनी स्तुति को५बिगाड़ कर६हाड़ों के किये हुए चिन्हवाला होकर ॥ ६६ ॥ आयेहुए७अपने लोगों से सुना कि सोलंखी नरपाल भी काम आया ॥ ६७ ॥ ८पिता की दुर्बुद्धि से लज्जित होकर९जिस पीछे१०नीति ॥ ६८ ॥ ११उत्पत्ति ॥ ६९ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वा१यणोपञ्चम ५ राशौ-वीतिहोत्रचरडासि १ वीज्पवर्णनवीजहड्डाधिराडस्थिपाल १५५ वीज्यानुवीज्यविहितव्याख्यानावसरव्याहार्यबुन्दीनरेन्द्रनरपाल १८२।१चरित्रे नरपाल१८२।१स्वसीमाक्रामकशत्रुदहिक१तोमर२कन्याविवोढस्वानुजजैत१८२।३डुङ्गर१८२।४हल्लू१८२।१लिका३सूयन१ तत्मर्तुपालम्भभ्रातृत्र्यमतिभटभ्रातृपरीक्षितुकामनरपाल१८२।३कोटाऽऽगमन२सस्वागतनिवेदितोपायनजैतसिंह १८२।१स्वाग्रजार्थसर्वस्वनिवेदन३देवानुजमोहन१८०।१२सुत१८२।१मोत्कलकोटागत१८२।१नरपालहल्लू१८२।१युग२समसमैकासनोपवेशन४तथैवसजैत्र१८२।३हल्लू१८२।१नरपाल१८२।१त्रिक३सहभोजन५खिचि१३महेशदासोद्देशाऽभिषेणयन्नरपाल१८२।१स्तखिसमागतपलायथपुरसमाक्रमण ६ मोत्कलं१८३।१वञ्चितैका १ऽऽघातदुर्गपतिखिचिप्रहारखड्गमहारबुन्दीशशीर्षशिरोभागभागभेदसामर्षहल्लू १८२।१ प्रहारनिपातनानन्तरस्व १ पर २ परासुसङ्ख्यासूचन ७ जितस्था

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के पञ्चमराशि में अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन के कारण हड्डाधिराज अस्थिपाल के वंश और अनुवंश की कथा बनाने के अवसर के वचनों में बुन्दी नरेश नरपाल के चरित्र में नरपाल का अपनी सीमा दबानेवाले शत्रु दहिया और तोमरों की कन्याएं विवाहने से अपने छोटे भाई जैत्रसिंह, डुंगरसिंह, हल्लू इन तीनों की असूया करना, भाइयों के प्रति उपालम्भ देने पर भाईपन की शत्रुओं में परीक्षा करने का उनसे उत्तर पाकर नरपाल का कोटे आना, आयेहुए का आदर और नजराना करके जैत्रसिंह का बड़े भाई के अर्थ सर्वस्व निवेदन करना, देवसिंह के छोटे भाई मोहन के पुत्र मोकल का कोटा में गयेहुए हल्लू और नरपाल दोनों को इक पूर्वक एकगद्दी पर बिठाना, इसी प्रकार जैत्रसिंह, हल्लू और नरपाल, तीनों को शामिल भोजन कराना, खीची महेशदास के उद्देश से नरपाल की युद्धयात्रा के मार्ग में आयेहुए पलायथा पुर को लेना, एक आघात से मोकल का राजा को बचाना, और दुर्गपति खीची पहाड़सिंह के प्रहार से बुन्दीश की पगड़ी और मस्तक के भाग के कटने से क्रोधयुक्त हल्लू का पहाड़सिंह को मारने के बाद अपने

नरक्षार्थन्यस्तसुभटशताऽष्टक ८०० पूर्वर्त्तितशिविरस्थापितबुन्दीश क्षतोपचारसानीकप्रस्थितहल्लू १८२।१ हरपाल १८२।२ जैत्रसिंह१८२। ३ मोक्कल १८१।१ हड्डचतुष्क ४ समभ्यागतसायुत १०००० सैन्यखिच्चि १३ महेश १ डोडहरराज २ समायोधन ८ शातित्रयोदश १३ शत्रुहड्डमोक्कलसिंह १८१।१ शूरलोकसमारोहण ९ निपातितखिच्चिसचिवहड्डहरपाल १८२।२ संहतखिच्चिधीरसिंह १ हरिसिंह २ हड्डजैत्रसिंह १८२।३ भ्रातृयुगदुस्सहलोहमोहमिलन १० प्रहरणाबश्चन १ प्रहरण २ प्रगल्भहल्लू १८२।१ प्रहारपीलुपातितमूढमहेश १ प्रेक्षणप्रकुपिताऽभियाताऽभियातिडोडहरराज २ पृशत्कजकुट २ पूजितहाररराजिस्वकरवालाङ्कितशिरश्चर्मप्रामारप्रद्रावण ११ तदीक्षणत्रस्तव्याप्ययानसमाहितस्वामिकखिच्चि १३ चमूपराचीन पलायन १२ संस्कारितमृतपितृव्यकमोक्कल १८१।१ कोटाप्रस्थापितसक्षतसमस्तनृपार्थनिवेदितसनर्मजयरत्ननिर्णीतरव १ परप

---

और पराये मुरदों के संख्या की सूचना करना, विजय कियेहुए स्थान की रक्षा करने के लिये रक्खेहुए आठ सौ वीरों को प्रवर्तन करके डेरों में स्थित बुन्दीश के घाव का इलाज कराकर फौज सहित प्रस्थान करके हल्लू, हरपाल, जैत्रसिंह और मोकल, इन चारों हाडों का सन्मुख आयेहुवे दश हजार सेना के सहित खिची महेसदास और डोड हरराज से युद्धकरना, तेरह शत्रुओं को मारकर मोकलसिंह का वीर लोक को जाना, खीची के मन्त्री को मारकर हाडा हरपाल; और खिची धीरसिंह और हरिसिंह को मारकर हाडा जैत्रसिंह; इन दोनों भाइयों का दुस्सह शस्त्रों से मूर्छित होना, शस्त्र से ताड़ना कियेहुए और शस्त्र चलाने में प्रौढ ऐसे हल्लू के प्रहार से हाथी से गिरायेहुए मूर्छित महेशदास को देखकर क्रोधयुक्त आयेहुए शत्रु डोड हरराज के दो बाणों से पूजित होकर हल्लूका खड्ग के अन्तिम प्रहार से हरराज के मस्तक को चिन्हित करके प्रामार हरराज को भगाना, उसको देखकर सेना का व्याकुल होकर मूर्छित स्वामी खीची महेसदास को यान में बैठाकर विमुख होकर भागना, मरेहुए काका मोकल का अग्निसंस्कार करके सब घायलों को कोटा भेजकर राजा को हँसी के साथ जय रूपी

रासुसङ्ख्यबुन्दीशसहितदत्तसौप्तिकहल्लु १८२।१ शीर्षपालिकापुरनरपाल १८२।१ वशीकरण १३ तदूदङ्गस्थापितद्वादशशत १२०० सुभटप्रत्यागतकोटाविड़ापितकियद्दिनप्रतिनिन्दितरणविधुरोल्लाघीभूतहप्प१८२।२ जैत १८२।३ जकुट २ हल्लू१८२।१नरपाल १८२।१ स्वस्वपुरागमन १४ तदनन्तरपितृपस्त्यप्रस्थापिततृतीय ३ द्वितीय २ कृच्छ्रोत्तीर्णप्रावृडासारपूरद्धवाशिष्ठीपात्रश्रावणीतृतीया ३ प्राघुणकनरपाल १८२।१ टोडाख्यपुरप्रविशन १५ प्रापितनानाविनोदप्रमोदसानुमन्निर्झरसमीपस्थालकसम्पादितनानाभोज्यभोक्ष्यमाणकापिशायनविक्षिप्तबुद्धितिरस्कृतश्वाशुर्यवर्गनरपाल १८२।१ स्वपुरप्रेषणार्थतत्रत्यैक १ शिलानिष्कासननिमित्तखनक १ शक-

रल निवेदन करके युद्ध में अपने और पराये मुर्दों का निर्णय करके बुन्दीश सहित रतिवाह देकर हल्लू का शीपवाली नगर को फिर नरपाल के आधीन करना, उस नगर में बारह सौ सुभट रखकर पीछे कोटा में आकर कित नेक दिन बिताकर युद्ध में व्याकुल नरपाल की निन्दा करनेवाले हरपाल और जैत्रसिंह दोनों के आराम होने पर हल्लू और नरपाल का अपने अपने नगरों में आना, जिस पीछे पिता के घर में ठहरीहुई तासरी रानी के स्नेह से द्वितीय ( ) वर्षाऋतु की जलधारा से बढ़ी हुई *बनास नदी को कष्ट से उतर कर श्रावण की तीज पर नरपाल का पाहुना होकर टोडा पुर में जाना, अपनी इच्छा के अनुसार नाना प्रकार के विनोद और प्रमोद प्राप्त होकर पर्वत के झरने के समीप साला के सम्पादन कियेहुए नाना प्रकार के भोज्य भोजन करने पर मद्य से बिगड़ीहुई बुद्धिवाले ससुरे की परगह को तिरस्कार करके नरपाल का अपने नगर भेजने के लिये वहां पर स्थित एक शिला को निकालने के लिये बेलदार और गाड़ों को बुलाना, पिता के मनाकरने के विरुद्ध बहिन के पति के दुर्वाक्यों से क्रोध

*इस पूर्ववाहिनी बनास को वासिष्ठीपात्र लिखना भूल है क्योंकि वह बनास नदी आबू पर्वत से निकल कर पश्चिम दिशा में वहती हुई पश्चिम समुद्र में जाती है और यह बनास नदी मेवाड़ के अर्बली पर्वत से निकल कर पूर्व में वहती हुई चंबल में मिलकर पूर्व समुद्र में जाती है यह भूल आबू और अर्बली दोनों नाम एक से होने के कारण हुई प्रतीत होती है जिनको अब भी बहुधा लोग एक ही जानते हैं परन्तु यह उनकी भूल है.

ट २ समाकारण १६ जनकजामिजानिदुर्वाक्यविवृद्धमन्युवारक-पितृप्रतीपकोशाकृष्टकरवालस्वपरिकरसमेतचालुककुमारनरपाल-शिलाखनकसंरोधन १७ मध्यस्थानुनीतप्रत्याकारप्रत्याहितकृपाण दुर्मनोन्युषितैक १ रात्रचालुकीसमुपेतदुराराध्यनरपाल १८।२।१ बुन्द्यागमन १८ सामान्तरसमयसज्जखनक १ शकट २ सैन्य ३ पुनः प्रतिगतनरपाल १८।२।१ शिलानिष्कासनश्रवणसामर्षपितृप्रतिकूलपुनरागतचालुक्यकुमारसमायोधन १९ शकलितचालुक्यचतुष्क ४ सोढप्रहारसप्त७काऽसमर्थसायुर्बलनृपाऽनुजडुङ्गरसिंह १८।२।४ प्रधनाऽजिरपतन २० प्राप्तप्रत्यनीकपत्रवाहयुग २ प्रहारबुन्दीशनिशितनिस्त्रिंशचालुक्यदक्षिणकरकर्त्तन २१ शङ्खसोढैक १ कलम्बचालुक्यकुमारतोमरविद्धवदन १ कृक २ निपातिताभियातिनवक ९ बुन्दीशमहानिद्रालभन २२ बुन्दीप्रस्थापितस्वामिसञ्चर १ टोडागमिताऽसमर्थकुमार २ सैन्यद्वय २ संयोधन २३ पितृप्रतियामितस्वैकहस्तसंहृतद्विड्द्वय २ कुमारनरपालबुन्दीशगतिग्रहण २४ पर

---

बढकर म्यान से खड्ग निकाल कर परगह सहित सोलंखी कुमार नरपाल का शिला खोदनेवालों को रोकना, मध्यस्थ लोगों की प्रार्थना करने से खड्ग को म्यान में करके उदास मन से एक रात्रि वहीं निवास करके सोलंखिनी सहित कठिनाई से आराधना करने योग्य नरपाल का बुन्दी आना, कई महीनों पीछे बेलदार, गाडे और सेना सझकर पीछा जाकर नरपाल का शिला निकालना सुनकर क्रोध सहित पिता के विरुद्ध फिर आये हुए सोलंखी कुमार का युद्ध करना, चार सोलंखियों का भेदन करके बडे सात प्रहारों से असमर्थ आयुर्बल सहित राजा के छोटे भाई डूंगरसिंह का युद्धभूमि में गिरना, शत्रु के दो बाणों के प्रहारों को प्राप्त करके बुन्दीश का तीखे खड्ग के प्रहार से सोलंखी के दहिने हाथको काटना, ललाट की हड्डी में एक बाण सहन करके सोलंखी कुमार का बुन्दी के राजा के मुख और गर्दन को भाले से बेधना और नव शत्रुओं को मारकर बुन्दीश का काम आना, स्वामी के देह को बुन्दी भेजने और असमर्थ कुमार के टोडा गये पीछे दोनों सेनाओं का युद्ध करना, पिता के पीछे भेजने पर एक हाथ से दो शत्रुओं का संहार करके कुमार नरपाल का बुन्दीश की गति

पक्षीयचालुक्यजयसिंह १ बुन्दीशसुभटपञ्चक ५ संहरण २५ हड्डपक्षीयगौडामानसिंह १ रिपुचतुष्क ४ वाजित्रिक३ विध्वंसन२६ निपातितारिनवक ९ प्रतिगमितप्रत्यनीकसमर्थासमर्थस्वामिसैन्य समेतचाहुवाणहल्लूबुन्द्याव्रजन २७ सहगमनसमयसनर्मस्वस्वामिमन्यावेधमुखवीटकवितितीर्षुसमुचितकरमृगयमाणराज्ञीचालुकीपुरश्चाहुवाणपरशुरामस्वीमततद्भ्रातृजदक्षिणदोर्दर्शन २८ भ्रातृजसंग्राममरणश्रवणससम्मदसमाश्लिष्टस्वामिसंहननराज्ञीचालुकी १८२।३ पावकप्रविशन २९ पञ्चदश १५ वर्षवयस्कहड्डाधिराजहम्मीर १८३।१ पितृपट्टसमादान ३० नरपाल १८२।१ जन्म १ मरण २ समयसम्वत्समासंख्यानं ३१ पञ्चमो ५ मयूखः ॥ ५ ॥
आदितो द्वापञ्चाशदुत्तरैकशततमः ॥ १५२ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

( दोहा )

गहि पहिलैं चित्तोडगढ, तँहँ रहि मास कितेक ॥

---

को प्राप्त होना अर्थात् काम आना, शत्रु सोलंखी जयसिंह का बुन्दी के पांच सुभटों को मारना, हाडों के पक्षवाले गौड़ अमानसिंह का चार शत्रु और तीन घोड़ों को मारना, नव शत्रुओं को मार कर पीछी फिरी हुई समर्थ और असमर्थ स्वामि की सेना सहित चहुवाण हल्लू का बुन्दी आना, सती होने के समय मस्करी (परिहास) से अपने स्वामि के गर्दन में वेधन कियेहुए मुख में बीड़ी देने की इच्छा से दाहिने हाथ को शोधती हुई रानी सोलंखिनी के आगे चहुवाण परशुराम का अपने विचार से उस रानी के भतीजे का दहिना हाथ दिखाना, भतीजे का युद्ध में मरना सुनकर हर्ष सहित स्वामी के शरीर का आश्लेप (मिलाप) करके सोलंखिनी रानी का अग्नि में प्रवेश करना, पन्द्रह वर्ष की अवस्थावाले हड्डाधिराज हम्मीर का पिता का पाट लेना, नरपाल के जन्म और मरण समय के सम्वत् की संख्या सूचन करने का पांचवाँ मयूख समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

और आदि से एक सौ बावन मयूख समाप्त हुए ॥

सोनगिरे ७।१ प्रामार २ स्वक[1]३, आर्यंक रक्खि तितेक३ ॥१॥
पिछि कटक हरराज १९८१ पर, अप्पसु दिल्लिय आइ ॥
साह भयो अतिबल असह, अज्जन रज्ज[2] उठाइ ॥ २ ॥

षट्पात् ॥

पच्छिम १ उत्तर २ पुब्ब ३ दियउ दुद्धर पठाइ दल ॥
सूबा निजनिज सीम बंधि तिन किय प्रबंध बल ॥
दक्खिन आयत[3] देखि सुभट बिस्वस्त[4] बंधु साजि ॥
सहसतीस३०००० मित सूर प्रबल पठये भावित[5] भजि ॥
चतुरंग लंघि रेवा[6] चलत अरे समुह आपाच्य[7] ईन[8] ॥
हुव प्रधन[9] कल्पसो घोर है अब बंचन न किम बाच्यइन[11] ॥३॥

पाच्यइन १ बाच्यइन २ अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥

(दोहा)

अग्गहु लिय तुरकन अवनि, दक्खिन कछुक दबाइ ॥
सुतो सही सब लखिसमय, प्रधन[12] पराजय पाइ ॥ ४ ॥
रनथंभ १ रु चित्तोर २ लै, मिच्छ सु अब जयमत्त ॥
बाढनलग्गो सीम बहु, पिक्खत नृपन प्रमत्त[13] ॥ ५ ॥

यमत्त १ प्रमत्त २ अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥

दक्खिन पहुँचत साहदल, नव भुव लेत निहारि ॥
मेकलजा[14] परतट मिले, रचि उतकेन्नृप रारि ॥ ६ ॥

पादाकुलकम् ॥

बिजयनगर१ बीजापुर २ बीडर३, भागनैर४ आसेर५भूपवर ॥

---

१रक्षक।१। आर्यों के २राज्य उठाकर।२। ३बडा(लम्बा) ४विश्वासवाले५चिन्तवन करके वा शिक्षित६नर्मदा नदी को उल्लंघन करके७दक्षिण के८राजा९युद्धप्रलय के समान, अब यह११हीन अर्थात् अधम(यवन)स्वामिकैसे होसकता है इसलिये अब१०बचना नहीं है अर्थात् मरजावेंगे परंतु इनके आधीन नहीं होंगे यह ठानकर ॥३॥१२युद्ध में ॥४॥१३आलसी; अथवा असावधान देखकर१४नर्मदा नदी के ॥६॥

कुंड६रुब्रदर७धामिनी८पहुकति, प्रतिष्ठान९नासिक१०पुरयापति७
इत्यादिक लघु१गुरु नृप इक्कत, सीमा खिलहु जात करि सम्मत॥
संगर रचतभये मिच्छन सन, मारत मरत धरत अग्गहि मन ॥८॥
इक्क न जदपि मुख्यो अवनीपति, कहियत तदपि वलिष्ट कालगति॥
बीडर१ भागनगर२ बीजापुर३, धामिनि४कुंड५भूप धारकधुर ॥९॥
ए नृप पंच५काम रनआये, स्वस्व देस अवसेसैं सिधायें ॥
भूप मरे तिनकीहु दक्खि भुव,हठी जवन तिहिंकाल असहहुव२।१०।

सचरणगद्यम् ॥

जा सेनाके सरदार पहिले पातसाह जलालुद्दीन १० हूसौं वि सेसवढाइ वेराट १ प्रमुख केहीदुर्ग लैकैं दक्खिन ४ मैं अलावुद्दी न ११ को दुस्सह प्रताप दिखावतभये ॥

ऐसैं च्यारि ४ ही दिसामैं पहिले अधिकारिनकौं प्रतारि आपु नैं थानाँजमाइ सर्वही नरेसनसौं दिल्लीसकी आज्ञाके अधीन रहि वो लिखावतभये ॥

दक्खिन ४ मैं गई जा सेनाके सरदारन बीजापुर १ भागनगर २ बेराट ३ इन तीन ३ ही दुर्गनमैं आपुनौं निवास राखि अलावु द्दीन ११ को अमोघआदेस प्रवृत्तकीनौं ॥

अरु इनहीनैं प्रारब्धके प्रावल्यकरि जितति आपुनौं जोर ज- माइ साहको सीघ्र मरिबो हू सुनि आपही उतके अधीस व्हैरहे तिननैं नवीन अवनीके अर्जनसौं उपराम न लीनौं ॥ ११ ॥

(दोहा)

साह जाइ चित्तोरसन, दिल्लिय चउ ४ हिं दिसान ॥
पठये दल तिन किय प्रथम, हाकिमजन गन हान ॥ १२ ॥

॥ ७॥ ८ ॥ १ बलवान् ॥ ९ ॥ २बाकी के राजा ॥ १० ॥ ३आदि ४भाग्य के ५प्र बलता से ६भूमि के ७ संग्रह करने से ८निवृत्त नहीं हुए ॥ ११ ॥१२॥

*गोचर कबहुन कालगति, कछु प्रबंध इम कौन ॥
याहिबरस तजि एह गो, देह अलावुद्दीन ११ ॥ १३ ॥
देखहु कुतबुद्दीन १ सौं, इत दस १० साहहि आप ॥
साह अलावुद्दीन ११ सम, पायउ किहिं न प्रताप ॥ १४ ॥
मिच्छनमैंहु न धर्ममति, हनि इकइक प्रभु होइ ॥
हनि गोरि१न खलजी२हुव रु, खलजिन तुगलक३खोइ ॥१५॥

सचरखागद्यम् ॥

जैसैं दिल्लीके दसम १० पातसाह आपनैं काका निजधर्मके निधान महासज्जन खलजी २ जलालुद्दीन १० कौं बिस्वातघातसौं मारि ताहीको भतीज यह अलावुद्दीन ११ उग्रसासनके अनुसार दिल्लीको अधीसभयो ।

तैसैंही पहिले कारामैं डारे याकेभतीज सुलैमानके काहूदासनैं चित्रकूटकौं तोरि पीछैं आगमके अनंतर वाही अब्दमैं यह अलावुद्दीन ११ हू मारिलयो ॥

तापीछैं बारहों १२ पातसाह ऊमर १२ भयो सोहू थोरेही मासनमैं गत होइ वाही अलावुद्दीन ११ को मूढ अंगज मुबारिक १३ साहभयो सोहू अल्पही अब्दमैं आपुनैं काहू दासके करसौं हन्यों गयो ऐसैं अनेक अघनैंकरि बिक्रमके सककी गज गुन गुन गोत्रा १३३८ सम्मित समामैं खलजी२नके घरानैंसौंहू दिल्लीकी अधीसता छूटगई ॥

सो यथार्थ न्यायकारक १ सुसील २ दयाकेनिधान ३ तीजी३ कौमके तुगलक ३ चतुर्दसमैं १४ पातसाह गयासुद्दीन १४ के अधीन भई ॥ १६ ॥

तारीख फिरिस्ता १दिक यावनीके पुस्तकनमैंतो त्रयोदसम १३

---

काल की गत्ति *देखने में नहीं आती ॥ १३ ॥ १४ ॥ १५ ॥ १ कैद में २ चित्तोड़ को ३ पुत्र ४पापों से ५ संवत् में ॥ १६ ॥ ६ फारसी भाषा के

पातसाह कुत्बुद्दीना १२५परनाम मुबारिकसाह १३ खलजी २के अनंतर इनहीके कुटुंबको खुसरोखान १४ नाम चउदहौं १४ पातसाह अधिकलिख्यो परंतु आपुनैं ग्रंथनमैं न जान्यौं ॥

अरु यासमयके सासक सर्वसामग्रीसम्पन्न बडेबुद्धिमान सत्यवादी साहब ३ लोकनहू भारतवर्षीय इतिहास १ भूगोलदर्पण२ भूगोलविचार ३ जुगरांफिया ४ प्रमुख केहीपुस्तक बनायि तिनहूमैं खलजी २ मुबारिकसाह १३ तुगलक ३ गयासुद्दीन १४इनदोउ-नके अंतरमैं खुसरोखान १ पातसाह अधिक न मान्यौं ॥

ऐसैं सूचितैं सक समाके समय चउदहौं १४ पातसाह तुगलक ३ गयासुद्दीन १४ दिल्लीके तखतबैठि आपुनैं धर्म १ नीति२के आगमनके अनुसार आर्यावर्तमैं अमोघ आदेस करतरह्यो ॥

अरु राज्यकेकार्य पहिलैंसौं बिगरेदीसे तिनकौं सुधारि उपधां करि परखे भरोसाके अधिकारी ऐसे प्रवृत्त किये जिनआगैं न्यायकौं आदिलकैं समस्तव्यवहारनमैं सबकोहीपक्षपात टरतरह्यो१७

दोहा

सदय १ गभीर २ रु न्याय ३ सम, साह गयासुद्दीन१४ ॥
कति गढ जीरनैं १ सु दृढकरि, कति नूतन २गढकीन॥१८॥
पथभय देसन मेटि पहु, अभयकरे सब ओकैं ॥
लै बहुधन बिहरनलगे, लैहु सौदागरलोक ॥ १९ ॥
पुरखुंदिय हम्मीर १८१ पैंहु, पैंटव सब इत पाइ ॥
जई जनकहेतुकैं कुजस, दिय जसअग्ग दबाइ ॥ २० ॥

१दूसरा नाम२हाकिम३युक्त४अंगरेज लोगोंने भी५भारतवर्ष सम्बन्धी ६आदि ७अनायेहुए विक्रम के शक८संवत् के समय में९शास्त्रों के अर्थात् क़ुरान वगैरः के अनुसार१०वजीर आदि के आशय को परखकर परीक्षा कियेहुए कई११पुराने गढों को दृढ करके ॥१८॥१२घर१३शीघ्र ॥१९॥१४राजा. सच१५चतुराई पाकर पिता के१६कारण अपजस हुआ था उसको अपने जस के आगे दबा दिया॥२०॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

एगारहैं ११पातसाह खलजी २ अलावुद्दीन११ के पीछैं तो जितितहीं जोरपाइ इलाके इलाकेमैं आपआपके इलाकेके अधीस मानि अनेकसूबेनकेसरदारन च्यारि ४ ही दिसामैं दिल्लीसौं मुररि पातसाहीपर डम्मरडार्‌यो ॥

अरु दक्खिनकेहाकिमन मालवको सूबा १ मंडूपुर २ सौं लगाइ कर्णाटकोसूबा १ भिन्नकरि बीजापुर २ को हाकिमीसौं निबार्‌यो ॥

आपुनैंआपुनैं सूबाके बसवर्त्ती समीपकेनरेसनसौं दिल्लीको [२]भागधेय ब[३]लात्कारकरि परो[४]क्षही लैनलगे ॥

अरु अनेकभूपनकौं बुलाइ स्वपक्षपाती करिबेकौं बिनाही [५]भय जसजानि पू[६]र्तीपनकेदेस दैनलगे २ ॥ २१ ॥

इतकौं बुंदीकोअधीस हड्डाधिराज हम्मीर १८३१ मं[७]डपपुरके प्रतिहार नरेसरोपालकी भावती १८३१ नाम पुत्रीको पानिग्रहन करतभयो ॥

अरु दहिया १ रु गौड़ २ द्वै २ ही सत्रुनको [८]सातनकरि करउर १ लक्खैरी २ द्वै २ ही द्रंगनमैं आपुनौं अनीक धरतभयो ॥

खिच्चि १३ महेसराजसौं तीन ३ जुद्धजीति मऊ १ रहलावनि[९]प्रमुख पिताके गुमाये प्रांत स्वकीय बसबर्त्तीकरि ओरहू ओरओरतैं अछूती अवनी दाबि सीमाकेसमीपी सत्रुनके सदन सूते बैर जगाये ॥

अरु केथोनिके तोमर सांसनाकेअनुसार जानि बुंदीकेसेवक करि चरनलगाये ॥ २२ ॥

---

१ उपद्रव (लूटखसोट) २ हांसिल (कर) ३ बल पूर्वक ४ परभारा (बाला बाला) ५ खरच ६ शत्रुओं के ॥ २१ ॥ ७ मंडोवर के ८ नाश करके ९ आदि १० आज्ञा के आधीन ॥ २२ ॥

॥ षट्पात् ॥

नगर सेरगढनाह डोड हरराज वृद्धवय,
विरचिय *चरमविवाह मरत मतिमंद जरामय ॥
जनन गौड़ जिहिँ जनन रहि सु कतिदिन तहँ रानिय ॥
सुनतभई बुंदीस सुजस पुनि पाप प्रमानिय,
पठयो पैलास लिखि इम पिहित धरिधक पूरब बैर घुव ॥
लैजाहु हम्म १८३।१ वैरिन लखत हमहु डोड गुनगौरिहुव ॥२३॥

॥ दोहा ॥

पहुवंचि सु दल जदपि पटु, तदपि वैर हठतानि ॥
मंजु नगर निजजित मऊ, अह निवस्यो बहु आनि ॥२४॥
माघ १ तपस्य २ दु २ मासरहि, जंपिय मन नय जोरि ॥
दिन जिहिँ लैगो ताहिदिन, गहाँ जियत गुनगोरि ॥२५॥

॥ षट्पात् ॥

मऊ इम सु हम्मीर १८३।१ रह्यो सुहि समय निहारत ॥
मधुसित तीज ३ मिलाप चढ्यो दल अतुल प्रचारत ॥
वाहिर उपवन विरचि गोठि भोजन चसकन गहि ॥
हुव प्रमत्त हरराज चित्त अरिजन अभाव चहि ॥
हम्म१८३।१सुत्रि३जामदिनरहिगहनसेनअयुत१००००सहलखिसमय
तहँजाइ मारि रच्छक तिय सु हसि गहिलिन्नी पिट्ठिहय ॥२६॥

दोहा

* अन्तिम विवाह १ बुढापे में. गौड़ २ वंश में जिसका ३ जन्म था वह
रानी कितने ही दिन वहां रही ४पत्र ५ गुप्त. मैं ६डोड की गुनगौरि हूं ॥२३ ॥
७ पत्र ८ चतुर था तो भी. बहुत ९ दिन १० निवास किया ॥२४॥ ११ फाल्गु
न ॥ २५ ॥ १२ चैत्र सुदि तीज. अतुल १३सेना को फैलाता हुआ १४ बाग
में १५ चुसकियें (मद्य पीने के पात्र) १६ तीन प्रहर तक गहन वन में रहकर
१७ घोड़ेकी पीठ पर चढाली ॥ २६ ॥

सुभटन अक्खिय भूपसन, द्वियुनित करि दहतेहि ॥
विसंते कछुक बिलंबि तो, गुनगोरिहु गहतेहि ॥ २७ ॥

॥ षट्पात् ॥

हड्डअधिप हम्मीर १८३।१ स्वीयसुभटन सुबैन सुनि,
सहबल गोंडिसमेत पत्त जँहँ डोड तत्थ पुनि ॥
गदिय तुज्झ गुनगोरि जियत अब हम लैजावत,
नहिं खँत्तिय तवनिलय संढ किम तदपि सिटावत ॥
सुनि तेहु छोरि पंतिन चँसक हेतिन अभिमुख मिलतहुव,
कबलौं सु राम२०३भूपति कहूँ भिरत बनी जिम रंगभुव ॥२८॥
नृपउप्पर हयनक्खि जात हरराज मत्त जँहँ ॥
छकि आसव मदछोह तुरग झंपत गिरयोसु तँहँ ॥
ताहीदलके तुरग दारि खुरघात जानुदिय ॥
दासन दिन्नौं दुतहि हयन फटिजाइ नतो हिय ॥
बिनुस्वामि लरे डोडहु बहुत पै बुंदिय बिधि जोरपर ॥
हरराज तियसु हम्मीर१८३।१हठि नीतिलंघि आनिय नयर ॥२९॥

दोहा

निपुन निहारहु राम २०१ नृप, ग्राम्य प्रसभ मन मानि ॥
अनुचितकिय हम्मीर १८१।१ यह, ऊँढा रानिय आनि ॥३०॥
रनहि बिचारत मरिरह्यो, रुँजा जरठ हरराज ॥

---

१प्रवेश करते २ विलम्ब करके ॥ २७ ॥ ३ अपने सुभटों के वचन सुन कर जहां डोड हरराज था तहां ४गया ५कहा ६ जीवती हुई गुनगौरि को तुम्हारे ८घर में ७ सुथार नहीं हैं तौ भी ९ हे नपुंसक! क्यों छिटाता है.? पंक्ति में से १०छुसकियें छोड़कर ११ शस्त्रों से १२ सन्मुख मिले १३ हे राजा रामसिंह १४ युद्ध स्थान ॥ २८ ॥१५ उसी हरराज की सेना के घोड़ों ने १६ विदारण करके १७ घुटनों की दी १८ नगर में ॥ २९ ॥ १९प्रवीण था तो भी २०ग्रामीण लोकों के समान मन में २१ हठ करके २२ विवाही हुई ॥ ३० ॥ २३ रोगी २४बुड्ढा.

काहू नन सम्मत कह्यो, करत हम्म १८३।१ यहकाज॥ ३१ ॥
गिनि सँटैं गुनगोरिकैं, हम आनी कहि हम्म१८३।१॥
अनपत्रप विलसे अखिल, कैंमन भोग रुचि कम्म ॥ ३२ ॥
हम्म१८३।१ अनुज नवरंग१८३।२ हुव विरचत तीन३विवाह ॥
राजकुमरि १८३।२।१ सोलंखिनी, लही प्रथम१विधिलाह ।३३।
तोमरकुल भव भावती१८३।२।२, नामसु दूजी२नारि ॥
प्रामारी तीजी३ प्रिया, कहत किसोरकुमारि१८३।२।३ ॥३४॥
तासअनुज थिरराज१८३।३ तिम, पाये उपयम पंच५ ॥
चालुकजा चउ४रुकामिनी१८३।३।१,पहिली सुगुन प्रपंच ॥३५॥
मपञ्च १ प्रपञ्च २ अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥

पट्पात् ॥

अमृतकुमरि१८३।३।२आनंदकुमरि१८३।३।३अक्खयकुमारि१८३।३।४इम
चालुक कुलभव च्यारि४ नारि थिरराज१८३।३ लही जिम ॥
कोकसमाँख्य गुहिल्लपुत्र पुत्री राजकुमरि१८३।३।५ ॥
चतुर प्रिया यह चरम व्याह पंचम५ आनीवरि ॥
हुव दुव२ तनूज हम्मीर१८३।१के तनयाइक१ इम तोकत्रय३॥
वरसिंह१८४।१कुमर अग्रज बहुरि लालसिंह१८४।२लघु वीतभय३६

॥ दोहा ॥

लघु अनुजा इनकी ललित, कुमरी चंद्रकुमारि१८४।१ ॥
प्रतिहारी१८३।१ औरसप्रजा, यह त्रिक३ कुल अनुकारि ॥३७॥
सुपहु विवाही यह सुता, चंद्रकुमरि१८४।१ गजचाल ॥
मैंल्लिनाथके कुमरकों, जासनास जगमाल ॥ ३८ ॥

---

किसीने १अच्छा नहीं कहा ॥३१॥ २ गुनगोरि के बदले में ३निर्लज्ज ने ४सुन्दर भोग. रुचि के अनुसार ५काम किये ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ ६सोलंखी की च्यारों पुत्रियें थीं ॥ ३५ ॥ कोयला ७नामक ८ अन्तिम विवाह तीन ९बालक ॥३६॥ १० छोटी बहिन ॥ ३७ ॥ महेवा नगर के राठोड़ राजा *११मल्लिनाथ के॥३८॥

*मारवाड की तवारीख में मल्लिनाथ के गादी बैठनें का सम्वत विक्रमी १४३१ लिखा है।

लालसिंह १८४१२ लघु पुत्रहित, दिय गैनोलिय १द्रंग ॥
तासहु त्रिक३ हुव दुव२ तनुज, इक१तनुजा सुभ अंग ॥३९॥
जैत्रसिंह१८५१नवब्रह्म१८५१२जुग२,लाल१८५१३सुतनकेनाम ॥
हइन लालाउत्त१६१०हुव, दसम१० भेद उद्दाम ॥ ४० ॥
दसम१० भेदके भेददुव२, जैताउत्त१०१ जथाहि ॥
कहियतपुनि नवब्रह्मके१०१२, निजनिज तोक२ तथाहि ॥४१॥
सुखाँ१८४११नाम सीसोदनी, जाठर यह त्रिक३ जात ॥
कृष्णाकुमरि१८५११नवब्रह्म१८२१२की,अनुजा गुनअवदात॥४२॥
पीछैं यहकन्या प्रथित३, लालसिंह१८४१२ हितचाहि ॥
दई रान हम्मीरके, खित्तल४ कुमरहिं व्याहि ॥ ४३ ॥
बारूचारन५ बैरागिनि, तदनु६ सु खित्तल तांम७ ॥
लरि गैंनोली अब्दलग, क्रम नृप आयो काम ॥ ४४ ॥
पहिलैं इमहिं प्रसंगपरि, आवत भावि उदंत८ ॥
महाप्रबंधन९ रीति मत, समुझहु उचित सुमंत ॥ ४५ ॥

॥ षट्पात् ॥

महीरमन१० हम्मीर १८३११ बप्प११ निज बैर बहोरन ॥
गय टोंडापुर गज्जि सज्जि सेनहिं जय जोरन ॥
तँहँ रोपाल१२तनूज नामसत्तल चालुक नृप ॥
जित्यो जुरि बरजोर सबिल१३ जिम आखु१४ सरीसृप१५ ॥
चउ४जाम अमल टोडा बिरचि पुनि सत्तलहित अप्पि पहु ॥
करि टौंक बिजय हरखात कुल बिदितकिन्न जग कित्तिबहु॥४६॥

॥ ३९ ॥ १ निरंकुश ॥ ४० ॥ २ पुत्र ॥ ४१–४२ ॥ ३ प्रसिद्ध ४ खेत्र सिंह (खेता) को ॥४३॥ ५ बारू नामक सोदा बारहठ शाखा के चारण के वैर पर, [जो इस टीकाकार (बारहठ कृष्णसिंह) का सोलहवीं पीढी पर परपुरुष था] ६ जिस पीछे ७तहां पर ॥ ४४ ॥ ८ आगे होनेवाले वृत्तान्त आते हैं ९ बडे ग्रन्थों की रीति के मत से ॥ ४५ ॥ १०राजा हम्मीरसिंह. अपने ११ पिता का वैर लेने के लिये १२ रोपाल का पुत्र १३ बिल सहित १४ चूहे को १५ सर्प

हड्डअधिप हम्मीर १ वीर हम्मीर २ रान बलि ॥
हम्मीर ३ हि प्रतिहार हड्ड हल्लू ४ हु कर्णकलि ॥
मल्लीनाथ ५ कवंध अधिप कछवाह उद्धरन ६॥
सत्तल ७ चालुक गंगसेन ८ प्रामार विदितपन ॥
तुगलक ३ इतैसु दिल्लीतखत धरत गयासुद्दीन १४।९ ध्रुव ॥
नृपराम २०२ चरित इनके निखिल हियधारहु समकालहुव॥४७॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

इतकौं दिल्लीकेअधीस यवनेंद्र तुगलक ३ गयासुद्दीन १४ की प्रीति आपुनी ओर देखि सवहीविद्याविसारदजन साहको आश्रयले सुखसौं रहनलगे तिनहींमैं कोऊ पुंजराज नाम वनिक सचिवहो जानैं व्याकरनविपयके सारस्वतनाम ग्रंथपर टीका पुंजराजी वनाई जाके उद्योतकरि सूत्रनकी संगतिमिलाइवेमैं अल्पावस्थ अर्भकनके अंतरके अंधकार वीतिगये ॥

अरु याहीसमयमैं केही सूवेनकेअधीस अलावुद्दीन ११ के अंतके अनंतर दिल्लीसौं फिरेहे तेहू स्वस्वसीमाकौं विसेसवढाइ केहीवेर पातसाही फोजनकौं जीतिगये ॥

इतकौं वुंदीकेअधीस हड्डाधिराजहम्मीर १८३।१ को पट्टप राजकुमार वरसिंह १८४।१ पत्निनको त्रितय ३ विवाहतभयो ॥

तिनमैं पहिली १ कुमरानी तो चित्तोरकेअधीस सीसोद रान लक्खनके लघुपुत्र अजयसिंहकीसुता प्रभावती १८४।१ नाम दूजी २ रानी खुसहालसिंह कछवाहकीकन्या अहिजनकुमरि १८४।२नाम तीजी३अनुपमसिंह प्रमारकीपुत्री छत्रकुमरि १८४। नाम इन तीन ३ ही तरुनिनके साथ प्रीतिरीति निवाहतभयो४

जीत लेवे ऐसे ॥ ४६ ॥ १ कलियुग में कर्ण ॥ ४७ ॥ २ छोटी अवस्था वाले ३ वालकों के ४ पीछे ५ अपनी अपनी सीमा को. तीन ६ स्त्रियों को स्त्रियों के साथ ॥ ४८ ॥

इतिवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वा१यणे पंचम५राशौ वीतिहोत्रचण्डासि १ वीजयवर्णनवीजहड्डाधिराडस्थिपाल१५वंश्यानुवंश्य विहितव्याख्यानावसरव्याहार्यबुन्दीनरेन्द्रहम्मीर १८३।२ चरिते चित्रकूटन्यस्तरक्षक १ प्रेषितहरराज १८।१।२ युयुत्सुसैन्य २ दिल्लीगतविरचितप्रतिदिक्सैन्यप्रसीमाविजयप्रबन्ध ३ यवनराडलाबुद्दीन११ दक्षिणादिग्जिगीषुत्रिंशत्सहस्र ३०००० पृतनाप्रस्थापन १ रेवाऽपरतटप्राप्ततत्पृतनापतिसम्मुखागतयोत्स्यमानदाक्षिणात्यमहीपमण्डलमुख्यबीडर १ भागनगर २ वीजापुर ३ धामिनी ४ कुण्ड ५ नृपपञ्चक ५ निपातन २ नष्टौजस्कविजयनगरा१ऽऽसेर २ बदर ३ प्रतिष्ठान ४ नासिक ५ पुण्या६दिपृथ्वीशस्वस्वपस्त्यपलायन ३ समाक्रान्तमृतनृपस्थानपञ्चक ५ परास्तप्राक्तनयवनेन्द्रप्रधानकृतवीजापुर १ भागनगर २ वैराट ३ वसतिकश्रुतस्वस्वामिमरणास्वतंत्रदक्षिणाजेतृयवनाऽग्रेसरतत्प्रान्तस्ववशीकरण४कुतबुद्दीनादिजलालुद्दीना१०ऽवधिभूतपूर्वदिल्लीशयवनदशका१०ऽपेक्षाप्रथितप्रतापप्रा

---

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के पञ्चमराशि में अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन के कारण हड्डाधिराज अस्थिपाल के वंश और वंश की शाखाओं की कथा बनाने के समय के वचनों में बुन्दीनरेन्द्र हम्मीरसिंह के चरित्रमें चित्तोड़ पर रक्षक रखकर हरराज पर युद्ध के लिये सेना भेजकर दिल्ली में जाकर प्रत्येक दिशा में सेना भेजकर विजय का प्रबन्ध करके बादशाह अलाउद्दीन का दक्षिण दिशा को जीतने की इच्छा से तीस हजार सेना भेजना, नर्मदा नदी के परले किनारे पहुंचने पर उस सेना के सेनापति से युद्ध करने को सन्मुख आयेहुए दक्षिण दिशा के राजाओं के समूह में मुख्य बीडर १ भागनगर २ बीजापुर ३ धामिनी ४ कुण्ड ५ पांच नगरों के राजाओं का माराजाना, प्रताप नष्ट होकर बिजयनगर १ आसेर २ बदर ३ प्रतिष्ठान ४ नासिक ५ पुण्या ६ आदि नगर के राजाओं का अपने अपने घर भागना, पहिलेहारेहुए पांचों मृतक राजाओं के स्थान लेकर बादशाह के प्रधान का बीजापुर १ भागनगर २ और वैराट में निवास करने पर अपने स्वामि का मरना सुनकर दक्षिण के विजय करनेवाले यवनों के अग्रेसर उस प्रधान का स्वतन्त्रता पूर्वक उस प्रान्त को वश करना, कुतबुद्दीन से लेकर जलालुद्दीन तक पहले हुए दिल्ली

वल्यैकादशा ११ ऽलावुद्दीन ११ दिल्लीगमनाऽब्दान्तरमरणसूचन ^ तदनन्तरामर १२ मुबारिक १२ दिल्लीशद्वय २ समाप्तिसमनन्तरचतुर्दश १४ यवनेन्द्रतुगलकगयासुद्दीन १४ दिल्लीपट्टप्रापण ६ कथितपुस्तकादिप्रमाणपुरस्सरयवनेशगणनासङ्गनैक १ पातसाहखुसराखाना १ ऽधिक्यनिरसन ७ चतुर्दश १४ दिल्लीशयवनेन्द्रतुगलकगयासुद्दीन १४ राजनीतिपाटवप्रकटन ८ मृतपूर्वैकादशा ११ लावुद्दीना ११ ऽनन्तरप्रतिभटीभूतदिल्लीशदिक्सचिवगणस्वरवसीमासामीप्यराजन्यकभागधेयसमाधान ९ मराडूपुरस्थापितमालवानयोज्य १ वीजापुरवियोजितकर्णाटप्रान्तस्थयवनेन्द्रीभूतदक्षिणदिक्सचिवसंघनिकटवर्त्यनेकनृपगणस्वकीयसेवकीकरण १० बुन्दीनरेन्द्रहड्डाधिराजहम्मीर १८३१ मराडपुरमहीपप्रतिहारगोपालपुत्रीभावती १८३१ पाणिपीडन ११ दहिक १ गौड २ दमनप्रत्युद्भृत करउर १ लक्खेरी २ पुरकुट २ प्रानवानिनरणत्रय ३ पराजितखिचिमहेशराजनिर्गणपूर्वमऊ १ रहनावाणि २ प्रमुखपुरप्रान्तचतु

^ दन बादशाहों की अपेक्षा प्रसिद्ध प्रतापवाले प्रबल ग्यारहवें बादशाह अलाउद्दीन का दिल्ली जाने के एक वर्ष पीछे मरने की सूचना करना, जिस पीछे ऊमर और मुबारिकशाह दो बादशाहों के मरने के पीछे चौदहवें बादशाह तुगलक गयासुद्दीन का दिल्ली का तख्त लेना, कहेहुए पुस्तक आदि के प्रमाणों से बादशाहों की गणना करने में एक बादशाह खुशरोखान का नाम अधिक और क्षेपक होना, चौदहवें बादशाह तुगलक गयासुद्दीन का राजनीति में चतुर होना प्रगट करना, पहले मरे हुए ग्यारहवें बादशाह अलाउद्दीन के पीछे सूबेदारों के समूह का शत्रु होकर अपनी अपनी सीमा के समीप के राजाओं से खिराज लेना, मालवे को मांडूमें मिलाकर बीजापुर के सूबे को कर्णाट की अधीनता से जुदा करके बादशाह के दक्षिण दिशा के सूबेदारों का समीपवाले अनेक राजाओं को सेवक बनाना, बुन्दी के नरेन्द्र हड्डाधिराज हम्मीर का मंडोवर के राजा पड़िहार गोपाल की पुत्री भावती से विवाह करना, दाहिया और गौड़ों का नाश करके करउर और लक्खेरी दोनों पुरों को लेकर शत्रुओं को तीन युद्धों में पराजित करके खीची महेशदास के पहले के निगलेहुए (दबायेहुए) मऊ और

कं ४ हड्डाधिराजहम्मीर १८३।१ सधौकन १ सारल्य २ तुष्टिप्रति
ग्राहितकैथोनिपुरमूष्टमन्तुतोमरस्वकीयसेवकीकरण ११ परानि
प्रामारडोडहरराजतिरस्कृतौचित्यहम्मीर १८३।१ गुणागौरिविनिमया
धीकृततदूढराज्ञीगौडीसमरसभबुन्द्यानयन १२ हम्मीर १८३।१ ऽनु-
जनवरङ्ग १८३।२ चालुक्यराजकुमार्या १८३।२।१ द्विपत्नीत्रय ३ प-
रिणयन १३ तदनुजस्थिरराज १८३।३ चालुक्यरुक्मिण्या १८३।३।१
द्विपियापञ्चक ५ पाणिपीडन १४ हड्डाधिराजहम्मीरौ १८३।१ रत्त-
कुमारबरसिंह १८४।१ लालसिंह १८४।२ कुमारीचन्द्रकुमारि १८४।१
तोकत्रय ३ समुद्भवन १५ तत्तनयागाष्ट्रकूटस्वीपमल्लिनाथराजकु-
मारजगमालभाविपाणिग्रहणाभणन १६ लालसिंहा १८४।२ र-
सजैत्रसिंह १८५।१ नवब्रह्म १८५।२ कृष्णाकुमारी १८५।१
तुकत्रय ३ प्रादुर्भवन १७ समातृनिश्चयप्राप्तजैत्रावुत्त १ नवब्र-
ह्मका २ पदद्धिहड्डकुलभाविदशम १० भेदलालावुत्त १८।१०
प्रादुर्भावसूचन १८ परिणीतलालसिंह १८४।८ कन्याकृष्णा-
कुमारी १८५।१ कथारूचारणावैरवालकीभून २ राणाहम्मीरे

रहलावण आदि पुत्र और चार प्रान्तों का हड्डाधिराज हम्मीर का नजर के सहित सरलता से प्रसन्नता पूर्वक लेकर कथोणपुर के तोमर का दोष मिटा-कर उसको अपना सेवक बनाना, प्रामार को पराजित करके डोड हरराज का उचित तिरस्कार करके हम्मीर का गुनगौरी के पलटे की कीमत में उसकी विवाहिता रानी गौडी को हठ पूर्वक बुन्दी लाना, हम्मीर के छोटे भाई नव-रंग का सोलंखिनी आदि तीन स्त्रियों से विवाह करना, उसके छोटे भाई स्थिरराज का सोलंखिनी रुक्मिणी आदि पांच स्त्रियों से विवाह करना, हड्डाधि-राज हम्मीरसिंह के औरस कुमार बरसिंह? लालसिंह और कन्या चन्द्रकुमरी तीन बालकों का जन्म होना, उसकी पुत्री का राठाड मल्लिनाथ के पुत्र जगमाल के साथ आगे होनेवाले विवाह का कहना, लालसिंह के औरस जैत्रसिंह, नव-ब्रह्म और कन्या कृष्णकुमारी तीन बालकों का जन्म होना, उनका माताओं सहित निश्चय करके 'जैतावत्त' 'नवब्रह्मका' इस पदवी से हाड़ों के कुल में आगे होनेवाले दशवें भेद 'लालावत्त' के प्रकट होने की सूचना करना, लालसिंह की कन्या कृष्णकुमारी को विवाह करके बारू चारण का बैर लेने में राणा

कुमारचेत्रसिंहगखोलीहल्लभाविरखामरखाख्यापन १९ जनकवैरबालकहड्डाधिराजहम्मीर १८३।१ मलानगोपालिकचालुकसमलार्थस्वविक्रमविजितटोडापुरप्रत्यर्पण २० टोङ्कपुरविजेतृहड्डुशाहम्मीर १ हल्ल २ शैर्पोहहम्मीर ३ पानिहारहम्मीर ४ राष्ट्रकूटमल्लिनाथ ५ कूर्मोद्धरण ६ चालुकसमल ७ प्रामारगङ्गसेन ८ दिल्लीशयवनेन्द्र तुगलक ३ गयासुद्दीन १४।१९ समकालीनत्वसूचन २१ प्रबुद्धजनप्रसन्नदिल्लीशगयासुद्दीन १४ सचिववणिक्पुञ्जराजसुगमशब्दसाधकसारस्वतसूत्रटीकानिर्माण २२ प्राक्प्रतिभटीभूतदिल्लीशसकदिल्लीशसचिवयवनगणबहुकृत्वोदिल्लीसैन्यपराजयन २३ बुन्दीनरेन्द्रहड्डाधिराजहम्मीर १८३।१ पट्टपराजकुमारवरसिंह १८४।१ शैर्पीषी १८४।१ कौर्मी १८४।२ प्रामारी १८४।३ पत्नीत्रय ३ भाविपाणिपीडन २४ सूचनं षष्ठो ६ मयूखः ॥ ६ ॥

आदितस्त्रिपञ्चाशदुत्तरैकशततमः ॥ १५३ ॥

प्रायोव्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

---

हम्मीरसिंह के पुत्र चेत्रसिंह का गखोली नगर में आगे होनेवाले युद्ध में मारा जाने की सूचना करना, पिता का वैर लेनेवाले हड्डाधिराज हम्मीरसिंह का नम्र होनेवाले मोलखी गोपाल के पुत्र सालल के अर्थ अपने पराक्रम से विजय कियेहुए टोडापुर को पीछा देना, टोंकपुर के विजय करनेवाले हाडा हम्मीर १ हल्लू २ सीसोदिया हम्मीरसिंह ३ पड़िहार हम्मीरसिंह ४ राठोड़ मल्लिनाथ ५ कछवाहा उद्धरण ६ सोलखी सालल ७ प्रामार गङ्गसेन ८ दिल्ली के पति बादशाह तुगलक गयासुद्दीन इनसबका एक समय में होने की सूचना करना, पण्डितों से प्रसन्न होनेवाले दिल्ली के बादशाह गयासुद्दीन के सचिव बनिया पुञ्जराज का सारस्वत के सूत्रों पर शब्दसाधन में सुगम टीका बनाना, पहिले में शत्रु बने हुए सूबेदारों का बादशाह के सचिव और यवनों की सेना को बहुत बार पराजय करना, बुन्दीनरेन्द्र हड्डाधिराज हम्मीर के पाटवी राजकुमार वरसिंह का सीसोदिनी कछवाही और प्रामारी इन तीन स्त्रियों से आगे होनेवाले विवाहों की सूचना करने का छठा मयूख समाप्त हुआ॥६॥

आदि से एक सौ तिरपन मयूख हुए ॥ १५३ ॥

लक्खनगन तनूजलघु, अजयसिंह जयग्रास ॥
अधिक पाइ छन भगि असि, गो करि बहुन बिनास ॥ १ ॥
जातैं ढिग रु प्रतीच्य जग, गूढवार भुव गात ॥
कैलपुरसु जिहिं आक्रम्यौं, पुरबासिन हित पात ॥ २ ॥
साहअमल मेवारसब, स्वामि अहित साह्योहि ॥
तदपि कैलपुर जनन वह, अजयसिंह चाह्योंहि ॥ ३ ॥

पादाकुलकम् ॥

जो प्रमार[१]भंभर[२]जवन[३]न जुरि, कोउक गोपँ तंत्र किय अंकुरि ।
गूढवार हाकिम वह गोपहु, बस तस है औने लघु पुर बहु ॥ ४ ॥
पँत्ति पचास २५ नाम तँहँ पाये, अजयसिंह तिन्ह आय उडाये ॥
पुर गिरि[१]बन[२]दुर्गम गह पायउ, बसि तँहँ जनपद डमर वढायउ ॥५
चित्रकूटलग लूट प्रचारिय, मिच्छहु अजयसिंह बहु मारिय ॥
सादां[१०] तँहँ बारू संबोधियँ[११], भुल्लि भतीज गानपद गाधयँ[१२] ॥ ६ ॥
अग्रजसुत चंदानाऔरस, बसत वान्त आतुलगृह[१३] परबस ॥
है तस भीर उचित जन जोरहिं, तिहिं नृप करि लैबो चितोरहिं॥७॥

षट्पात् ॥

बारू चारन वचन सुधासम अजयसिंह सुनि ॥
जान्यौं जियत भतीज बंस तंतुव पट्टप पुनि ॥
तस मातुलगृह तबहि वेगपठयो सुहि बारुव[१४] ॥
सजवैंजाइ[१५] सादांसु[१६] उचित १ अनुचित २ इक्खतहुव ॥

---

१घाव पाकर ॥१॥ २लिया ॥२॥ कैलवाड़ा के ३लोगों ने ॥ ३ ॥ चित्तोड़ के रह- प्रमार, सोनागरे चहुवाण और यवनों ने वह कैलवाड़ा नगर एक ४ गोपना- मक; अथवा ग्वाल के ५ वश में ६ खड़े होकर करादिया ॥४॥ ७ पैदल ८ देश में ९ उपद्रव (लूटमार) मचाया ॥५॥ १० सोदा बारहठ शाखा के चारण बारू ने ११ समझाया कि भतीजे ( बडे भाई अरिसिंह के पुत्र राज्य के हकदार) भूलकर राणा के पद को १२ रोका है; अर्थात् तुम राणा बनगये हो ॥ ६ ॥ १३ मामा के घर ॥ ७ ॥ १४ उसी बारू नामक चारण को १५ शीघ्र १६ उस सोदा बारहठ ने हम्मीरसिंह चित्तोड़ का राज्य करने

मातुलइ खेत मक्किय पकत*अनल †सिद्धकृतमास ‡इम ॥
पायोसु सुभट१मंचित्र२न सिसुन कारि पंतिन वंटत कत्रोस ॥ ८ ॥
बारू जानहि बिक्खि पइहु बैठारि सआदर ॥
बिंदन सर्मी १ तरबूज २ बिविध त्रपुसिन ३ समेत बर ॥
पृथुकन स्वागत प्रेरि पूंग पृथुकअन पत्रावलि ॥
किय तर्पिन नान कमन बुल्लि रोचकफत्त बलिंबलि ॥
जल सुद्ध सवन संमद जुगत हितकारि प्राघुनं हियहरिय ॥
अरिसिंहतनुज हम्मीर इम चंदानीभव उच्चरिय ॥

॥ दोहा ॥

कितगौं आवन१ बाम किन२, कित जावन३ किहिं काम४ ॥
बीसरिमग दुर्गम बिपिनं, आये हुव अभिराम ॥ १० ॥

षट्पात् ॥

बारू अक्खिय बीर गन लक्खन स्वधर्मगत ॥
चित्रकूटपति चतुर मन्नि कुलसिंद सूरिमत ॥
रक्खि सरन रतनसी१८३।१बिदित बंसु१ बसु२कुल३बोरिय ॥
सव्वसु४अनुज५बि६सूनु७ अप्प८।९हुव हुंतं जिम होरिय ॥
ससुत अरिसिंह बरज्यो सवन तदपि सरन जन अनतक्कि ॥
सकुटुंब गो सु दवनसरन अजयसिंह रक्खि जिगत जंकि॥११॥

---

उचित है कि अनुचित है सो देखा; यह हम्मीरसिंह मामा के खेत प
†आश्विन मास में * अग्नि पर मक्का ( अर्थात् मक्का के भुट्टे ) ‡पकाते हु
और बालकों की पांत बिठाकर १ मक्का बांटते हुए को उमराव और मन्त्रि
ने देखा ॥ ८ ॥ २ देखकर ३ मतुलना (वृक्षविशेष) ४ काकड़ी
बालकों का आदर करके और पत्रावलि में मक्का अथवा मक्का के पिसे हु
कण परोस कर ७ सुन्दर ६ नम्रता करके; तृप्त किये ८ बारम्ब
६ सभा १० पाहुनों के ११ पुत्र ने ॥ ९ ॥ १२ वन में १३ मनोहर ॥ १० ॥
धन १४ प्राण और कुल को डुबोगा और आठ भाई, बारह पुत्र, और अ
खुद होली १६ होम होवे तैसे होम हुए १७ शरण आये हुए की रक्षा देख
१८ गिरकर ॥ ११ ॥

निकटहि यह मासंत निलय, ऐवक मातुलगृह मोहि ॥
इहाँकहत हुव आगमन, कबहु राजसुनकोहि ॥ १९ ॥
अरिसिंहहि ससनाम अरु, तातहु लक्खन ताग ॥
मातुलकुल १ अरु जननि२ मम, जानत भइहु जास ॥ २० ॥

॥ षट्पात् ॥

अरिसिंह सु यँहँ आत विक्खि जननी मम अतिबल ॥
रंह कानिइन तिहिं परनि हुनहि गो सुनि सत्तुनदल ॥
बीजरूपसों प्रविास जहाँ चांदनी जाठर ॥
प्रसवकालगतिपाइ तनुज मैं हुव दरिद्रनर ॥
सो अब विनाइ पंच ५ छ ६ समा भो इतो रु सुहि जन्मभुव ॥
२जमूढ अबहु जानत१हत धाक मम कुल यहहि ध्रुव ॥२१॥

॥ दोहा ॥

केवल जानौं मातृकुल, इतर न बोध्य उदंत ॥
जानतह्वै जैनकको, मैदनहु जननि सुमंत ॥ २२ ॥

॥ षट्पात् ॥

सांदांगु सुनि प्रसन्न धाइ हम्मीर अंकधरि ॥
अक्खिय तुमहि अधीस कुलहि रक्खन अलपनकरि ॥
रक्खि मग्न नृपरतन १८३।१ सुरार भवदीय पितामह ॥
चित्रकूट अधिराज रानलक्खन १ अतिआग्रह ॥

---

१दीखता है २घर ३ मामा का यही घर है यहां सुनते हैं कि किसी राजपुत्र का आना हुआ था ॥१९॥ उनके४पिता का नाम भी लक्ष्मणसिंह था॥२०॥ मेरी माता को अत्यन्त बलवान् ५ देखकर चन्द्रमा के ६ उदर में वीर्य रूप से प्रवेश करके ७ अत्यन्त दरिद्री. पांच छः वर्ष बिताकर इतना बडा हुआ हूं और यही मेरी जन्मभूमि है मैं दुःख के कारण और मूर्खता से अब भी नहीं जानता हूं कि मुझको ८ धारण करनेवाला यही कुल है ॥ २१ ॥ ९ माता के कुल को जानता हूं १० अन्य वृत्तान्त का ज्ञान नहीं है ११ पिता के १२ घर को १३ बुद्धिमान् है सो माता जानती होगी ॥२२॥ १४ वह सदा बारहठ १५ गोद में खेलिया १६ आपके १७ दादा ने १८स्वामि

तब तात कुमर अरिसिंहजुत सुनबारह १२ सोदरबसु८न ॥
सुरलोकगयउ पालत सरन उज्झि जवन संगर अंसुन ॥२३॥

॥ दोहा ॥

तनय बच्यो लघु तेरहम १३ अजयसिंह अभिधान ॥
काका जो तब कैलपुर, गहि रु कहावत रान ॥ २४ ॥
लुट्टत पुरचितोर लग, तोहि न जानत तात ॥
कहैं कुमर अरिसिंहकौं, विदित हुती मम बात ॥ २५ ॥
अजयसिंह मारयो अहहि, जियत नांहि परिजानि ॥
भूपमानतजि भटभयो, महत भाग्यफल मानि ॥ २६ ॥

॥ षट्पात् ॥

इम हम्मीरहिं उचित विकिखँ आगन तिहिं वारव ॥
अजयसिंहकहँ आनि रूप तत्थहि मिलाइ दुवर ॥
मातुलकुल समुझाइ अनुग काका अंजिह्मउर ॥
भ्रातबहू १ रु भतीज २ प्रैनत लैगोसु कैलपुर ॥
सब नैय सिखाइ महद्दय सिसुहिं करि व्यय पृतना प्रचुर किय ॥
जिहिं हनि प्रमार१संभर२जवन३लहिअवसर चित्तोरलिय॥२७॥

॥ दोहा ॥

सूर भतीजहिं प्रभुसमुझि, है गद्दा रु उदास ॥
भवतजि भाव विरक्त भजि, अप्प लह्यो अविनास॥ २८ ॥
नृपतिगम२०३पिक्खहु निश्चैन, कलि४मज्झहु कृत१ कर्म ॥

१ छोडकर २ प्राणों को ॥ २३ ॥ अरिसिंह के कहने से यह बात मैं ३ जानता था ॥२४॥ २५ ॥ मेरे कहने से अजयसिंह तुमको ४ सालिक जानकर ५ राजापन का मान छोडकर ६ लुटेरा उमराव होगया है ॥ २६ ॥ ७ देखकर ८ मामा के कुल को समझाया कि काका (अजयसिंह) ९ सेवक होगया है और वह १० सरल हृदयवाला है यह कहकर बडे भाई की बहू और भतीजे को ११ नम्रता पूर्वक कैलवाडे लेगया १२ नीति १३ खरच करके १४ बहुत १४ सेना इकट्ठी करके ॥२७॥ १६ स्वामि समझकर १७ संसार को छोडकर १८ विरक्त होकर १९ मोक्ष को प्राप्त हुआ॥ २८॥ २० हे राजा रामसिंह! २१ निश्चय हो कलियुग में भी २२ सतयुग

अजयसिंह सीसोदसम, होत अवहु ध्रुवधर्म ॥ २९ ॥
जनमैं ताके तोक जुग २, पहिलो १ सज्जन १ पुत्त ॥
अनुजा तास प्रभावती २ जो कन्यागुन जुत्त ॥ ३० ॥
अजयसिंह तनुंजात वह, सज्जन हुव बुंध १सूर २॥
देनलगो हम्मीर इहिं, पटा उचित वसुपूर ॥ ३१ ॥
जदपि रानहम्मीर हठ, करि थक्किय विधिकोरि ॥
पटा लक्ख१०००००रुप्पय प्रमित, न लयो तदपि निहोरि ॥३२॥
वीर सु तजि मेवार वलि, दक्खिन स्वबल दिखाइ ॥
जित्ति सितारानैर जहँ, प्रतप्यो वेभवपाइ ॥ ३३ ॥
याहीके कुलके अवहु, हुते सितारा हंत ॥
पै अब गोरन प्रवलपन, स्वत्वहिं छोरि सुसंत ॥ ३४ ॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

जा सज्जनसिंहकी अनुजा प्रभावती १८४१ नाम रानांहम्मीरनैं स्वकीय सोदर्य स्वसाकेसमान सत्कारसहित वित्तको विसेस व्यय विस्तारि अत्यंत उत्सव करि बुंदीकेअधीस हड्डाधिराज हम्मी

के कर्म देखो ॥ २९ ॥ १ बालक २ छोटी बहिन ॥ ३० ॥ वह अजयसिंह का ३पुत्र सज्जनसिंह ४पण्डित और वीर हुआ ५धन से पूर्ण ॥ ३१ ॥ ६ प्रमाणवाला ॥ ३२ ॥ ७ फिरदक्षिण में ८ अपना बल दिखाकर ॥ ३३॥ ९ खेद की बात है कि १० अङ्गरेजों ने उन श्रेष्ठों से ११ अपने हकको छुडालिया ॥ ३४ ॥ १२ अपनी १३ सगी १४ बहिन के समान १५ खरच १६ उत्सव करके

यह कथा बड़वाभाटों की लिखाई हुई होने के कारण इसमें भूल हुई है क्योंकि चित्तोड़ के युद्ध से निकले पीछे थोड़े समय बाद कैलवाड़ा में अपने भतीजे हम्मीरसिंह को राज्य देकर अजयसिंह स्वर्ग को सिधारे और हम्मीरसिंह राजा होकर यवनों से अनेक युद्ध करने के कारण निर्बल होगये तब किसी तीर्थ में अपना शरीर छोड़ने के अर्थ द्वारका जाने लगे सो गुजरात में बारू चारण के ग्राम खोड़में बरवड़ी नामक शक्ति का वरदान पाकर चित्तोड़ लेने के अर्थ पीछे कैलवाड़ा आये और उसी बारू चारण की सहायता से हम्मीरसिंह ने चित्तोड़ का राज्य पीछा लिया जिसका सविस्तर वृत्तांत देखना होवे तो वीरविनोद नामक मेवाड़ के इतिहास में महाराणा हम्मीरसिंह के चरित्र में देखें, यहां अजयसिंह का चित्तोड़ लेना लिखा सो मिथ्या है.

र १८३१२ के पट्टप राजकुमार बरसिंह १८४११ को बिवाहिदई ॥

अरु पितामह लक्खन[1]केसमान स्वकीयसीमामैं सासनकौं सफलकरि दिल्लीके दर्पकौं दाहिवेकी चर्या[2]लई ॥

क्षत्रबंधुन[3]को भानेजहो तथापि नीति पराक्रम २ द्वैर२ ही पदार्थ असाधारन अपनाइ आर्यावर्त्तके अधीसनमैं अग्रगराय आर्यधर्मको आलंबन[4] अद्वितीय भयो ॥

अरु याही रानाँहम्मीरकै खैत्तल[5]नाम कुमार जन्मलीनौं सोहू पिताकीशिक्षाकेप्रमान बाल्यवयमैंही आर्यधर्मकेआधार ऐसे आपुने अन्वय[6]के अनुकूल आगम[7] पढिगयो ॥३५॥

प्रायोमरुदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

सचरणागद्यम् ॥

इणाबातरै अनंतरही[8] एकसमय चीतोड़मैं कमठाँणाँरोकाम चालताँ कोईधालूरी एक१ मूर्त्ति च्यारि४ हाथ धारणाकीधाँ भूतळमाँहिंथी नीसरी[9] ॥

जिकं[10]णारो भाव[11] बिचारणारेकाज राणाँहम्मीर आपरीसभामैं मंगाइ परिकररालोकाँनूँ[12] प्रत्येकँ[13] पूछि परीक्षाकरी ॥

जिकणामूर्त्तिरै एक१ हाथनीचो दूजोर हाथऊंचो तीजो३ बीच मैं तिरछोरहियो ॥

अर चोथो ४ हाथ कंठरैलागो देखि आपआपरी उपलब्धि[14]रै अनुसार साराँही जुदोजुदोभावकहियो ॥ ३६ ॥

जठै सारीहीसभानूँ सुणाइ सो दै चारणा बारू कही या मूर्तितो राणाँहम्मीररो अद्वितीय उदार१ बीर२ पणाँ दिखावणारैकाज पा-

---

१ लक्ष्मणसिंह के २ दिनचर्या(आचरण) ३ हलके चत्रियों का भानजा था तो भी ४ आधार ५ खेत्रसिंह (खेता) ६ वंश के ७ शास्त्र ॥ ३५ ॥ ८ पीछे ही ९ जमीन के भीतर से १० जिसका ११ अभिप्राय १२परगह के लोगों में से १३ प्रत्येक पुरुष से पूछकर १४ ज्ञान ॥ ३६ ॥

ताळलोक१ थी भूलोक८मैं आई ॥

अरु सक्तिरो स्वरूप धारणकरि समग्रही संसाररा स्वांतमें एक १ ही चीतोड़राअधीसरी अधिकता जणाई ॥

नीचो१ हाथ करि सातूँ ७ ही अतलादिक तलालोकाँमैं राणाँ जिसड़ा दूजा२उदार१ वीर२ रो अभाव जतावै ॥

अर ऊँचो हाथकरि भुवरादिक छै६ही ऊर्द्धलोकाँमैं इणारा प्रतिभटरो अनादर बतावै ॥ ३७ ॥

तीजो३ हाथ बीचमैंराखि इणाहीमहीमंडलरैमाथैं राणाँजिसो दूजो२ रजपूत राणीजणियो न कहै ॥

अर इणमैं झूठोहोइतो चोथो ४ कर कंठलगाइ आपरो सीस उतारणरूप सपथरो स्वीकारचहै ॥

सोदारोइसड़ोविदग्धतारोवचनसुणताँहीसारीहीसभावाहवाहकीधो

अर राणाँहम्मीर इण ऊंहारी रीझपर आपरापोळिपाल चारूनूँ सासणाँरा सप्तक ७ समेत बारहलाख १२००००० रूँजतीमुद्रारो विभवदीधो ॥ ३८ ॥

अठी इणसमयरै आगैं हाडाराव हम्मीर १८३।१रा भावी वृद्धवयमैं दिल्लीरा पंद्रहाँ१५ अधीस जवनेस मुहम्मदसाह १५ री पातसाहीमें इणारा पिता पहिलापातसाह गयासुद्दीन १४ रो बणायो पंजाबरो सूबादार नवाब रहीमअली आपरा बाहुबळथी पातसाहबणि दिल्लीजिसड़ी दुलहीनूँ बरणरैकाज आयो ॥

अरु मुहम्मदसाह १५ केही आर्य १ म्लेच्छ २ सुभटाँरा समूह सज्जीभूतकरि चतुरंगिणी चैमूनूँ प्रचारि साम्हाँचलायो ॥

संस्त्रपातरा प्रारंभमैंही सूबापति रहीमअलीरा वीराँरा बाहुबल

---

१ मन में २ नीचे के लोकों में ३ जैसा ४ ऊपर के लोकों में ५ बराबरी करने वाले; 'स्थानापन्न का' ॥ ३७ ॥ ६ हाथ ७ सौगन ८ पण्डिताई का ९ तर्कना की १० चांदी के रुपयों का ॥ ३८ ॥ ११ आगे होनेवाला १२ सेना को

थी दिल्लीरो कातर[1] कटक पलायमान[2] थियो ॥

जठै मुहुम्मदसाह १५ रा मतंगज[3]नूँ मुँड़ाइ कर्णाटराजरैकुमार प्रामार नरसिंहदेव १ कालंजरराजरैकुमार पंडिया १० चाहुवाण चाचिकदेव २ घोडाउठाइ दो२ही राजकुमाराँ मुहुम्मदसाह१५ रैदेखताँ रहीमअलीरो अनीक समस्तही जाइ त्रस्त[5]कियो ॥ ३९ ॥

प्रामाररा प्रहरणाँ[6]रा प्रहारपाइ पीलूरी पीठिहूँ पराङ्मुहोइ पड़ता रहीमअलीरो मस्तक तो चाहुवाण चाचिकदेव काटिलीधो ॥

अर नरसिंहदेवनूँ छिन्नभिन्नहोइ पड़तोदेखि केही जवनानूँ परेतपतिरी पुरीरा पाहुणाकरि ऊँही उत्तमंग आणि मुहुम्मदसाह १५ रै उपायन कीधो ॥

अर कहियो नरसिंहदेवरा सत्रुआँरा सन्निपातहूँ प्राणहीणहोइ पड़ता रहीमअलीरोमस्तकतो आपरा विजयमैं एक प्रमाण पेखावणरे काज मैं ही काटिआणियो ॥

अर नरसिंहदेवतो घणाँम्लेच्छाँरा मस्तक महीतलरो मंडणकरि लोहछकपाइ पड़तोदीठो परंतु मैंतो जिकणरो जीणाँ १ मरणाँ न जाणियो ॥ ४० ॥

चाचकदेवरी सूचनानूँ प्रामाररा पराक्रमरी समतामैं सिराहि मुहुम्मदसाह १५ जाइ खेतसम्हाळियो ॥

अर सैकड़ाँ मृतक म्लेच्छाँरा मंडल[15]रैबीच कर्णाटराजरोकुमार नरसिंहदेव घणाँ घावाँकरि घायलपड़ियो थको भी चेतनासमेतभाळियो[16] ॥

सिबिका[17]मैं उठाइ आणताँ नरसिंह १ कहियो सत्रुरो सिरतो चाचक२ उडायो तिणरा सत्काररैसमय म्हाँरोआदर खटावैनहीं॥

---

१कायर२भगा ३हाथी को ४पीछा फेरकर ५भयभीत(कम्पायमान)किया ॥३९॥६शस्त्रों के ७हाथी की ८प्राणरहित ९ यमराज की १० वही ११मस्तक १२नजर१३प्रहार से १४दिखाने के लिये ॥४०॥ १५समूह के बीच में१६देखा१७पालखी में

जठै चाचिक २ कहियो मैंतो बिजयमैं केवल प्रमाण पावण रैकाज या कीधी जिणथी ओररी ऊँठी कीर्तिरो भोगणाँ बीतिहोत वसुधेस्वररावंसनूँ कोईकाळमैंभी भावैनहीं ॥ ४१ ॥

इणरीति परस्परमैं प्रसंसाकरता नरसिंहदेव १ चाचिकदेव २ दोरहीराजकुमारानूँ दिल्लीआइ मुहुम्मदसाह १५ चामर १ छत्रा २ दिक समान सत्काररैसाथ केही लाखरुपियाँरो राज्य दीधो ॥

अर पुरुषपरीक्षामैं विद्यापतिमिश्र भी याँ दोही सत्यवीराँरा सुजसरो प्रकासकीधो ॥

जिणसमय विक्रमरा सकरी गगन गज गुण गोत्रा१३८०सम्मित समामैं चउदहौं१४दिल्लीस गयासुद्दीन१४कोई प्रासादरा पड़ता पटळ रै हेठैआइ मरियो तेरैं इणरोपुत्र तुगलक३अलिफखान१५पंद्रहौं१५ पातसाह हुवो जिकणही आपरोमुहम्मदसाह ईंसड़ो दूजो२नामपायो

अर इणराही समयमैं एक हुसैन १ नाम जवन आपराही स्वामी कोई गणंकराज धिमरा वचनरै अनुसार मालवदेसरे पाररा समस्त दक्खिणरी पातसाही पाइ दूजो २ नामकरि अलावुद्दीन कहायो ॥ ४२ ॥

॥ दोहा ॥

अठी कँवर जगमाल इम, इणहीसमय महीप ॥
साहसुता लै साधिया, दल पैला कुलदीप ॥ ४३ ॥

१ जिससे २ उच्छिष्ट ३ अग्निवंशी ४ चहुवाण के वंश को ॥ ४१ ॥ ५ प्रमाणवाले ६ वर्ष में ७ महल की ८ छत के नीचे आकर ९ तब १० ऐसा ११ ज्योतिषी ॥४२॥ १२ बादशाह की * पुत्री को लाकर शत्रुओं की सेना को

इस के लिये राजपूताना में ऐसा प्रसिद्ध है कि जगमाल ने गुजराती बादशाह मुहम्मद बेगड़ा की पुत्री गींदोली को बलात्कार से पकड़कर अपनी पासवान बनाई और कितने ही लोकों का कथन है कि गींदोली गुजराती बादशाह की पुत्री नहीं थी किंतु बादशाह के एक सरदार नव्वाब अब्दुल्लाह की पुत्री थी सो, कैसा ही होवे परंतु गींदोली के कारण आईहुई यवन सेना को परास्त करके जगमाल ने गींदोली को घर में रक्खी जिसके गीत अब भी सम्पूर्ण राजपूताने में गुनगोरी के दिनों में स्त्रियें गाया करती हैं.

सो उदंत अब मूळसह, सप्तम ७ किरण प्रसंग ॥
भाखीजै रचियो भड़ाँ, जिम मेहवपुर जंग ॥ ४४ ॥

इतिश्रीवंशभास्करेमहाचम्पूकेपूर्वा१यणोपञ्चम५राशौवीतिहोत्रचण्डासि १ वंशवर्णनबीजहड्डाधिराडस्थिपाल १५५ वीज्यानुवीज्यविहितव्याख्यानवेलाव्याहार्यबुन्दीनरेंद्रहम्मीर १८३।१ तत्कुमारवरसिंह १८४।१ समयसामीप्यसङ्गतस्वपितृव्यकाऽजयसिंह १सहितराणाहम्मीर २ चरित्रे पूर्वरणोकृताऽसुकाऽजयसिंह १ गूढबाटदेशप्राच्यप्रान्तस्थध्वस्ततत्रत्यपारिपान्थिकसत्कृतस्वपक्षपातिवसतिककदलपुरनाम्नगरसमाक्रमण १ निपातितानेकयवन १ त्रासितलुण्टितमेदपाटप्रदेश २ समात्तराणापदाऽजयसिंहार्थचारणबारूतदग्रजाङ्गजहम्मीरमातुलगृहविद्यमानत्वज्ञापन २ तत्प्रेषितबारूसुभटसचिवीकृतसवयस्कबालवृन्दमातामहक्षेत्रनिष्पन्नोपाधान्यपृथुकविभाजकसमात्ततत्समाजस्वामित्वशूरशिशुहम्मीरनिरी

भोली ॥ ४३ ॥ सातवें १ मयूख में ॥ ४४ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के पंचमराशि में अग्नि वंशी चहुवाण वंशवर्णन के कारण हड्डाधिराज अस्थिपाल के वंश और वंश की शाखाओं की कथा बनाने के समय के वचनों में बुन्दी नरेन्द्र हम्मीर और उसके कुमर वरसिंह के समय की समीपता में होनेवाले अपने काका अजयसिंह सहित राणा हम्मीरसिंह के चरित्र में पहले के युद्ध में अपने प्राण को बचाकर अजयसिंह का गोढवाड़ देश के पश्चिम प्रान्त में स्थित वहाँ वाले शत्रुओं का नाश करके अपने पक्षपात वाले लोगों से पूजित होकर कैलवाड़ा नामक नगर को लेना, अनेक यवनों को मार और मेवाड़ देश को लूटकर राणा पद को ग्रहण कियेहुए अजयसिंह के अर्थ चारण बारू का अजयसिंह के बड़े भाई [अरिसिंह] के पुत्र हम्मीरसिंह का मामा के घर में विद्यमान होने की सूचना करना उसके भेजेहुए बारू का अपनी अवस्थावाले बालकों के समूह को उमराव और मंत्री आदि बनाकर अपने नाना के खेत पर पके और भुनेहुए मक्का के फलों को बालकों को बांटते और उस समाज के स्वामिपन को ग्रहण कियेहुए शूर बालक हम्मीरसिंह को देखना, आयेहुए का आदर करके प्रश्नोत्तर से परस्पर के स्वरूप

त्वा ३ सस्वागतभोजितप्रश्नात्तेरानिश्चितान्योन्यस्वरूपवारूसमा नीताऽजयसिंह १ हम्मीर २ सम्मेलन ४ कदलपुरानीतसप्रज १ प्रजावती २कप्रच्छन्नवृद्धबलप्रहतमद्रावितप्रामारादिप्रतीपाऽजयसिंहसुशिक्षितनृपत्वोचितभ्रातृजहम्मीरार्थचित्रकूटसमाक्रमण.५ मेदपाटप्रभूकृतहम्मीरविरक्तपितृव्यकाऽजयसिंहयोगचर्यावपुर्विहान ६ तिरस्कृतराणाहम्मीरार्पितमुद्रालक्ष १००००० प्रमिताऽऽयपट्टत्यक्तमेदपाटाऽजयसिंहसूनुसज्जनसिंहसितारापुरस्कन्धावारदक्षिणादिक्कियत्प्राच्यप्रान्तराज्यसमासादन ७ राणातद्भगिनीप्रभावती १८४१२ बुन्दीशकुमारवरसिंहा १८४१२र्थवितरण ८ प्रथितनयपराक्रमानिरुद्धशासनचित्रकूटाधिराजहम्मीरसूनुकुमारक्षेत्रशैशवसमुचितशिक्षण९ प्रासादपीठभूखननप्रादुर्भूतपाणिचतुष्क ४ वद्धातुपुत्रिकाभावसंभावकसौतेयवार्वर्थसशासनसप्तक ७ द्वादशलक्ष१२०००००द्रम्मवसुवितरण १०दिल्लीशमुहुम्मद १५ सामन्तप्रामारराजकुमारनरसिंहदेव १ परासुपातितप्रतिभटरहीमाशिरःकर्तकचाहुवाणराज

को निश्चय करके बारू का अजयसिंह को लाकर हम्मीर से मिलाना, कैलवाड़ापुर में सन्तान सहित बड़े भाई की स्त्री को प्रच्छन्न रखकर बड़ी सेना से मामार आदि शत्रुओं को मारकर और भगाकर अजयसिंह का राजापन के उचित श्रेष्ठरीतिसे शिक्षा पायेहुवे भतीजे हम्मीरसिंह के अर्थ चित्तोड़गढ को लेना, हम्मीरसिंह को मेवाड़ देश का स्वामी बनाकर विरक्त होकर काका अजयसिंह का योगचर्या से शरीर छोड़ना, राणा हम्मीरसिंह के दियेहुए लाख रुपये की आमद के पट्टे को और मेवाड़ देश को छोड़कर अजयसिंह के पुत्र सज्जनसिंह का सतारा नगर को राजधानी बनाकर दक्षिण दिशा में कितने ही दक्षिण के राज्यों को लेना, उसकी बहिन प्रभावती को महाराणा का बुन्दीश के कुमर बरसिंह के अर्थ देना, नीति और पराक्रम में प्रसिद्ध और जिसकी आज्ञा कभी नहीं रुकती ऐसे चित्तोड़ के राजा महाराणा हम्मीरसिंह का अपने पुत्र चेत्रसिंह को बालकपन की उचित शिक्षा देना, महल की नींव खोदने में निकली हुई चार हाथवाली धातु की पुतली के भाव के कहने से चारण बारू के अर्थ सात शांशण और बारह लाख रुपयों का धन देना, दिल्ली के पादशाह मुहम्मद के उमराव प्रामार राजकुमार नरसिंहदेव के मारकर गिरायेहुए शत्रु रहीम का म-

चाचिकदेव २ स्वामिपुरोयथातथ्यकथन ११ तत्तदसाधारण सत्य २ प्रभावप्रसन्नपवनेन्द्रनरसिंह १ चाचिक २ बहुल पकराज्यसमसत्करण १२ सूचितसंवत्समयदिल्लीशगयासु १४ प्रासादपटलपातप्रमापणानन्तरतत्पुत्राऽलफ़ूखाना १५ मतुगलकूमुहम्मद १५ पञ्चदशपातसाहीभवन१३ तत्समय कतस्वनामालावुद्दीन १ यवनान्तरहुसैन १ स्वस्वामिगण वचनाऽनुसारदक्षिणादिक्यवनेन्द्रताप्रापण १४ मेहवपुरमही ध्वजमल्लिनाथराजकुमारजगमालगौर्जरधरेशयवनेन्द्रमुहम्म हित्रिगिंदुल्लीहरण १ समाहूततत्सैन्यकरण २ वृत्तान्तविस्त माणत्वविख्यापनं १५ सप्तमो ७ मयूखः ॥ ७ ॥

आदितश्चतुःपञ्चाशदुत्तरैकशततमः ॥१५४॥

प्रायोमरुदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा॥

दोहा ॥

तीडाउत सळखातणौं, मल्लीनाथ १ महीप ॥
जैतमाल२ वीरम ३ जथा, तीन३ तनुज कुळदीप ॥१॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

---

काटकर चहुवाण राजकुमार चाचिकदेव का स्वामी के आगे सत्यकथन , उनकी असाधारण वीरता से और सत्य कथन के प्रभाव से प्रसन्न होकर शाह का नरसिंह और चाचिक को बहुत लक्ष रुपयों के राज्य देकर बरा त्कार करना, कहेहुए सम्बत् में दिल्लीश गयासुद्दीन का महल की छत से मरने के पीछे उसके पुत्र अलफ़खान और दूसरे नाम से तुगलक् मुह का पन्द्रहवां बादशाह होना,उस समय में अपना नाम अलाउद्दीन प्रसि के यवनों में से हुसेन नामक यवन का अपने स्वामि ज्योतिषी ब्राह्मण हने के अनुसार दक्षिण दिशा में बादशाह होना, महेवापुर के राठोड़ मल्लिनाथ के राजकुमार जगमाल का गुजरात की धरा के पति ाह मुहम्मद बेग की पुत्री गींदोली को हरना, उसकी सेना को बुला ण के वृत्तान्त को विस्तार से कहने की इच्छा प्रकट करने का सातवां म समाप्त हुआ ॥ ७ ॥ और आदि से एक सौ चोपन मयूख हुए ॥ १५४ ॥ तीडा के पुत्र सलखा के कुल को प्रकाश करनेवाले राजा मल्लिनाथ१ जै

पहिली दिल्लीराअधीस एकादसमाँ ११ पातसाह खलजी अला वुदीन ११ रा समयरैंसमीप मेहवनगर राष्ट्रकूट राजा सळखरै म ल्लिनाथ १ जैत्रमल्ल २ वीरमदेव ३ ए तीन ३ पुत्र हुवा ॥

तिकाँमैं जैत्रमल्ल १ नूँ सुमियाणाँ २ वीरमदेव १ नूँ खेड़ २ नामक स्थान वैठणनैं देर दोहीछोटा कुमाराँनूँ कीधा जुंवा ॥

सळखरै अनंतर वडोकुमार मल्लिनाथ मेहवानगररो महीपथियो॥ अर जिकणरैं वीराधिवीर उधाराआँटाँरो लेणहार जगमालना मकुमार जन्मलियो ॥ २ ॥

जिकण कुमार पहिलै विवाह बुंदीरा अधीस हड्डाधिराज हम्मी र १८३।१ री चंद्रकुमरिनाम पुत्रीरो पाणिग्रहणकीधो ॥

अर कुमरपणाँहीं अनेक आहव जीति केहीवैरियाँरा ऋांत दक्षि णदिसारालोकपाळरी पुरीरै पंथ लगाइ धरारोधन धूंपटतै आंड- वाहरूहुवो तिकोही मारिदीधो ॥

एकणसमय दिल्लीरा प्रतीप गुजरातरा जवनेस मुहम्मदवेगड़ साहरै आश्रित पंजावरा सिंधुदेसमैं भाडंगनैररा जोइया मुसलमान हूँता जिको हरामखोरहोइ प्रमादरा औसरमैं साहरीघोड़ी १ समा- धि१ तरवारि विजयनाल २ समेत केहीसुवर्णरा पात्रादिक संभार लूटि आपरा देसनूँ प्रयाणकियो ॥

अर पाछली वाहररो जोरजाणि दलै नाम जोइयाँरैमालिक लूटरी सामग्रीसमेत दाहिणाँ मारगटळि राठोड़ाँनूँ सहायकजाणि आधो वि त्त वाँटणाँकरि मल्लीनाथ महीपरै मेहवैनगर आइ विश्रामलियो॥३॥

---

माल वीरमदेव ये तीन पुत्र हुए ॥ १ ॥ १ जुदे २ हुआ ३ वैर (जिनसे पहले कभी वैर नहीं होवे उनसे अकारण वैर कियाजावे तिसको उधारावैर लेना कहते हैं)॥ २ ॥ ४विवाह. कई शत्रुओं के ५ समूहों को ६ यमराज की पुरी के मार्ग लगाकर ७ उडातेहुए ने ८ हद से बाहिर; अथवा अपने को रोकने वाला [बाहर (मदत) को रोकनेवाला आडवाहरू कहलाता है] ९ शत्रु १० थे ११ समाधि नामक घोड़ी १२ सामग्री ॥ ३ ॥

जठै घोड़ी १ तरवारि २ दोऊही रत्न दुर्लभजाणि स्वामीराहरा मरोर दंडरैउचित कहि कुमार जगमाल वंठथी लिसेस लेणारी विचारी ॥

सो जाणि राउळ मल्लीनाथ पुत्ररैछानैं जोइयाँनूँ काढिदीधा तिकाँहूँ वित्तरो विभाग लेणारीभी न धारी ॥

बाहरूबणिया जगमालनूँ पीठिलागोजाणि जोइये दलै बीरमदेवकनैं खेड़ जाइ तिकणारो सहाय पायो ॥

अर पीठिलागे जगमाल खेड़रै घेरोलगाइ आपरा काकाहूँ दलानूँ पकड़ाइदेणारो हुकम लगायो ॥ ४ ॥

साहसरैसाथ जगमालरो जोरजाणि घोड़ीसमाधि बीरमदेवनूँ देरै तिकणारे सहाय छानैंकढि लूटरीसामग्रीसमेत दलो भाडंगनै रपूगो ॥

इण अपराधरैऊपर काकानूँ काढि खेड़में आपरो अमल करि दिसादिसारा दोयँणाँरी मही दाविलीधी जिकणसमय कुमाररो प्रताप अँर्करे आभासँ ऊगो ॥

बीरमदेव आपरी जोड़ायत चावोड़ीसमेत देवराज१ गोगराज२ जयसिंह३ विजयराज४ च्यारि४ ही बाळकाँनूँ सेत्रावाग्रामरा ठाकुर साँगळियारजपूत राणिगदेवरै आश्रित राखि तिकणारी पुत्रीरो पाणिग्रहणकरि नवोढानूँ लेर भाडंगनैंरगयो ॥

अर जोइयो दलो आपरा उपकारकरै अर्थ आधाग्राम अर्पण करि बडासत्काररैसाथ विश्रामदेर जिम जिम ताणियो तिमतिम ही नंयो ॥ ५ ॥

दोहा ॥

तठै जनम चूँडालणाँ, हुवो घणाँ मैंहहोइ ॥

१ वंठसे ॥ ४ ॥ २ दंडकर ३ शत्रुओं की ४ सूर्य के ५ समान (प्रतिबिम्ब) ६ स्त्री ७ विवाह ८ नवीन स्त्री को ९ उपकार करनेवाले के अर्थ १० झुका ॥५॥ ११ उत्सव

उद्धतपखा वीरम उठै, वहियो हेत बुडोइ ॥ ६ ॥
अठी कुमर जगमाल ऊ, वरियो अपर२ विवाह ॥
पूरवभव भड़ प्रेतरी, रुचिर सुता कुळराह ॥ ७ ॥

सचरणगद्यम् ॥ पहली एक धाड़वी रजपूत धारातीर्थमैं पड़ियो तोभी कोइक कारणरै प्रभाव आपरा साथसमेत प्रेत हुवो जिकणरै पाछैं प्रजामैं एक१ पुत्री रही ॥

तिकणनूँ जगमालरैअर्थ देर कन्यादानरो सुकृत आपरै उपैदा करणरी पूर्वजन्मरी पत्नीरा स्वप्नमैं कही ॥

तिकणभी आपरो वारहठ भेजि प्रेतनूँ पुत्रीरो पुण्यमिलणरी जणाइ विवाहणरैकाज जगमालनूँ बुलायो ॥

अर सप्त७पदीरै अनंतर दानरो उदंक जामाता पैणिमैं लेर पिसाचराजरैकाज स्वर्गरोद्वार खुलायो ॥ ८ ॥

तिकणरै अनंतर कुमार जगमाल पूर्वानुरागजाणि अहमदाबादराअधीस मरुवाणीमैं वाच्य इसड़ा बेगड़ा मुहम्मदसाह १५ री अंगजा क्रीड़ारैव्याजै आरामर्में आई तिकणनूँलेर रजपूतीरैउफाण मेहवैआइ आपरो दुर्ग संगररैकाज सज्जकीधो ॥

अर जवनजातीय जाया आपरै उचित न हूँती तोभी पातसाहरीपुत्रीजायाि स्वैकीय साहसनूँ सफळहोणरो अवसरदीधो ॥

---

१ निरंकुश होकर. स्नेह को २डुबोकर ॥६॥ प्रेत*होने से ३पहिलेजन्मीहुई किसी वीर की सुंदर पुत्री से ॥७॥ ४धाड़ा डालनेवाला ५तरवार की धारा से मरा तो भी ६ भेट करने की ७स्त्री से ८ सात फेरा फिरे पीछे ९ पानी १० जमाई ने अपने ११हाथ में लेकर ॥८॥ १२मिलने से पहले रूप अथवा गुण के श्रवण करने से स्नेह उत्पन्नहोवे उसको पूर्वानुराग कहते हैं. १३ मरुभाषा में बोलाजानेवाला १४ ऐसा १५ पुत्री.खेलने के १६ मिस से १७ बाग में आई. १८ स्त्री १९अपने

---

*राजपूताने में ऐसी कथा प्रसिद्ध है कि कोई वीर राजपूत युद्ध में काम आकर अपनी पुत्री में अधिक स्नेह होने के कारण प्रेत होगया था सो जगमाल ने उस कन्या से विवाह करके उसके कन्यादान के पुण्य से उस प्रेत का प्रेतपन छुड़ाया इसके बदले में उसने यवनों के युद्ध में जगमाल को विजय दी.

राजामल्लिनाथतो पहलीही पुत्रनूँ जुवराजभावदेर प्रपंचहूँ[1] उदासीन एकांतमैं रहियो ॥

अर जगमाल मस्तकराभारनूँ[2] महागरिष्ट मानि अद्रिरैऊपर[3] दव[4] लगाइ धारातीर्थरैउछाह इसड़ी अनेकबातांरो अवलंब गहियो।९।

जिणरीति बंबावदारैअधीस हड्डाधिराज हालू१८२ सुरसज्जा सोवणारो साधन संपादनकरतै[5] बाणवै९२ वर्षांरो वय बाँसै[6] बाळि[7]यो र[8] अनेक आँटांरा[9] अवंमर्द[10] आँसंगिया[11] तोभी प्रधनमैं[12] पुद्गळरै[13] पैलारो प्रहारभी न पायो ॥

अर सामोरबारहठ लोहठरी पाघरै आँटै[14] मंडोउररा नरेस पड़िहार हम्मीर१नूँ गंजि[15] राणाँ लाखा२रो पण बिगड़ाइ जठैतठै जिम तिम मरणमंडियो परंतु आपरै आगारही[16] अवसाण[17] आयो ॥

इणरीति अनेक धूँकळ[18]करि भुजाँरी कंडूयाँ[19] भागी न जाणि जगमालकुमार अहमदाबादराअधीसनूँ पाँहुणाँ नूँतियो ॥

जरैं[20] साहभी सैंतीसहजार३७००० सेनाभेजी जिकणारा समुद्रमैं मेहवारो मान बहित्र[21]रै बिधान बूँतियो ॥१०॥

॥ मायोब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

ही धियै[22] गुज्जरसाहकी, पै[23] रट्ठोर प्रबीर ॥
जाहि आनि बुल्ले[24] जवन, धारा चक्खन धीर ॥११॥

॥ षट्पात् ॥

---

१ संसार से २ भारी ३ पर्वत के ऊपर ४ अग्नि लगाकर "पर्वत के ऊपर की लगीहुई अग्नि बुझाने से बुझती नहीं है इस कारण से मिटाने से नहीं मिटनेवाले द्वेष आदि के अर्थ यह उपमा दीजाती है" ॥ ९ ॥ ५ इकट्ठा ६ पीछे ७ रक्खा; अर्थात् बानवे वर्ष की अवस्था बिताई ८ और ९ वैरों के १० युद्ध ११ अपने अधिकार में किये १२ युद्ध में १३ शरीर को. पगड़ी के १४ बदले में "यह कथा आगे आवेगी" १५ जीतकर. अपने १६ घर में ही १७ मरण १८ युद्ध करके १९ खाज (खुजली) २० जब २१ नाव ॥ १० ॥ गुजरात के बादशाह की २२ बेटी यवन थी २३ परन्तु वीर राठोड़ ने तरवार की धारा चखने के लिये यवनों को २४ बुलाये ॥ ११ ॥

सेन सहँस सैंतीस३७००० लुब्भि मेहव पुर लग्गिय ॥
सावन आगम समय ज्वाल तोपन घन जग्गिय ॥
कुमरी चन्दकुमारि हुती बुंदिय निज पिउहर ॥
तँहँ आवन दिन तीज३ वचन सेहसौंहँ दयो बर ॥
जिम पक्ख असित वित्तत सजव तक्कत सोक कुमार तिम ॥
विलुगयँ प्रिया पावक विसंत कँलह गयँ सुधरैसु किम ॥१२॥
भटन नर्मजुत भनिय सोक आरूढ स्वामिसन ॥
अद्रिगिरत सिर ओडि दबे पुव्वैहि किम दुर्मन ॥
कुमर विहसि तव कहिय मरन मन्नौं न अमंगल ॥
पै[12] मैं रहत१ प्रिया नर२ जात१ जातहि धैं१जंगल२॥
बुंदिय पठातभो यह वचन मृतजानहु तीज३ न मिलन ॥
सुमिरि सुं चउत्थि४हड्डिय सतिय काय हाय रक्खहिं किलँन॥१३॥
दाधिम१ भट्टिय२ दंभिक३ कुम्म४ संभर५ जावल६ कुल ॥

१लुब्धकर; अथवा मेहवापुर लेने के लोभ से२सौगन सहित. ज्यों ज्यों३कृष्ण पक्ष ४शीघ्र बीतता था त्यों त्यों कुमार शोक करता था कि गये विना तो प्रिया ५ अग्नि में६प्रवेश करती है और मैं जाता हूं तो७युद्ध बिगड़ता ॥१२॥ शोक पर चढेहुए स्वामिसे उमरावों ने ८ हसी (मस्करी) सहित कहा कि गिरते हुए ९ पर्वत को मस्तक पर १० झेलकर दबने से ११ पहले ही कैसे उदास हो १२ परंतु, मैं रहता हूं तो प्रिया नहीं रहती अर्थात् मरती है और मैं जाता हूं तो १३ मारवाड़ हाथ से जाता है, मैं पहिले बुन्दी यह वचन भेजचुका हूं, कि तीज पर नहीं मिलूं तो मुझको १४ मराहुआ जानना १५ वह स्मरण करके श्रावण सुदि चौथ के दिन सती (पतिव्रता) हाडी खेद की बात है कि १७ निश्चय ही १६ शरीर नहीं रक्खेगी ॥ १३ ॥ १८ * दहिया १६ जावल्या

यहां क्षत्रियों की बहुत शाखाओं के नाम एकत्र देखने से प्रकरणवशात् लिखाजाता है कि क्षत्रियों के प्राचीन और आधुनिक सब मिलाकर छत्तीस वंश प्रसिद्ध हैं, जिनके विषय में यह कहाजाता है कि १० सूर्यवंशी, १०चन्द्रवंशी, १२ ऋषिवंशी और ४अग्निवंशी, ये सब मिलाकर छत्तीस वंश हैं, इनके लिये नवीन घड़ंत करके किसीने यह दोहा भी बनादिया है.

(दोहा) दश रवितें दश चन्दतें, द्वादस रिसी प्रमाण ॥ च्यार सु अग्नीहोत्रतें, यह छत्तीस बखान॥१॥

इन छत्तीस वंशों के जुदे जुदे नाम कहीं नहीं मिलते, पृथ्वीराजरासे में इनके भिन्न भिन्न नाम लिखे हैं परंतु वे मिथ्या हैं; क्योंकि उसमें एक एक वंश की अनेक शाखाओं को जुदे वंश मान लिये हैं सो अनु

डाभिय१।७ सोढे २।८ डोड३।९चेउ४हि पामार स संखुल४।१०॥
मकुवान११ मांगलिक१२ गौड़१३ सैंगर१४ तिम गोहिल्ल१५ ॥
बग्गरि१६ बारर१७ बिंद१८ हल्ल१९ सीसोद२० समोहिल२१ ॥
इंदे१।२२सगोत्रकुकखर२।२३उभय२चापोत्कट२४ चालुक२५चतुर॥
गज्जिय२६ कबंध२७ बडगुज्जर२८हु धारक इकइक जुद्धधुर ॥१४॥
इत्यादिक भट अडर सुनि सु जगमाल उक्त सब ॥
बुल्लिय हम इत बहुत अप्प इष्टहिं सद्दहु अब ॥
पटा अप्पि[6] वसु[7] पृथुल[8] लाड जिहिं लोभ लडाये ॥
दैन सु बदला देव निठि ए दिन निरखाये[9] ॥
पहु[10] जाहु निकसि बुंदिय पिहित[11] पीछैं[12] हम रन भीमपन ॥
जगमाल आन पांमर जवन गंजि भुजन ठिल्लैं गजन ॥१५॥
इक्क तुरग आरूढ कुमर पहसुनि निसीथैं[13] कढि ॥
जल थल लंघत जात बट्टरोकिय[14] बनास[15] बढि ॥
जेरबंध रचि रहित अंस[16] थप्पलि हय हंकिय ॥
तरत बारतट तरुन[17] साख लग्गत पय संकिय ॥
निजकर सम्हारि रोधक[18] नियत[19] द्रुमसिर[20] बंधि रुमाल दिय ॥
तिहिं टारिनै सु इक१कोस तारि बुंदिय निठि निसीथ[21] लिय ॥१६॥
दोहा—उपबन[22] विष्णुबिलास अब, रुचिर जत्थ नृपराम[23] ॥

---

१डाभी २ झाला ३ कोखर ४ चावड़ा ॥ १४ ॥ ५ निर्भय ६ देकर ७ धन ८ बहुत ९ दिखाये हैं १० हे प्रभु! ११ छिपकर १२ नीच ॥१५॥ १३आधीरात को १४मार्ग रोका १५बनास नदी ने १६ कन्धा थापकर. उरले किनारे के १७वृक्षों की १८ रोकनेवाले को १९ निश्चय २० वृक्ष के मस्तक पर २१ आधी रात को ॥१६॥ जहां अब विष्णुविलास सुन्दर२२बाग है तहां २३ हे राजा रामसिंह!

---

चित है, इसी पृथ्वीराजरासे के आधार पर कर्नल टॉड ने विदेशी होने के कारण भ्रमकर अपने ग्रन्थ 'टॉड राजस्थान' में लिखदिये हैं सो भी असत्य है, इसके पीछे राजस्थान के इतिहासकर्ताओं में सबसे बडे दो पुरुष हुए; अर्थात् प्रथम तो इसी ग्रन्थ के कर्ता मिश्रण शाखा के चारण सूर्यमल्ल और द्वितीय उदयपुर के कविराज दधिवाड़िया शाखा के चारण श्यामलदास, इन दोनों ने इस प्रकरण को ही छोडदिया; किन्तु श्यामलदास ने तो अपने ग्रंथ 'वीरविनोद' में लिख भी दिया है कि क्षत्रियों के छत्तीस वंशों के भिन्न भिन्न सत्य नाम कहीं नहीं मिलते,इसकारण हम भी इस प्रकरण को छोडते हैं नहीं तो यहां इनके नाम लिखने को स्थान था।

आत तत्थ जगमाल इक, किय धनु दुष्कर[1] काम ॥१७॥

षट्पात्—दोलादिक[2] कौतुकन इतसु बुंदिय विताइ[3] अंह ॥
कुमरी चंद्रकुमारि मंडि शृंगार वडेमहँ[4] ॥
जामिनि जावत जाम[5] विसँन पतिपंथ विलोकन ॥
गैंडार्गढके[7] गोख रही तक्कत हित रोकन ॥
लहि नियतिजोग[9] निद्रा लगत जन दासिन प्रसाद जँहँ ॥
सिर निज लगाइ ग्रीव[10] सिर तंद्रावसहुव[11] सोहु तँहँ ॥१८॥
कछुकारन गिरि[12] कटंक[13] वरन सौधन सक्यो न वनि ॥
अटत[14] सिंह तँहँ आइ तोहि[15] गहिगो सु झंप तनि ॥
उंघत जामिक[16] अधम हम्म[18]ीर तनुजा[17] सु लभ्यहुव ॥
लहँगेकरि अवलंब्र[18] भिदी दढ्ढा न छुई भुव ॥
द्विरदारि[19] लंघि मंडूकदर[20] भ्रमत[21] अग्ग सम्मुह कुमर ॥
जगमाल आत सिंजित[22] सुनि सु आनिय चित्त अचिज्ज[23] अर[24]॥१९॥
तत मेघन संतमस[25] निविड सावन निसीथ[26] लहि ॥
तँहँ कवंध मगटारि रुक्कि हय विटपि[27] ओट रहि ॥
आत निकट हनि ऐंचि मर्दर[28] श्रुति[29] पिट्ठि प्रहारिय ॥

---

धनुपका १कठिन काम किया॥१७॥२हींदा आदि ३दिन विताकरघडे ४उत्सवसे ५रात्रि का एक ६प्रहर जानेपर ७उदास ८गैंडा नामक गढके झरोखेमें ९भाग्यके योगसे १० झरोखेके ऊपर अपना मस्तक लगाकर वह चन्द्रकुमरी भी ११निद्राके वशहुई; अथवा ऊंघनेलगी॥१८॥किसी कारणसे पर्वत के १२शिखर पर महलों के आडा १३कोट नहीं बनसका था वहां १४फिरताहुआ सिंह आया और झम्प लगाकर १५ उस चन्द्रकुमरी को पकड़कर लेगया. नीच १६ पहरायतों के ऊंघने से हम्मीरसिंह की १७पुत्री सिंहके लेने योग्य हुई परन्तु लहँगेके कारण १८देह में दाढें नहीं भिदीं; अथवा लहंगा लगा रहने से दाढें नहीं भिदीं और सिंह के उठा लेने से भूमि का भी स्पर्श नहीं हुआ. वह १९सिंह २०मण्डूकदरा (स्थान विशेष)को लांघकर २१चलतेहुए २२आभूषणों का शब्द सुनकर २३आश्चर्य २४ शीघ्र ॥ १९ ॥ वहां श्रावण के मेघ से अत्यन्त २५ अन्धकार में २६आधी रात में २७ वृक्ष की ओट में रहकर २८ बाण २९ कान तक खींचकर

